# एक मन्त्रानुचिन्तन (वैदिक सुरभि)

श्री पं० वेदभूषण अधिष्ठाता-वेद प्रतिष्ठान हैदराबाद

अग्निमीले पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम् ।
होतारम् रत्नधातमम् ।

ऋक्० १।१।१।।

यह मन्त्र ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के प्रथम सूक्त का प्रथम मन्त्र है..सृष्टि के आदि में दयालु परमेश्वर ने अपनी अपार अनुकम्पा के वशीभूत जब चार ऋषियों के हृदय में चार वेद प्रकाशित किये, तब से सर्वप्रथम यही मन्त्र था, जो अपने सरल किन्तु चमत्कार पूर्ण रहस्यों को लेकर प्रकट हुआ। ईश्वर प्रदत्त वेद ज्ञान के इस प्रथम पाठ में प्रभु ने अग्नि के गुणों का ज्ञान कराया।

यह एक प्रश्न स्वाभाविक रूपेण उठ खड़ा होता है कि – सर्व प्रथम प्रभु ने अग्नि का ही ज्ञान क्यों दिया ? एक दृष्टि से उसे सर्व प्रथम आकाश का, फिर वायु का, तदनन्तर अग्नि का ज्ञान देना अधिक सुसंगत होता। क्योंकि – सृष्ट्युत्पत्ति का भी क्रम वैदिक विद्वानों द्वारा मान्य है, फिर अग्नि का ज्ञान सर्व प्रथम देना न्याय संगत प्रतीत नहीं होता।

प्रश्न सर्वथा उचित और युक्ति युक्त भी है, किन्तु आजकल के शिक्षाविदों के मतानुसार और मानव की स्वाभाविक क्षमतानुसार प्रभु ने ज्ञान का जो क्रम रक्खा है, वह सहज और स्वाभाविक ही है।

ज्ञान के जो दो प्रकार हैं – एक दृश्य और दूसरा श्रव्य। उसमें दृश्य ज्ञान ही सरल, सुगम और सरलता से हृदय ग्राह्य होता है यह सिद्धान्त सर्वमान्य है, जब प्रथम बार धरती के गर्भ से मनु ने जन्म लिया और अपने नेत्र खोले तो निश्चय ही प्राची दिशा से उदीयमान बाल रवि की ज्योतिर्मान किरणों ने उसके हृदय में कौतुहल और जिज्ञासा को अवश्य जन्म दिया होगा। अग्नि रूपों की रानी है। आज भी लोगों का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट करने के लिए अपनी दुकानों को विद्युत बल्बों से जगमगाते हैं और फिर सूर्य तो रूप का जनक है।

यही रूप है जिसका ज्ञान आजकल मान्टेसरी तथा किण्डरगार्डन पद्धति से रंगों के ज्ञान द्वारा अबोध शिशुओं को सर्वप्रथम आज भी दिया जाता है प्राचीन काल में शिशुओं को प्रकृति के सान्निध्य द्वारा उक्त प्रकार की शिक्षा प्रदान की जाती थी। इससे यह वैदिक क्रम संपुष्ट होता है। वैसे भी चेतन सृष्टि की रचना में अग्नि का क्रम ही सर्वप्रथम आता है। प्राणों की संचारिका व प्राण का मूल तत्व अग्नि ही है। इस परिप्रेक्ष्य एवं पर्यालोचन से अग्निविद्या का प्रकाश सर्वप्रथम करना युक्तियुक्त न्याय संगत एवं पूर्ण मनोवैज्ञानिक भी है।

वेद मन्त्र सृष्टि के उन मूल सिद्धान्तों का बड़े उत्तम ढंग से प्रतिपादन करते हैं। और ये सिद्धान्त अपने आप में पूर्ण एवं अकाट्य हैं।

अनेक विद्वान वेद मन्त्रों के अर्थ में कल्पना को प्रमुखता देते हैं जिसे एक दोष ही माना जाना चाहिये। काल्पनिक अर्थों की परम्परा ने ही वेदमंत्रों के अर्थ का अनर्थ कर दिया है। आज हमारे आर्य विद्वान भी इस दोष के शिकार हो रहे हैं यह बड़े दु:ख की बात है। प्रस्तुत मंत्र ऐसे काल्पनिक अर्थों का बहुत शिकार हो चुका है कोई इसे संगठन पर तो कोई इसे नेतागिरी पर और न जाने किस किस पर घटाने का प्रयत्न करते हैं। पर महर्षि दयानन्द ने अपने वेदभाष्य में एकदम स्पष्ट कर दिया है कि– इस मन्त्र में अग्नि शब्द के दो ही अर्थ हैं। देखिए महर्षि अपने ऋग्वेद भाष्य में स्पष्ट लिखते हैं कि–

"इस कारण अग्नि शब्द से ईश्वर तथा दाह गुण वाली भौतिक अग्नि' इन दो ही अर्थों का ग्रहण होता है" यद्यपि वेद मंत्रों के तीन प्रकार के अर्थ होते हैं इसका कदाचित यह अभिप्राय नहीं है कि-- प्रत्येक शब्द के तीन अर्थ होने ही चाहियें। तीन अर्थ का संबन्ध विषय से है न कि शब्दार्थ से। आइये इसी आधार पर हम इस मन्त्र के सरल किन्तु रहस्य पूर्ण अर्थ को समझने का प्रयत्न करें। पहले मंत्र के सरल शब्दार्थ का उल्लेख कर फिर क्रियात्मक या उसके व्यावहारिक स्वरूप का विवेचन किया जायेगा।

मन्त्रार्थ-- "अग्निम्" अग्नि रूप परमात्मा को या भौतिक अग्नि को "ईडे" हम चाहें अथवा स्तुति करें। "पुरोहितम्" सदा अग्रणी, आगे ले जाने वाला, "यज्ञस्य" जीवन यज्ञ के या शिल्पविद्या यज्ञ के, "देवम्" देव को, "ऋत्विजम्" ऋतुओं का निर्माण करने वाले को, "होतारम्" आदान-प्रदान करने वाले को, "रत्नधातमम्" रत्नों के धारण करने वाले को।

मन्त्र में "ईडे" शब्द के अर्थ पर ध्यान देने की आवश्यकता है। "ईडे" अर्थात् स्तुति करना-- अथवा प्रशंसा करना। वैसे तो प्रशंसा करना बहुत सरल कार्य प्रतीत होता है पर वास्तव में यह कार्य बहुत कठिन है। क्योंकि हम किसी की प्रशंसा के अधिकारी तब तक नहीं हो सकते जब तक किसी के गुण, कर्म, स्वभाव को भली भांति नहीं जान लेते।

अग्नि का स्तवन तब हो सकता जब परमात्मा के तथा भौतिक अग्नि के गुण, कर्म को स्वयं निकट से प्रत्यक्ष न देख लें, क्योंकि–सुनी सुनाई बात पर भरोसा करने का परिणाम ही है कि लोगों ने मूर्ति को ही भगवान् मान लिया।

इसलिए प्रस्तुत मन्त्र में अग्नि के गुण, कर्म, स्वभाव का वर्णन है या यूं कहें कि जिस शब्द समूह में किसी पदार्थ विशेष के गुण, कर्म स्वभाव की मर्यादित व्याख्या हो वह उस पदार्थ की परिभाषा कहाती है, हम निस्संकोच कह सकते हैं कि– प्रस्तुत मन्त्र जड़ और चेतन दोनों प्रकार की अग्नियों की परिभाषा है। आइये अब हम इस मन्त्र के आधार पर अग्नि की परीक्षा करें या उसके गुण, कर्म, स्वभाव को जानें और जो वस्तु जैसी है उसका वैसा ही वर्णन करना ही किसी का स्तवन या प्रशंसा कहाती है (देखिये महर्षि रचित आर्योद्देश्य रत्नमाला)।

प्रस्तुत मन्त्र में अग्नि की प्रशंसा का उल्लेख है। इसकी व्याख्या समझने से पहले यह समझ लेना आवश्यक है कि – इस ब्रह्माण्ड में तीन प्रकार की अग्नि व्याप्त है।

द्युलोक में चमकता सूर्य, अन्तरिक्ष लोक में मेघ मंडल में व्याप्त विद्युत, और भूलोक निवासिनी यह अग्नि जो हमारे चूल्हों में जलाई जाती है, इस प्रकार से उक्त तीन प्रकार की अग्नियां ब्रह्माण्ड में व्याप्त है।

यह बात भी सर्व विदित है कि--"यथा पिण्डे तथा ब्रह्माण्डे" के अनुसार पिण्ड और ब्रह्माण्ड में एकरूपता है। इस प्रकार तीन प्रकार की अग्नियां हमारे शरीर में भी हैं। एक अग्नि शरीर के उदर में जिसे जठराग्नि कहते हैं, इसका केन्द्र नाभि है। दूसरी अग्नि शरीर के अन्तरिक्ष भाग हृदय में रहती है, जिसे हम हृदयाग्नि या प्राणाग्नि कहते हैं। तीसरी अग्नि जो शरीर के द्युलोक में अर्थात् मस्तक के दक्षिण भाग में मेधाग्नि के रूप में व्याप्त है। इस प्रकार यह छः अग्नियां ब्रह्माण्ड और पिण्ड की हुई। और सातवीं अग्नि है जिसे हम महाअग्नि या चैतन्याग्नि भी कह सकते हैं। वह ज्योति रूप परम पिता परमेश्वर हैं।

अब हमें देखना होगा कि – प्रस्तुत मंत्र की परिभाषा कहां तक इन अग्नियों में चरितार्थ होती है?

सर्वप्रथम सूर्य को मंत्र की कसौटी पर कस कर देखें ? मंत्र में अग्नि के पांच गुण बतलाये गये हैं – पहला गुण है "पुरोहितम्" अग्रगामी, सूर्य की रश्मियां सदैव सीधी और सदा अग्रगामिनी ही होती हैं। "यज्ञस्य देवम्" जो यज्ञ का देवता हो। यह सूर्य, यज्ञ का इस सृष्टि-यज्ञ का प्रमुख देवता है। जिसके बिना यह सृष्टि क्षणभर भी टिक नहीं सकती, तीसरा गुण है "ऋत्विजम्" ऋतुओं का निर्माण करने वाला। यह तो स्पष्ट ही है कि ऋतु चक्र का निर्माण सूर्य ही करता है। चौथा गुण है "होतारं" आदान-प्रदान की क्षमता। जलवायु का, शीतोष्णता का आदान प्रदान यही सूर्य करता है। और पांचवा गुण है "रत्नधातमम्" वर्णों का, रंगों का धारण करने, कराने हारा भी वही है। वनस्पतियों, फूलों, त्वचाओं को रंगने हारा यही सूर्य है।

अब विद्युत को लीजिए "पुरोहितम्" इसी अग्रगामिता के गुण के कारण विद्युत तारों में संचरित होती है। स्प्रे द्वारा उसके प्रवाह को कितना भी अधोगामी बनाने का प्रयत्न किया जाय फिर भी उसकी शिरा ऊपर की ओर पलट कर अपने स्वभाव का प्रदर्शन कर ही देती है। "यज्ञस्यदेवम्" जल में जीवनी शक्ति की मूलाधार यही विद्युत है और ऐश्वर्य की देवी उद्योग, यन्त्र के चालन का कार्य भी यही विद्युत करती है। बनस्पतियों में रस संचरण का कार्य भी यही विद्युत करती है। बादलों से जल का द्रवण, जल में गति संचरण, जल का हिम में परिवर्तन, व उसका, द्रवण आदि कार्य सब इसी अन्तरिक्ष यज्ञ की देवी के द्वारा संपन्न होते हैं, इसी विद्युत द्वारा रैफ्रिजेटर जल को हिम में रूपायित करने में सहायक सिद्ध होता है, "ऋत्विजम्" और यही विद्युत् ऋतु का भी निर्माण करती है। अब तो इसके प्रत्यक्ष प्रमाण सर्वत्र देखे जा सकते हैं इसे ही आजकल वातानुकूलित कहते,हैं यह वातानुकूलित स्थिति विद्युत द्वारा संभाव्य है। "होतारम्" से अभिप्राय खींचने और फेंकने की क्षमता। कुंए में से जल खींचने का कार्य ट्यूबवैल द्वारा जो संपन्न होता है, उसका कारण विद्युत् की होतृत्व शक्ति ही है और इसी विद्युत से शतविध कार्य आदान-प्रदान की क्रिया वाले सम्पन्न होते हैं, "रत्नधातमम्" विद्युत् के द्वारा अनेक धातुओं के रंग परिवर्तित किए जा सकते हैं, और नाना प्रकार के वर्ण आरोपित करने में भी विद्युत परम सहायिका है। मोटर आदियों पर पक्का रंग संयुक्त करने में भी विद्युत सहायिका होती है।

विद्युत में जितने भी गुण हैं वे सब अग्नि में भी हैं किन्तु उनकी क्षमता में अन्तर है। सूर्य की क्षमता प्रथम श्रेणी की है। विद्युत की क्षमता द्वितीय श्रेणी या मध्यम श्रेणी की है। और अग्नि की क्षमता तृतीय अथवा साधारण श्रेणी की है। सूर्य अपने पूरे सौरमंडल को वातानुकूलित करता है तो विद्युत बड़े-बड़े भवनों को वातानुकूलित कर सकती है और साधारण अग्नि सिगड़ी आदि के माध्यम से अपनी अल्प क्षमता से एक छोटे से कमरे की वायु को गर्म कर देती है। इस प्रकार अग्नि की लपट भी सदा ऊपर ही जाकर "पुरोहितम्" को सिद्ध करती है साधारण सा लौकिक व्यवहार भी उसके बिना नहीं होता इससे "यज्ञस्य देवम्" ऊष्णता आदि बढ़ाने से "ऋत्विजम्" वाष्प द्वारा खींचने फेंकने की क्षमता से "होतारम" और सुवर्ण, चांदी आदि को चमकाने से "रत्नधातमम्" कहाती है।

यह है हमारे प्रभु प्रदत्त वेद के पहले मंत्र का ज्ञान। आइये अब हम इन कसौटियों पर पिण्ड की अग्नियों को कसें–

शरीर का द्युलोक है हमारा यह शिर। इसमें सूर्य रूप में विद्यमान है हमारा मस्तिष्क या जिसे हम बुद्धि यन्त्र कहते हैं। यही बुद्धि यन्त्र इस पिण्ड शरीर को संतुलित कर संचालित करता है। उत्तम बुद्धि ही इसकी पुरोहित आगे ले जाने वाली है। चक्कर खाना, पैरों का डगमगाना, पैरों द्वारा शरीर का भार न उठा पाना आदि विकार इस यन्त्र के विकृत होने से ही हो जाते हैं। यह बुद्धियंत्र ही इस शरीर यज्ञ का देवता है। और मानसिक व्यापार तथा भय से कंपन, काम से उद्दीपन, शोक से शैथिल्य, या इसके विपरीत उत्साह, हर्ष, आदि द्वारा शरीर में वातावरण का निर्माण करने से यही बुद्धि ऋत्विजम् कहाती है। लौकिक व्यवहार में लेन-देन की हर चेष्टा बिना कामना के संभव नहीं, कामना का सीधा संबन्ध बुद्धि से है अत: यही इस प्राणमय शरीर की होती है। यही बुद्धि गुणावगुणों के द्वारा मनुष्य ही क्या प्राणी मात्र को चमकाती या प्रशंसित या कलंकित कर देती है। इसलिए यह "रत्नधातमम्" कहाती है।

पिण्ड में अन्तरिक्ष का स्थान हृदय का है। प्राणाग्नि का निवास इसमें ही होता है। यह प्राणमय हृदय यन्त्र "पुरोहितम्" है पवित्र हृदय की प्रेरणा से ही मनुष्य आगे बढ़ता है। इसी यन्त्र का कार्य रक्त को आगे धमनियों में धकेलना भी है। हृदय की धड़कन के अवरुद्ध होते ही यह पिण्ड यज्ञ समाप्त हो जाता है इसलिए ही इसे "यज्ञस्य देवम्" पिंड यज्ञ का देवता भी कहा गया है जो क्षमता ब्रह्माण्ड में विद्युत की है वही क्षमता पिण्ड में हृदय की है "ऋत्विजम्" हृदय भी वातावरण निर्माण करता है – घबराहट, शान्ति आदि का निर्माण हृदय ही करता है। इस प्रकार यह ऋतुज् ही है" "होतारम्" यह हृदय ही प्रेम, कृपा का आदान-प्रदान करता है, और यह हृदय ही शुद्ध रक्त को फेंकने, रक्त के मल को साफ करने, तथा श्वास के आदान-प्रदान के रूप में होता का कार्य भी करता है। "रत्नधातमम्" यही हृदय आत्मारूपी रत्न को धारण किए रहता है। गुण ग्राहिता के कारण भी यह रत्न धातमम् कहाता है। त्वचा के वर्ण का निखार भी हृदय पर आधारित है।

पिण्ड का भूलोक है हमारा पेट। इसका सम्बन्ध जठराग्नि से लेकर उपस्थ तक है। पृथु-विस्तारे इसी लिए इसका नाम है पृथिवीलोक। इसमें मुख्य यन्त्र है जठराग्नि। यही अग्नि है जो उदर यन्त्रों का संचालन करती है। इसका प्रथम गुण है "पुरोहितम्" जो कुछ हम इसमें डालते हैं यह उसे पकाकर आगे को बढ़ा देता है। पुरोहित जी महाराज का भी यही कार्य होता है। परिवार, राष्ट्र और समाज को आगे बढ़ाना। उन्नति के पथ पर यजमान को लेजाना, जब जठराग्नि बिगड़ती है तो पूरा शरीर विकृत हो जाता है। यह जठराग्नि हमारे शरीर की पुरोहित अर्थात् स्वास्थ्य को आगे बढ़ाती है। "यज्ञस्यदेवम्" यह हमारे शरीर यज्ञ की देवता है। इसके शान्त होते ही धीरे-धीरे यह शरीर भी शान्त हो जाता है। "ऋत्विजम्" यहां प्रश्न उपस्थित होता है कि क्या जठराग्नि ऋतु का भी निर्माण कर सकती है? बड़ी विनम्रता से हमारा उत्तर है – हां! देखिए तमतमाती धूप में जब हमारे शरीर से पसीना बहता है उस समय भी कभी-कभी हम शिकायत सुनते हैं, कि जाड़ा लग रहा है ऊपर कम्बल उढ़ा दीजिए। लगता है मुझे जाड़ा बुखार आ गया है। कड़कड़ाती शीत में ५–५ डिग्री तापमान ज्वर के रूप में बर्फ की पट्टी मस्तक पर रखने की नौबत आ जाती है। इसका कारण यही जठराग्नि ही तो है। लू के लगने तथा ठण्ड खा जाने का मुख्य कारण भी हमारी जठराग्नि का विकृत होना ही

होता है। हमारे शरीर में भी ऋतु निर्माण का कारण यह जठराग्नि है। "होतारम" यही जठराग्नि इस शरीर यज्ञ की (होता) है। अन्न से रस का ग्रहण और निस्सार का परित्याग का मूल भी जठराग्नि ही है। "रत्नधातमम्" शरीर ओज, लालिमा, दीप्ति सब का कारण यही जठराग्नि है। किसी को रक्तिम् वर्ण से चमका देना और किसी को पीले रंग में बदल डालना इसी जठराग्नि का ही काम है। खाये अन्न के रस को लाल रंग में कौन बदल डालता है? यह इसी जठराग्नि का जादू है, हमारे शरीर में सभी वर्ण विद्यमान हैं और शरीर की अग्नि ही उनका निर्माण करती है। शरीर में निखार इसी के द्वारा आता है। इसीलिए इसे 'रत्नधातमम्' कहा है।

सचमुच वेद का ज्ञान कितना विज्ञान से परिपूर्ण और गागर में सागर की कहावत को चरितार्थ करने वाला है।

अब अग्नियों की अग्नि जिसे महाअग्नि कहना चाहिये वह है सृष्टि का संचालक परमात्मा "अग्निम्" इन छहों अग्नियों के रहस्य को हम पुरुषार्थपूर्वक "ईडे" प्राप्त करें। वहां यह मन्त्र हमारे जीवन लक्ष्य उस आनन्दघन प्रभु को प्राप्त करने की जहां प्रेरणा देता है वहां उसके स्वरूप और उसकी प्राप्ति के परिणामों की भी बात प्रस्तुत मंत्र में प्रगट कर दी गई है।

"पुरोहितम्" अहह, वही अग्नि रूप प्रभु इस सृष्टिचक्र को चलाता है। वह प्रलय से पूर्व जब सृष्टि का निर्माण न हुआ था तब भी वह सर्वश्रेष्ठ पुरोहितम विद्यमान था। हित कर्ताओं में सबसे सदा आगे रहने वाला यह कितना और कैसा अद्वितीय है। "यज्ञस्य देवम्" इस ब्रह्माण्ड यज्ञ के महान् देव भी वही हैं अर्थात् वही सृष्टिकर्ता हैं। "ऋत्विजम्" एक सृष्टि के बाद दूसरी, तीसरी के इस अनन्त सृष्टियों के ऋतुओं के निर्माता भी वही हैं "होतारम्" उत्पत्ति और प्रलय, समस्त ऐश्वर्यों के देने और लेने वाले, कर्मानुसार सुख, दुःख, जीवन, मरण तथा अन्य संपूर्ण भोग पदार्थों के देने – लेने वाला ही सबका या यूं कहें कि इस महान् सृष्टि यज्ञ का होता वही है। "रत्नधातमम्" इन सम्पूर्ण जगमगाते लोक-लोकान्तरों का धारण कर्ता या सर्वाधार वही प्रभु है।

हम सब मिलकर अत्यन्त प्रयत्न से उसको प्राप्त करें।

# आधुनिक युग में गुरुकुल शिक्षा पद्धति

श्री कालूराम त्यागी एम० ए०



इस सम्बन्ध में ऋषि दयानन्द की बात बहुत महत्व की व प्रेरणादायक प्रतीत होती है। उन्होंने सत्यार्थप्रकाश में गुरुकुलों में बालकों की शिक्षा के सम्बन्ध में लिखा है। उससे शिक्षा पाकर महात्मा मुन्शीराम जी ने पंजाब की आर्य प्रतिनिधि सभा में गुरुकुल की स्थापना का प्रस्ताव उपस्थित किया। उन्होंने कहा था कि "गुरुकुल उस वैदिक शिक्षणालय का नाम है, जिसमें बालक यथोचित वेदारम्भ संस्कार के पश्चात् शिक्षा और विद्या प्राप्त करें।" स्वामी श्रद्धानन्द जी ने भी गुरुकुल शिक्षा-पद्धति के महत्व को समझते हुए कहा था– "परम पिता परमात्मा की दया से गुरुकुल शिक्षा प्रणाली को देश ने अंगीकार किया है।" सारे भूमंडल पर इस समय ऐसी घातक शक्तियां काम कर रही हैं जिससे यह मानी हुई बात है कि शीघ्र ही मनुष्य जाति की आंखें किसी ऐसी संस्था को ढूंढने में लग जायेंगी जो इस संसार को प्राकृतिक गन्दे प्रभावों से बचाकर आत्मा के ऊंचे राज्य में ला सकें। मैं इस सम्बन्ध में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का उदाहरण इसलिए देना आवश्यक समझता हूं कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय भारत का पहला स्वतन्त्र विश्वविद्यालय है। आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब ने २५–११–१८९८ ई० के अधिवेशन में गुरुकुल की स्थापना का प्रस्ताव किया जो स्वीकृत भी हुआ। २६ अगस्त, १८९९ को महात्मा मुंशीराम जी अपने घर से यह प्रण करके बाहर निकले कि जब तक गुरुकुल के लिए ३० हजार रुपया एकत्र न हो जाएगा तब तक वह लौटकर घर न आयेंगे। लगभग ७ मास तक उन्हें भारतवर्ष में भ्रमण करना पड़ा। उस समय लोग भी नहीं जानते थे कि गुरुकुल क्या वस्तु है। बहुत समझाना और अज्ञात का सामना करना पड़ा। परन्तु ईश्वर की कृपा से ३० हजार रुपया एकत्र हो गया और हरिद्वार के समीप गुरुकुल के लिए भूमि की तलाश प्रारम्भ हुई। नजीबाबाद के मुन्शी अमनसिंह जी का कांगड़ी गांव जिसके साथ लगभग १२०० बीघा जमीन है, गंगा के दूसरे पार, मुंशी जी ने वह सारा गांव दान में दे दिया। प्यासे को पानी मिला। आर्य प्रतिनिधि सभा ने दान स्वीकार करके गुरुकुल की तैयारी आरम्भ कर दी, २ मार्च, १९०२ के दिन कुछ ब्रह्मचारी गुजरांवाला से महात्मा मुंशीराम जी के साथ गुरुकुल भूमि में पहुंचे। मुख्याधिष्ठाता महात्मा जी बनाये गये, और आचार्य श्री पं० गंगादत्त जी, उसी दिन से आज तक गुरुकुल निरन्तर उन्नति कर रहा है। १९०८ में गुरुकुल में ११वीं श्रेणी का प्रारम्भ होने के साथ महाविद्यालय प्रारम्भ हुआ। १९१८ में गुरुकुल ने विश्वविद्यालय का रूप धारण किया। प्रारम्भ में महाविद्यालय में दर्शन तथा इतिहास के विषयों की पढ़ाई ही प्रारम्भ की गई थी। गुरुकुल की पहली शाखा मुलतान में खोली गई, धीरे-धीरे उसके पीछे कुरुक्षेत्र भटिन्डू आदि में भी शाखायें खोली गई। दिल्ली के दानवीर सेठ रघुमल जी के दान से लाभ उठाकर निचली श्रेणियां दिल्ली के समीप गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ में भेज दी गई।

स्वामी जी के शब्दों में–गुरुकुल शिक्षा प्रेमियों की आशा तो यह है कि मनुष्य मात्र को इस सच्ची आर्य शिक्षा प्रणाली के सामने शीघ्र ही सर झुकाना पड़ेगा, परन्तु यह अभी देर की बात है। इसमें कुछ भी संदेह नहीं है कि भारतवर्ष को पिछली

शताब्दियों के अनुभव ने अधिक बुद्धिमान बना दिया है। भारत ने अब कड़वे अनुभव के पीछे यह स्वीकार किया है कि वह शिक्षा जो सरकारी यूनिवर्सिटियों से सम्बन्धित रखने वाले शिक्षणालयों द्वारा डी जाती है, जाति के चरणों पर बुरा असर डालती है, मस्तिष्क को निर्बल बनाती है, स्वभाव में दासता लाती है। और शरीर की उपेक्षा करती है।

देश ने यह भी अनुभव किया है कि जो शिक्षा-प्रणाली विद्यार्थियों को शिक्षा बढ़ाने की शिक्षा देती है, सादगी का उपहास करती है और हिन्दुस्तानी पन का आदर करना नहीं सिखाती, वह स्वतन्त्र और आदर्श भारत की शत्रु है, मित्र नहीं। बहुत सालों तक देश ने अपने पुत्रों को विदेशी भाषा में विज्ञान, दर्शन, इतिहास और अन्य सब विषयों की यहां तक कि अपने धर्म की भी शिक्षा देकर देख लिया कि उससे मौलिकता का सर्वथा नाश होता है। सरकारी स्थलों में भारत का जो झूठा इतिहास पढ़ाया जाता है उसके बुरे परिणाम भी देश को दिखाई दे रहे हैं। यों तो देश देर से इन सब बातों को अनुभव कर रहा था परन्तु गत दो वर्षों की जातीय आपत्तियों ने भारत में जो आध्यात्मिक जागृति उत्पन्न की है, और देश के सोये हुए आत्माभिमान को ठोकर लगाकर जगाया है, उसका परिणाम यह हुआ कि सच्ची शिक्षा के लिए देश में एक ओर से दूसरे छोर तक ऐसी प्यास पाई जाती है, जो पहले कभी नहीं देखी गई। राष्ट्रीय शिक्षणालयों की स्थापना गुरुकुल की पुष्टि में युक्ति है, और उन लोगों के विश्वास की दृढ़ करने वाली है जिन्होंने संसार के विरोध और उदासीन भाव की उपेक्षा करके २० साल तक गुरुकुल विश्वविद्यालय को चलाया है। १९२० ई०में गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के लिए आशा और सन्तोष उत्पन्न करने वाली कई बातें देश में हो गई हैं। देश ने सरकारी विद्यालयों का त्याग करके स्वतन्त्र शिक्षणालयों के मूल्य को अंगीकार किया है। कचहरियों के बहिष्कार और सरकारी नौकरियों की उपेक्षा ने गुरुकुल के विरोधियों के इस आक्षेप को निर्बल कर दिया है कि गुरुकुल के स्नातक यदि वकालत और सरकारी नौकरी कर सकेंगे तो फिर क्या करेंगे। देश की जागृति का प्रभाव यह हुआ है कि गत वर्ष से देश का ध्यान गुरुकुल कांगड़ी की ओर बहुत अधिक खिच रहा है। उनका कहना था कि गुरुकुल एक शिक्षण संस्था ही नहीं होती हैं-वह एक सिद्धांत का प्रतिनिधि है। वह भोग से ऊपर त्याग को, आचार हीनता से ऊपर ब्रह्मचर्य को, विलासिता से ऊपर तप को रखती है। उसके होने का केवल यही उद्देश्य नहीं है कि वह तीन या चार सौ विद्यार्थियों को पढ़ाकर स्नातक बना दें। उसका एक और भी अधिक आवश्यक उद्देश्य यह है कि भोग आचारहीनता और विलासिता में फंसे हुए संसार को त्याग ब्रह्मचर्य और तप का गौरव सिखावें इसके लिए यह बहुत आवश्यक है कि गुरुकुल अपने आदर्शों को जनता तक पहुंचाये। गुरुकुल एक शिक्षणालय ही नहीं — एक प्रचार का भी केन्द्र है। यही दृष्टि में रख कर गुरुकुल कांगड़ी को जंगल के अन्दर खोलने का विचार किया गया था। शहरी वातावरण में बालक का बुरी आदतों में पड़ना स्वाभाविक है।

मनुष्य के जीवन का आधार ब्रह्मचर्य है। बालक ने यदि अशुद्ध वायु, अशुद्ध विचारों से अपने आपको न बचाया तो शरीर का पुष्ट होना संभव नहीं हो सकता, वह अपने पूरे जीवन को सुख से नहीं बिता सकेगा। गुरुकुल का प्रथम और मुख्य उद्देश्य ब्रह्मचर्य के वैदिक सिद्धान्त को जीवन में परिणत करके दिखाना है। गुरुकुल शिक्षा प्रणाली

के द्वारा ही वर्ण-व्यवस्था का उद्धार हो सकता है। अब से पूर्व देखने में आता था कि जो जैसा कार्य करता था उसी के अनुसार उसकी जाति भी मान ली जाती थी। गुरुकुल वैदिक वर्ण-व्यवस्था को स्थापित करने का यत्न सदैव करता रहा है और आगे भी करता रहेगा जैसा कि प्रगति से भी सब को आभास हो रहा होगा। गुरुकुल के नियम ही इस प्रकार के होते हैं जिनके आधार पर बालक का शरीर पुष्ट, व योग्य होना संभव है। इसका सबसे बड़ा कारण है कि आश्रम में रहना भी इसमें पढ़ने वाले ब्रह्मचारियों के लिए अनिवार्य है। यहां प्रवेस के इच्छुक किसी भी वर्ण के बालकों को समान शिक्षा व सभी के साथ रह कर भोजन आदि करना पड़ता है। इससे आपस का भेदभाव स्वतः ही समाप्त हो जाता है। भारतवर्ष में गुरुकुल कितना पुण्य का कार्य कर रहा हैं, इसको यदि ध्यान से देखा जाय तो जनता की भलाई वास्तव में गुरुकुल की शिक्षा के द्वारा होती दिखाई देती है।

शहर में पढ़ने वाले अधिकतर बालक अस्वस्थ व नहीं पढ़ने वाले मिलेंगे। चूंकि वातावरण का प्रभाव भी मनुष्य के लिए विशेष महत्व की बात है। स्वामी जी ने कितने कष्ट सहकर गुरुकुल शिक्षा का प्रचार किया। जिसको देखकर महात्मा गांधी आदि महापुरुषों ने भी गुरुकुल की सराहना की है। आज भी जब शिक्षा के क्षेत्र में यह देखने का प्रयास किया जाता है कि शांति के साथ शिक्षा ग्रहण करना और जाति-पांति के भेदभाव को समाप्त करना यदि सभव है (जैसा कि सरकार भी प्रयत्नशील है) तो उसका आधार गुरुकुलों की शिक्षा ही है। मनुष्य सामाजिक प्राणी होने के कारण यह आवश्यकता अनुभव करता है कि अच्छा खानपान, अच्छा रहन-सहन उस को मिले। वैसे तो यह बात सभी जानते हैं ये सब बातें तभी प्राप्त हो सकती हैं जब कि कुछ कष्ट का भी अनुभव मनुष्य कर लेता है। मनुष्य शहर के अन्दर रहना पसन्द करेगा परन्तु बाद में जब देखेगा कि गंदे वातावरण से क्या हानि है तब उसको ध्यान आता है कि स्वास्थ के लिए शहर वास्तव में हानिकारक सिद्ध होता है। इसी से बालक को प्रारम्भ से उसी के अनुरूप ढाला जाना उचित प्रतीत होता है। भेद-भाव की प्रवृत्ति बच्चों के एक साथ के रहन सहन से समाप्त हो जाती है। जब हम पुराने इतिहास पर दृष्टिपात करते हैं तो हमें एकाएक विचार आता है कि जंगल का जीवन पहले भी कितना मनोरम रहता होगा। गुप्तों के समय में राजा लोग शेर को तलवार से मार सकते थे। गैंडा उनका कुछ न बिगाड़ सकता था। यह सब क्यों था? पुरातनकाल में ब्रह्मचर्यपूर्वक विद्यार्थी गुरुजनों के पास निवास करते थे। तथा गुरुओं की छत्रछाया में शारीरिक, मानसिक तथा आत्मिक शक्ति का निर्माण करते थे यह आत्मशक्ति तभी प्राप्त हो सकती है जब कि एकांत में पढ़ना और समस्त प्रकार के व्यायाम आदि करना नियमपूर्वक हो।

मेरे विचार से तो गुरुकुल शिक्षा पद्धति आधुनिक युग में एक महानता का लक्षण प्रतीत होती है। जिसको भारत में आने वाले विदेशी महानुभावों ने भी स्वीकार किया है। यदि वास्तविक रूप से वेदों का अध्ययन और मनन करने वाली बात पर भारत को बल देना है तो पुरानी संस्कृति भी यहीं कहेंगी कि गुरुकुलों के द्वारा ही मनुष्य गन्दे वातावरण को दूर करने में सहायक सिद्ध हो सकता है।

इस प्रकार जिस शिक्षा-पद्धति का परिणाम ऐकान्तक आस्तिकता हो--व्यवहारिक दाक्षिण्य तो वही शिक्षा-पद्धति उपयुक्त नागरिक बना सकती है। केवल भौतिक ऐश्वर्य पर बल देने वाला आधुनिक समाजवाद मनुष्य को सच्चा मनुष्य नहीं बना सकता-वह रोटी के टुकड़ों के लिए मनुष्यों का मनुष्यों से वध ही करवा सकता है। साथ ही लोक का नश्वरत्व दिखा कर अवैज्ञानिक वैराग्यवाद भी मनुष्य को पुरुषार्थविहीन बनाता है। फलतः हम दयानन्द जी से प्रेरित प्राचीन प्रणाली के वैदिक आदर्शों पर चलने वाली गुरुकुल प्रणाली में ही मानव कल्याण पाते हैं। हमारा गुरुकुल कांगड़ी हमारे उन्हीं आदर्शों की पूर्ति के लिए आया-उसी में संलग्न है। स्वमी श्रद्धानन्द जी की यह अमर देन चिरंजीव हो।

—०—

# ईश प्रार्थना

श्री नैष्ठिक-नैष्ठिक भवन गुरुकुल झज्जर

१- 'ओ३म्' हम सब 'ब्रह्मचारी',
दुष्कर्म से बचते रहें।
और मन को शुद्ध भावों,
से सदा भरते रहें ॥१॥

२- 'ओ३म्' हम सब 'क्रान्तिकारी'
अभिमान से बचते रहें।
और दुष्टों का दलन हम,
प्यार से करते रहें ॥२॥

३- 'ओ३म्' हम सब 'सदाचारी',
पाप से बचते रहें।
और तेरी आज्ञा पालन,
श्रद्धा से करते रहें ॥३॥

४- 'ओ३म्' हम सब 'लाल' तेरे,
कुसंग से बचते रहें।
और निज कर्त्तव्य पालन,
लग्न से करते रहें ॥४॥

५- 'ओ३म्' हम सब 'बाल' तेरे,
बुराई से बचते रहें।
और कर करके भलाई,
'इदन्न मम' कहते रहें ॥५॥

६- 'ओ३म्' हम सब "नैष्ठिक" तेरे,
स्वार्थ से बचते रहें।
दर्शन कर के हे प्रभुवर,
परमार्थ हम करते रहें ॥६॥

गतांक से आगे—

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार एम. ए. दर्शनविभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

विराट् कहाता है।५ अब प्रश्न यह होता है कि यह विराट् जगत् किस निमित्त कारण से प्रकाशित उत्पन्न किया जाता है अर्थात् कौन इसकी उत्पत्ति एवं प्रकाशन करने वाला है क्योंकि बिना किसी निमित्त कारण के तो किसी की उत्पत्ति बन नहीं सकती जैसे कि घड़ा आदि, दूसरा प्रश्न यह भी होता है कि यह जगत् किस उपादान कारण से उत्पन्न किया जाता है अर्थात् इसका उपादान कारण क्या है।१ क्योंकि कारण के विना कोई वस्तु उत्पन्न नहीं हो सकती। तीसरा प्रश्न यह है कि विराट् जगत् की उत्पत्ति किस के लिए हुई। इन सब प्रश्नों का उत्तर यही है कि परमात्मा इसका निमित्त कारण है उपादान कारण मूल प्रकृति है और जिसके लिए इसकी उत्पत्ति हुई है वह जीवात्मा है।

**वैश्वानरः**—+वैश्वानर परमेश्वर सकलप्राणियों को अपने शुभ अशुभ कर्मों के अनुसार लोक-लोकान्तरों की प्राप्ति कराता है।२ यहां वैश्वानर से अनादि परमेश्वर जिन प्राणियों को वह भोगों की अथवा भिन्न २ योनियों की शरीरों की कर्मानुसार प्राप्ति कराता है। उनसे अनादि जीवों तथा जिन भोगों लोक-लोकान्तरों की प्राप्ति कराता है उनसे अनुमान द्वारा अनादि उपादान प्रकृति की सिद्धि होकर अनादि वैदिक त्रैतवाद की उपलब्धि हो जाती है।

**वरुणः**—×वह वरुण वरणीय परमेश्वर धर्मात्मा एवं ध्यानीजनों के द्वारा वरण किया जाता है। यहां पर एक वरणीय और एक वरण करने वाला इन से द्वैत और तीसरा जो मूल प्रकृति तत्व है जिसका जीवात्मा नानाविध भोग भोगता है तीनों की सिद्धि हो जाती है।

**विष्णुः**—जो चराचर जगत् में व्याप्त हुआ २ महान् परमेश्वर है।३ यहां विष्णु से अनादि अविनाशी ब्रह्म और चराचर से जगत् और जीव इन तीनों की उत्पत्ति हो जाती है।

**विश्वकर्माः**—विश्वकर्मा परमात्मा से सारा जगत् रचा जाता है उसी विश्वकर्मा से यह उभयविध जगत् का निर्माण होता है।४ इस प्रकार हमने वेदमंत्रों और वेदों में आये कुछ शब्दों के द्वारा देखा कि जगत् में मूल रूप से कम से कम तीन तत्त्व मानने चाहियें।

वेदों के अनन्तर उपनिषदों का आख्यान किया जाता है क्योंकि पाश्चात्य विद्वानों पर भी उपनिषदों का प्रभाव बहुत अधिक है। इतना ही

---

१. नासतो विद्यते भाव. गीता० कारणाभावात् कार्याभाव। वैशेषिक०

\+ वैश्वानरस्य सुमतौस्याम राजाहिकं भुवनानामभि श्रीः। ऋक्० १।७।६।

२. योविश्वान् अखिलान नरान्नपति प्रापयति कर्मानुगुण भोगलोकं स वैश्वानरः परमेश्वरः।

× वृयते यः स वरुण परमेश्वरः। इति ओं शन्नोमित्रः शंवरुणः . . . . ऋ० १।६।१८

३. विवेष्टि व्याप्नोति चराचरं जगत् इति। विष्णुः, सर्वत्रपरिपूर्णपरमेश्वरः॥

४. विश्वं करोति इति विश्वकर्मा, विश्वकर्माविमना . . . . . ॥ ऋ० ८।३।१७

विष्णोः कर्माणिपश्यत . . ॥ ऋ० २।७।१९

नहीं अपितु कुछ विद्वानों की मान्यता है कि उपनिषदों में अध्यात्मवाद अधिक स्पष्ट रूप से वर्णन किया गया है। यह तो विवादास्पद प्रश्न है कि अध्यात्मवाद का वर्णन वेदों में अधिक हुआ है या उपनिषदों में। इस विवाद का यहां वर्णन करना अप्रासंगिक होगा। अस्तु, जो भी हो इतना तो मानना ही पड़ेगा कि दार्शनिक और धार्मिक जगत् में उपनिषदों का महत्व किसी से न्यून नहीं है। अब हम यहां एक-एक उपनिषद् को लेते हैं और उसमें देखते हैं कि तत्व मीमांसा के विषय में उनकी अपनी सम्मति क्या है। यद्यपि भिन्न भिन्न भाष्यकारों ने उपनिषदों के भाष्य अपने-२ दार्शनिक सिद्धान्तों के अनुसार किये हैं परन्तु हम यहां पर निष्पक्ष होकर उपनिषदों में आये हुए शब्दों के सरल और सीधे अर्थ करने का प्रयास करेंगे। इसमें हम कितने सफल होते हैं यह विद्वानों की परीक्षा का विषय है। अस्तु—

उपनिषदों में ईशोपनिषद् का महत्व सबसे अधिक है। यह उपनिषद एक प्रकार से थोड़े से अन्तर के साथ यजुर्वेद का चालीसवां अध्याय है। इसके प्रथम मंत्र में इस प्रकार का वर्णन आया है कि जगत् के मध्य जो भी चराचर प्राणी अप्राणी जड़ जंगम जगत है वह परमेश्वर से व्याप्त है। आगे लिखा है कि हे मानव! जिस जगत के भोगों में पड़कर उस परमेश्वर को भुला रखा है उस परमेश्वर को सर्वत्र व्यापक समझता हुआ अर्थात् उसकी उपासना करता हुआ इस भोग्य जगत् में उस परमेश्वर को व्याप्त समझता हुआ संसार के भोगों को त्यागपूर्वक भोग कर। किसी के धन का लोभ मत कर। यह धन कभी भी किसी का नहीं हुआ।१

इस मन्त्र में स्पष्ट रूप से दर्शाया गया है कि यह जड़ जगत् दूसरा इसमें चेतन प्राणी जिसे उपदेश दिया गया है कि इस भोग्य जगत का त्याग पूर्वक उपभोग करो। तीसरा ईश्वर है, जिससे कि यह अखिल जड़ चेतन रूप जगत् व्याप्त है।

अब यदि इस स्पष्ट त्रैतवाद की अवहेलना करके कोई कहे कि ब्रह्म ही ब्रह्म है तो उससे पूछा जाय कि यदि ब्रह्म ही सब कुछ है तो यह त्यागपूर्वक भोगने का उपदेश किसको किया जा रहा है? और भोग्य किसे बनाया जा रहा है। अतः उपनिषद् के इस वचन से त्रैतवाद की स्पष्ट सिद्धि हो रही है। क्योंकि भोग्य भोक्ता और उन दोनों को नियन्त्रित करने वाला, इन तीनों का वर्णन इस मंत्र में स्पष्ट रूप से आया है। इसी उपनिषद् में अगला वचन है जिसमें परमेश्वर जीव को उपदेश देता है कि इस जगत में वेद प्रतिपादित कर्मों को निष्काम भाव से करते हुए तू सौ वर्ष पर्यन्त जीने की अभिलाषा कर।१ इस प्रकार कर्म करने से जीवात्मा संसार में लिप्त नहीं होता है। इस उपरोक्त वचन में भी स्पष्ट रूप से पूर्वकथित मंत्र की भांति त्रैतवाद सिद्ध है।

परमेश्वर जीव को उपदेश देता है कि सुनहले पात्र से अर्थात् चमकीले भोग विलासमय बाह्य जगत् रूपी आवरण (ढक्कन) से सत्यस्वरूप ब्रह्म ढका हुआ है। इसलिए हे जीवात्मन्! इस सुनहले ढक्कन को हटाकरके उस सत्यधर्म एक इस निर्विकार ब्रह्म के दर्शन अथवा साक्षात्कार कर।२

---

१. ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किञ्चजगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥ईशो०॥

१. कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतंसमाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्मलिप्यतेनरे॥ ईशा० २॥

२. हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।
तत्वं पूषन् नपा वृणु सत्यधर्माय दृष्टये॥

यहां पर हिरण्यमय आवरण रूप यह बाह्य जगत् है। जिसका मूल उपादान कारण प्रकृति है। दूसरा पूषन् अर्थात् जीवात्मा है। तीसरा जिसको देखना है अर्थात् जिसका साक्षात्कार करना है वह करुणावरुणालय परमेश्वर है। इस प्रकार यहां भी त्रैतवाद की निष्पत्ति हो जाती है। जो अपने कर्मों के अनुसार एक देह से दूसरे देह को धारण करता रहता है वह वन्य जीवात्मा है। कोई इस शरीर को ही जीवात्मा न समझ ले इसलिए यह उपनिषद् ने स्पष्ट कर दिया कि वह जीवात्मा अनिलं अर्थात् पार्थिव तत्वों से रहित हैं नित्य है यह शरीर श्मशानपर्यन्त अर्थात् भस्म होने पर्यन्त हमारे साथ है। इसलिए हे कर्मशील जीवात्मा तू इस संसार की चमक दमक और कामक्रोधलोभ आदि से पृथक् रहकर ओं का स्मरण कर, अपनी सामर्थ्य का स्मरण कर, और अपने किए हुए कर्मों का स्मरण कर।[1]

इस उपरोक्त उपनिषद् वचन में कहा है कि यह जो भौतिक शरीर है वह तू नहीं है। क्योंकि तू तो इससे भिन्न अमृत चेतन अविनाशी स्वरूप है। इससे चार्वाक् आदि देह आत्मवादियों का खण्डन स्पष्ट रूप से हो जाता है। जीव तू यह मत समझ कि मैं कुछ भी नहीं कर सकता। तुझे उपनिषद् में क्रतु कहा है जिसका अभिप्राय है कि यज्ञशीलया, कर्मशील है। यहां उपनिषद् ने यह भी ध्यान दिलाया है कि हमें अपने किए हुए कर्मों का निरीक्षण करते हुए और अपने सामर्थ्य का ध्यान रखते हुए ओं स्मरण करना चाहिये। क्योंकि यह शरीर तो केवल हमारा साथ मृत्यु तक ही दे सकता है, इससे आगे नहीं।

यहां पर भी जीवात्मा और भौतिक शरीर जो प्रकृति का ही विकार है, तीसरा ओं, इन तीनों का स्पष्ट प्रतिपादन किया गया है।

**केनोपनिषद्**:—केनोपनिषद् में शिष्य अपने गुरु से प्रश्न पूछता है कि किसकी प्रेरणा से अथवा किसकी व्यवस्था से मेरा मन स्वाभिप्रेत विषयों की ओर प्रवृत्त होता है। प्राण स्वास प्रश्वास आदि को कौन प्रचालित करता है, और वाणी तथा आखें किससे युक्त होती हैं।[2]

उपरोक्त प्रश्न का उत्तर गुरु इस प्रकार देता है कि वह देव कान का कान है मन का मन है प्राण का प्राण है और आंख का आंख है तात्पर्य यह है कि जो परमात्मा इन सब इन्द्रियों का परम निमित्त कारण हुआ सब को रचकर अपने में व्यवस्थित कर देता है वही परमदेव परमात्मा है। उसी को विद्वान् लोग जानकर मुक्त हो जाते हैं, अमर हो जाते हैं।[3]

जिसकी नियम से बंधी हुई ये इन्द्रियां निज निज व्यापारों में प्रवृत्त हो रही है। वह निमित्त ब्रह्मतत्त्व परमेश्वर है। जिसके लिए साधन रूप में वर्तमान हुई हुई नाना व्यवहारों की सिद्धि कराती है वह जीवात्मा तत्त्व है। परमेश्वर की व्यवस्था में व्यवस्थित ये इन्द्रियां जिसे भोग रूप दृश्यमान जगत् में रमण करती हैं उस विषय भोग रूप जगत् से उसके अनादि उपादान प्रकृति तत्त्व का ग्रहण

---

१. ओं वायुरनिक्लममृतमथेदं भस्मान्तँ शरीरम्।
ओ३म् क्रतो स्मर क्लिवे स्मर कृतं स्मर ।।
ईश० १७ ।।

२. केनेषितं पतति प्रेषितं मनः केन प्राणः प्रथमः प्रैति युक्तः।
केनेषितां वाचमिमां वदन्ति चक्षुः श्रोत्रंकउ-देवो युनक्ति ।।

३. श्रोत्रस्य श्रोत्रं मनसो मनो यद्वाचो ह वाचं स उप्राणस्य प्राणः चक्षुषश्च चक्षुरतिमुच्यधीराः प्रेत्यस्माल्लोकादमृता भवन्ति ।।
केनोपनिषद् १।२।।

हो जाता है अतः यहां भी त्रैतवाद की स्पष्ट उपलब्धि हो रही है ।

इसी जन्म में अर्थात् इस मानव चोले में यदि परब्रह्म परमेश्वर को जान लिया तो ठीक है और यदि इसी मानुष दुर्लभजन्म में यदि उस परमेश्वर को नहीं जाना तो समझ लो कि महान् विनाश हो गया । क्योंकि सभी योनियों में से मानव योनि एक सर्वोत्कृष्ट योनि है इस लिए धीर अर्थात् ज्ञानी लोग मनुष्य जन्म के मूल्य को समझकर परमेश्वर की सत्ता को अनुभव कर इस लोक से अमर हो जाते हैं ।१

उपनिषद् के इस वचन में भी एक तो जीवात्मा जो ईश्वर को जान कर अमृत होता है । दूसरा यह संसार जिस से वह परायण कर मोक्ष में जाता है । तीसरा वह परमात्मा जिसको जीवात्मा प्राप्त करता है । इन तीनों का स्पष्ट वर्णन आया है ।

**कठोपनिषद्ः**—नचिकेता के वैराग्य के दृढ़त्व को देखकर वैवस्वत यमाचार्य बोला कि श्रेयमार्ग मोक्ष का मार्ग है अर्थात् देवयान है और प्रेम पितृयान का मार्ग है । ये दोनों मार्ग मनुष्य को अपनी अपनी ओर आर्कषित करते हैं । जो मनुष्य उन दोनों में से श्रेय मार्ग को अपनाता है वह ब्रह्म को प्राप्त करता हो और जो प्रेम को अपनाता है वह हीन ,अवस्था को प्राप्त होता है । यहां भी एक प्रथम श्रेय और प्रेम मार्ग को अपनाने वाला जीवात्मा दूसरा प्रेयमार्ग—भोगस्वरूप यह संसार तीसरा वह परमात्मा जिसको श्रेय मार्ग द्वारा प्राप्त किया जाता है इन तीनों की सिद्धि हो रही है ।१

जिन मनुष्यों ने पञ्च अग्नियों का पालन किया है और जिन्होंने मन बुद्धि चित का अध्यास द्वारा निरोध कर लिया है ऐसे ब्रह्मज्ञानी लोग कहते हैं शुभ कर्मों के फलस्वरूप प्राप्त हुए मानव शरीर के परमोत्कृष्ट निवास स्थान हृदयाकाश में प्रविष्ट हुए जीवात्मा एवं परमात्मा छाया और धूप की भांति वर्तमान रहते हुए सत्यज्ञान का पान कर रहे हैं। यहां इस वचन में द्विवचन आया है जिससे एक जीवात्मा का ग्रहण हो जाता है । शुभ कर्मों के फलस्वरूप इस मानव देह के अन्दर हृदय गुहा में विराजमान दोनों चेतनात्मायें हैं । इन में से एक ज्ञेय है और दूसरा ज्ञाता है । इस प्रकार इन दोनों चेतन तत्त्वों की सिद्धी हो जाती है । तीसरी प्रकृति की भी सिद्धि हो जाती है, क्योंकि मनुष्य का जो हृदय है वह इस पञ्च भौतिक शरीर में ही है । यह पञ्च भौतिक शरीर हमारी मूलप्रकृति का ही विकार है । इस प्रकार त्रैतवाद की उत्पत्ति स्पष्ट हो रही है ।२

जो अबुद्धिमान विवेकहीन है, जो सदैव निकृष्ट आचरण करता है वह प्रापणीय प्रभु को प्राप्त नहीं कर सकता है अपितु वह पुनः संसार में जन्म लेता है और यदि आगे भी वैसी ही दशा में रहा तो उसका जन्म मरण का चक्र सदा चलता ही रहेगा । उपनि-

---

१. इह चेददीदथ सत्यमस्ति न चेदिहावेदीन्यहती विनष्टिः ।
भूतेषु भूतेषु विचिन्त्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति ।। केन० २।५।।

१. अन्यच्छ्रेयोऽन्यदुतेव प्रेयस्ते उभे नानार्थे पुरुषं सिनीतः ।
तयोः श्रेम आददानस्य साधु भवति हीयते र्थाद्य उ प्रेयो वृनीते ।। क० १।२।१।।

२. ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहाम्प्रविष्टौ परमे परर्द्धे ।
छायातपौ ब्रह्मविद्रो वदन्ति पम्चाग्यो ये च त्रिणाचि केतः ।। क० १।१।१।।

षद् के इस वचन में भी ईश्वर जीवात्मा और प्रकृति का स्पष्ट वर्णन है ।१

जो सब भूतों के मध्य विराजमान उन सबका अन्तर्यामी सबको वश में रखने वाला अद्वितीय परमेश्वर है वही जो एक प्रकृति को बहुविध रूपों में रचता रहता है उस जीवात्मा में स्थित परमेश्वर को विवेकी ध्यानीजन देखते हैं। अर्थात् अपने अन्तरात्मा में उसको अनुभव करते हैं ऐसे ही विद्वान् पुरुष को चिरस्थायी सुख अर्थात् मोक्षानन्द प्राप्त होता है अन्यों को नहीं ।२ उक्त वचन को भी एक अन्तर्यामी परमात्मा जो जगत् का निमित्त कारण है दूसरी एक सूक्ष्म प्रकृति जिसको वह निमित्त कारण ब्रह्म अपनी ईक्षण शक्ति के द्वारा बहुविध रूपों में रच देता है। तीसरी जीवात्मा जो उस प्रभु का साक्षात्कार करता है इस प्रकार त्रैत-वाद की सिद्धि हो रही है ।

**प्रश्नोपनिषद्**:--प्रश्नोपनिषद् में कुछ ऋषि पिप्पलाद् ऋषि के पास जाकर उनसे कुछ प्रश्न पूछते हैं उनमें से पहला प्रश्न है हे भगवान् कहां से ये सारी प्रजायें उत्पन्न हो रही हैं अर्थात् इस सर्व-विध जगत् का निमित्त कारण कौन है ।३

इस उक्त प्रश्न का उत्तर ऋषि इस प्रकार प्रकार देते हैं कि उस प्रजा को उत्पन्न करने की कामना करने वाले प्रजापति परमेश्वर ने अपनी ईक्षण शक्तिरूपी तप द्वारा इस सृष्टि को रचा और फिर प्राण और दूसरे चन्द्रमा को उत्पन्न किया । इन दोनों को यह समझकर उत्पन्न किया कि ये मेरी नाना रूप प्रजाओं को उत्पन्न करेंगे ।१ इस वचन में ऋषि बतलाते हैं कि उस प्रजापति परमेश्वर ने तप तपा और मूल प्रकृति रूप उपादान कारण से रयि और प्राण की उत्पत्ति की अर्थात् प्राणों को और सोम को उत्पन्न किया । प्राण और सोम के द्वारा बहुविध संसार रचा गया । यहां भी निमित्त कारण ब्रह्म परमात्मा दूसरा संसार तीसरी प्रजायें जिनके लिए संसार पैदा हुआ इन से त्रैत की ही सिद्धी हो रही है ।

**मुण्डकोनिषद्**:--जो प्रकाश स्वरूप अर्थात्-अपने निर्माण किए हुए जगत् से प्रकाशित हो रहा है। अर्थात् इस संसार को देख कर के उस निर्माता का अनुभव किया जा रहा है वह परमेश्वर परम-धाम है अर्थात् परम आश्रय है। जितने भी श्वांस लेने वाले और आंख झपकने वाले प्राणी हैं उन सब में वह ओत प्रोत हो रहा है। वह प्राण प्रिय परमेश्वर जो इन मूर्तामूर्त पदार्थों से उत्कृष्ट है इस बुद्धितत्व से भी परे है उसको जानने का सदा प्रयास करो। यहां एक अविनाशी परमेश्वर दूसरा यह कार्य रूप डगत् तीसरा जीवात्मा इन तीनों का स्पष्ट वर्णन है ।२

---

१. यस्त्वविज्ञानवान् भवत्यमनस्कः सदाऽशुचिः।
२. एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा एकं रूपं बहुधा यः करोति ।
तमात्मस्थं ये अनुपश्यन्ति धीरास्तेषां सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ।। क० २।३।१२
३. भगवन् कुतो दृवा इमाः प्रजाः प्रजायन्त इति। ऋ० १।३

---

१. तस्मै स होवाच प्रजाकामो वै प्रजापति स तपोऽतप्यतः स तपस्तप्त्वा स मिथुनमुत्पादयते। रयिञ्च प्राणञ्चेत्येतौ मे बहुधा प्रजाः करि-ष्यत इति । प्रश्नो० १।४।
२. आवि सन्निहितं गुहाचएंबाय महत्पदमनैत-त्सर्यापितम् ।
एजत्प्रायन्तिमिषच्च यदेतज्जानथ सदसद्वरेण्यं परं विज्ञानाद्यद्वरिष्ठं प्रजानाम् ।।
मुण्डको० २।२।१।।

**छान्दोग्यपनिषद्**:–प्राण ही प्रस्ताव का–– स्तुति का देवता है क्योंकि वह सब प्राणियों को जीवन देकर आनन्दित करने वाला है। उसी में यह अखिल प्राणी समूह प्रविष्ट हो रहा है। अर्थात् वही महाप्राण सबका आधार है। यह सारे प्राणी उसी महा परमेश्वर में ही प्रलय को प्राप्त होते हैं और उसी ने ही इस संसार में सबको उत्पन्न किया है। यहां परमेश्वर को प्राण नाम से कहा है। वह ही अपने से भिन्न इन जीवों को शुभाशुभ कर्मानुसार इस जगत् में उत्पन्न कर अनेकविध जीवन-साधनों को प्रदान कर आनन्दित करता है यहां भी परमेश्वर जीवात्मा और यह संसार जो कि मूल प्रकृति का विकार है इन तीनों का स्पष्ट रूप से वर्णन है ।१

**बृहदारण्यकोपनिषद्**:–यह जगत् सृष्टि से पूर्व अव्यक्त स्थिति में था उस को नाम रूप देकर परमेश्वर ने व्यक्त किया। यह वस्तु इस नाम वाली और इस रूप वाली है यह अभिव्यक्ति करदी उसने सूर्य नक्षत्र मानव अश्वादि अनेकों रूप बनाये। फिर वेदज्ञान देकर उनकी नामावली का दिग्दर्शन कराया। वर्तमान काल में भी वही इस जगत् के सकल पदार्थों को उत्पन्न करने वाला और स्वरूप प्रदान करने वाला है। इस प्रकृति की अभिव्यक्ति हो जाने पर यह जीव इस देह में घुस जाता है और अपनी सामर्थ्य शक्ति से शरीर में व्याप्त रहता है। ऐसी सूक्ष्म परमात्मा को इन चर्मचक्षुओं से नहीं देखा जा सकता ।२

------------

१. प्राण इति होवाच। सर्वाणि हवा इमानि भूतानि प्राणमेवाभिसंविशन्ति, प्राणमेभ्युज्जिहते ॥ छान्दोग्यो० १.११.५॥

२. तद्धेदं तह्यव्याकृतमासीत, तन्नमरूपाभ्यामेव व्याक्रियतेऽसौ, नामाऽयमिदं रूप इति।

**श्वेताश्वतरोपनिषद्**:– हंस – जीवात्मा, सबके जीविका रूप सर्वाश्रयभूत इस विस्तृत संसार रूप प्रभु के चलाये हुए ब्रह्मचक्र में अपने शुभाशुभ कर्मानुसार घुमाया जाता है अर्थात् उसी सर्वव्यापक अक्षरब्रह्म की व्यवस्था के अनुसार वह निज पुण्यपुण्यानुकूल इसमें अच्छी बुरी योनियों को प्राप्त करता है। परन्तु जो इस लुभावने संसार से अपनी वृत्तियों को हटा करके इसमें भिन्न आत्मा को जो कि परमात्मा है उसको जानकर अपने परम पद मोक्ष को प्राप्त करता है ।१

इस उक्त वचन में जीव को हंस नाम से कहा है संसार को ब्रह्मचक्र नाम से कहा है और जीव जिस परमात्मा की प्राप्ति करता है, इन तीनों का वर्णन स्पष्ट रूप से किया गया है।

परमात्मा और जीवात्मा जो कि यहां सर्वज्ञ और अल्पज्ञ ईश और अनीश हैं ये दोनों ही अजन्मा हैं इन दोनों से भिन्न भी तीसरी संज्ञा अजा जो कि उत्पन्न न होने वाली प्रकृति है। यहां प्रकृति इस संसार का उपादान कारण है यहां पर स्पष्ट रूप से त्रैत की उत्पत्ति हो रही है ।२

------------

तदिदमप्येतर्हि नामरूपाभ्यामेव व्याक्रिययते ऽसौ नामाऽययमिदं रूप इति। स एष इह प्रविष्टः। आनावाग्रेभ्यो मथा क्षुरः क्षुरधावेऽहितः स्माद्विश्वम्भरो वा विश्वम्भर कुलाये तं न पश्यन्ति। वृहदारण्यक १।४।७॥

१. सर्वाजीवे सवसँस्थे वृहन्ते अस्मिन् हँसो भ्राम्यते ब्रह्मचक्ते।
पृथगात्मानं प्रेरितारं च मत्वा जुष्टस्ततस्तेनामृतत्वमेति ॥ श्वेता० १.६॥

२. ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशावजा ह्येका भोक्तभोगार्थमुक्ता।
अनन्तश्चात्मा विश्वरूपो ह्यकर्ता त्रयं पदा विन्दते ब्रह्ममेतत् ॥ श्वेता० १.९॥

**मनुस्मृतिः**—जो सृष्टि का उपादान कारण सूक्ष्म नित्य और कार्य में आये हुए और जो कार्य में अभी नहीं आये अर्थात् कारण रूप में वर्तमान हैं उन सदसत् पदार्थों का जो कारण मूलभूत प्रकृति है उसके सहित सर्वत्र परिपूर्ण परमात्मा लोक में ब्रह्म नाम से कथन किया जाता है ।१

अधिक तथा विशेष बलवाले अहंकार और पञ्चज्ञानेन्द्रियां इनके भी सूक्ष्म अवयवों अर्थात् अपनी-अपनी मात्राओं रूप रस आदि में नियत कर सारे प्राणियों को बनाया ।२

इन उपरोक्त श्लोकों में स्पष्ट रूप से त्रैतवाद का उल्लेख किया गया है ।

**पुराणः**—दो साथ रहने वाले सखा सुपर्ण-पक्षी जीवात्मा तथा परमात्मा अपने समान अनादि रूप प्रकृति के विकारभूत संसाररूप वृक्ष पर बैठे हैं । उनमें से एक उस वृक्ष के स्वादिष्ट फलों अर्थात् विविध प्रकार के आकर्षक पदार्थों का उपभोग करता है । दूसरा उस स्वादु प्रकृति के विकारभूत फलों का आस्वादन न करता हुआ केवल साक्षी मात्र है ।३

यहां स्पष्ट रूप से त्रैतवाद का प्रतिपादन है ।

**महाभारतः**—तब फिर इन दोनों प्रकृति और जीवात्मा को जानना चाहिये अर्थात् पहले प्रकृति के स्वरूप के तत्त्व का निर्धारण कर अपने आत्मा को जानना कि यह जीवात्मा मैं, मैं प्रकृति से भिन्न हूं । इस प्रकार भिन्न जानकर प्रकृति तथा जीवात्मा से भिन्न परमात्मा है जो महान् है जिससे महान् संसार में कुछ भी नहीं है उसको जानना चाहिये ।१

यहां पर भी त्रैतवाद का स्पष्ट वर्णन किया गया है ।

**गीताः**— इस संसार में क्षर और अक्षर नाम के दो पुरुष हैं एक तो क्षर है जो शरीर देहादि के रूप में है दूसरा अक्षर जो इसमें निवास करता है वह जीवात्मा है जो अविनाशी है ।

उत्तम तो जो पुरुष है वह इन दोनों अक्षर जीवात्मा और क्षर संसार शरीरादि से भिन्न परमात्मा के नाम से कथन किया जाता है जो तीनों लोकों में व्याप्त है और इस सम्पूर्ण संसार का का पालन पोषण करता है वह अविनाशी परमात्मा है । यहां गीता के अन्दर कितना स्पष्ट रूप से त्रैतवाद का प्रतिपादन किया है ।२

दर्शनों को छोड़ कर लगभग सभी संस्कृत वाङ्मय के ग्रन्थों का आलोडन विलोडन करने से हमें यह ज्ञानालोक हुआ कि वेदों से लेकर पुराणों तक सभी ग्रन्थों में त्रैतवाद का प्रतिपादन किया गया है । जिन ग्रन्थों में अद्वैतवाद की झलक प्रतीत होती है उनमें वह झलक दो कारणों से है एक तो कुछ ऐसे

---

१. यत्तत्कारणमव्यक्तं नित्यं सदसदात्मतम् ।
   तद्विसृष्टः स पुरुषो लोके ब्रह्मेति कीर्त्यते ।।
   मनु० १.११।।

२. तेषां त्ववयवान्सूक्ष्मान् षण्णामप्यमितौजसाम् ।
   सन्निवेश्यात्ममात्रासु सर्वभुतानि निर्भमे ।।
   मनु० १.१६।।

३. द्वौ सुपर्णौ च सयुजौ समानं वृक्षमास्थितौ ।
   एकोऽत्ति पिप्पलं स्वादु परोऽनश्नन् प्रपश्यति-
   शि० यु० वायु सं० ६.७।।

---

१. तदेवमेतौ विज्ञेयावव्यक्तपुरुषावुभौ ।
   अव्यक्तपुरुषाभ्यां तु यत्स्यादन्यन्मपत्तरम् ।।
   म० शा० २१७.६।।

२. द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
   क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।।
   गीता १५.१६४

   उत्तमः पुरुषस्त्वन्य परमात्मेत्युदाहृतः ।
   यो लोकत्रयमाविश्य विभर्त्यव्य ईश्वर ।।
   गीता १५.१५ ।

अनुभूति परक वाक्य हैं जो ब्रह्म के साक्षात्कार करने के अनन्तर जीवात्मा अपने अन्तर्यामी परमात्मा का वर्णन करता है तो वहां पर कुछ अद्वैत-जैसी झलक सी जान पड़ती है क्योंकि जीवात्मा अपने अन्तर्यामी ब्रह्म जो जीव में भी व्यापक हैं उसका वेदादि शास्त्रों में माता-पिता सखा और बन्धु आदि नामों से कहा गया है जब उसका वह वर्णन करते हुए पराकाष्ठा सी होती है तो वहां पर कुछ एकत्व की प्रतीति सी अथवा वर्णन सा होने लग जाता है। दूसरा कारण यह है कि बीच-बीच में भारतवर्ष में अनेक सम्प्रदायों का जन्म होता रहा है। जब जब भी जिस जिस मत का प्राबल्य हुआ तब तब उस मत के आचार्यों ने हमारे साहित्य में अपने-अपने मत के सिद्धान्तों का प्रवेश करा दिया। जिससे उन ग्रन्थों में बहुत सा भाग प्रक्षिप्त हो गया है। परन्तु यह दोष वेदों में नहीं प्रवेश कर सका। जिनमें कि स्पष्ट रूप से त्रैतवाद का प्रतिपादन मिलता है। वैसे सभी ग्रन्थों में जैसे कि हम ऊपर देख आये हैं त्रैतवाद का उल्लेख मिलता ही है।

इसके बाद रामानुज के विशिष्टाद्वैत का खण्डन किया जाता है उसका मत संक्षेप में इस प्रकार है—कि १कार्य और कारण, स्थूल और सूक्ष्म चेतन तथा जड़ वस्तु ही जिसका शरीर है उसको परमपुरुष कहते हैं। २ सूक्ष्म चेतन और जड़ जिसका शरीर है ऐसा कारण ब्रह्म है। ३ ब्रह्म तथा चेतन और जड़ का संघात ही जड़कर उपादान है इस लिए उपादान होने पर भी ब्रह्म में विकार नहीं आता।

४जैसे श्वेत लाल और काले धागों के संघात से बना हुआ कपड़ा तीनों रंग वाला होता है, परन्तु सर्वत्र नहीं अर्थात् जहां पर श्वेत तन्तु होगा वहां पर लाल नहीं और जहां पर लाल होगा वहां पर काला नहीं ठीक इसी प्रकार चेतन, जड़ और ईश्वर के संघात से बने हुये जगत् की कार्य अवस्था में भी भोक्ता भोग्य और नियन्ता रहते हैं उनमें संकरता नहीं होगी।

५धागे तो अलग-२ रह सकते हैं और जुलाहे की इच्छानुसार कारण स्थानीय धागे के रूप में या कार्य स्थानीय कपड़े के रूप में रहते हैं परन्तु संसार में जड़ और चेतन सब ब्रह्म का ही शरीर है और उसके प्रकार हैं इसलिए चेतन और जड़ पदार्थ विशिष्ट परमात्मा ही सब शब्दों से पुकारा जाता है। अर्थात् संसार के सभी शब्द उस परमात्मा के ही द्योतक हैं।

उक्त वचनों का तात्पर्य यह है कि स्थूल और सूक्ष्म अवस्था को प्राप्त जगत् और जीव ब्रह्म के

---

(१) कार्यावस्थः कारणावस्थश्च स्थूल सूक्ष्म चिद-चिद्वस्तु-शरीरः परम पुरुषः।

(२) सूक्ष्म चिदचिद वस्तुशरीरं ब्रह्मैव कारणम।

(३) ब्रह्मोपादानत्वेऽपि संघातस्योपादनत्वेचिदचितो ब्रह्मणश्च स्वभावासङ्करोऽप्युपपन्नतरः।

(४) यथा शुक्लरक्तकृष्णतन्तु संघातोपादानत्वेऽपि चित्रपटस्य तत् तत् तन्तुप्रदेश एवं शौक्लादिसम्बन्धः। इति कार्यावस्थायामपि न सर्वत्र संकरः तथाचिदचिदीश्वरः संघातोपादानत्वेऽपि जगतः कार्यावस्थायामपि भोक्तृत्व भोग्यत्व नियन्तृत्वाद्यसंकरः॥ श्रीभाष्य० पृष्ठ-११९, १२०॥

(५) तन्तूनां पृथक स्थिति योग्यानामेव पुरुषेच्छया कदाचित् संहतानां कारणत्वं कार्यत्वं च। इह तु सर्वावस्थावस्थयोः परमपुरुष शरीरत्मन चिदचितोस्तत् प्रकारतयैव पदार्थत्वात् तत्प्रकारः परमपुरुषः सर्वदा सर्वशब्द वाच्य इति विशेषः। स्वभाव भेदस्तदसङ्करश्च तत्र चात्र च तुल्यः॥

## स्वामी दयानन्द के उपलब्ध कतिपय हिन्दी जीवन-चरित

# एक ऐतिहासिक विश्लेषण

डा. भवानीलाल 'भारतीय' एम ए.

१. **दयानन्द दिग्विजयार्क**–यह जीवनी स्वामी जी के जीवनकाल में ही लिखी जानी प्रारम्भ हो गई थी। इसके लेखक पं० गोपाल शास्त्री शर्मा महाराष्ट्र निवासी ब्राह्मण थे। तत्कालीन पश्चिमोत्तर प्रदेश ( वर्तमान उत्तर-प्रदेश ) के शिक्षा विभाग में वे सब डिप्टी इन्सपैक्टर के पद पर कार्य करते थे। दिग्विजयार्क तीन खण्डों में विभक्त है। प्रथम खण्ड का लेखन ग्रन्थकार के अनुसार माघ शुक्ला ५ गुरुवार १९३७ वि. (तदनुसार तीन फरवरी १८८१ ई.) के दिन प्रारम्भ हुआ।१ इसका द्वितीय संस्करण सं. १९४४ वि. (१८८७ ई.) में पं० जगन्नाथप्रसाद के प्रबन्ध से फतहगढ यंत्रालय में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ। द्वितीय खण्ड की रचना श्रावण शुक्ला ९ गुरुवार १९३८ वि. को प्रारम्भ हुई।२ इसका प्रथम संस्करण ज्वालाप्रसाद भार्गव के प्रबन्ध से सत्यप्रकाश यंत्रालय, आगरा में मुद्रित होकर १८८१ ई. (१९३८ वि.) में प्रकाशित हुआ। द्वितीय संस्करण मुन्शी विशुन-स्वरूप के प्रबन्ध से तलैयालेन यंत्रालय, कैम्प फतहगढ़ में मुद्रित होकर १९४४ वि. ( १८८७ ई.) में प्रकाशित हुआ। तृतीय खण्ड की रचना स्वामी जी के दिवंगत होने के दो वर्ष पश्चात् १९४२ वि. (१९ अक्टूबर १८८५ ई.) में हुई। इस खण्ड का प्रथम प्रकाशन पं० जगन्नाथप्रसाद के फतहगढ़ यंत्रालय से १९४४ वि. ( १८८७ ई. )१ में हुआ। तीनों खण्डों की समग्र पृष्ठ संख्या लगभग ६५० है। इस ग्रन्थ के बृहदाकार से ही अनुमान लगाया जा सकता है कि इसमें चरित्र नायक के सम्बन्ध में महत्त्वपूर्ण एवं उपयोगी सामग्री संग्रहीत होगी। प्रथम खण्ड में ईश्वर प्रार्थना के पश्चात् स्वामी जी के प्रारम्भिक जीवन का संक्षिप्त वृतान्त उनके स्वकथित इतिवृत्त के आधार पर ही दिया गया है। पुनः "पौराणमत खण्डन" शीर्षक के अन्तर्गत हुगली एवं काशी शास्त्रार्थ का इतिवृत्त निबद्ध हुआ है। 'जैन मत मिथ्यात्व प्रदर्शन' के अन्तर्गत गुजरांवाला (पंजाब) के जैनमतानुयायी ठाकुरदास तथा जैन साधु आत्माराम (आनन्द-विजय) से हुये स्वामी जी के पत्र-व्यवहार को संकलित किया गया है। इसी में मसूदा (जिला अजमेर राजस्थान) में जैन साधु सिद्धकरण तथा स्वामी जी के बीच हुये शास्त्रार्थ का वृत्तान्त भी संगृहीत किया गया है। 'यावनीमत खण्डन' प्रकरण के अन्तर्गत जालन्धर तथा रुड़की में मुसलमान मौलवियों से हुये शास्त्रार्थों का संकलन किया गया है अन्तिम प्रकरश किरानीमत खण्डन है जिसमें शास्त्रार्थ अजमेर तथा शास्त्रार्थ मेला चांदापुर का संक्षिप्त विवरण है। ग्रन्थान्त में काशी के पण्डितों द्वारा

---

१. मुनिरामाङ्क भूवर्षे माघे मासे सिते दले।
पंचम्याञ्च गुरौ सिद्धे ग्रन्थारम्भः कृतो मया॥
भूमिका की पुष्पिका का श्लोक।

२. वसुरामाङ्क भूवर्षे श्रावणस्य सिते दले।
नवम्यां गुरुवारे च ग्रन्थारम्भः कृतोमया॥
ग्रन्थ का मंगल श्लोक

१. अक्षिवेदाङ्क भूवर्षे इयमास सिते दले।
दशम्यां रविवारे च ग्रन्थारम्भः कृतोमया॥
भूमिका की पुष्पिका का श्लोक।

१९२५ वि. में दी गई मूर्तिपूजा के वेदोक्त होने का समर्थन करने वाली एक व्यवस्था भी संकलित की गई है जिसे पौराणिक पण्डित श्री गोपाल लाये थे ।

ग्रन्थ का द्वितीय खण्ड ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका के 'वेदोत्पत्ति', 'वेदानां नित्यत्त्व विचार', तथा 'वेद संज्ञा विचार' शीर्षक तीन प्रकरणों के संग्रह से प्रारम्भ होता है । ग्रन्थ के प्रारम्भ में स्वामी जी रचित ३३ ग्रन्थों की सूची विज्ञापन रूप में दी गई है । इस खण्ड के चतुर्थ मयूख के प्रारम्भ में स्वामी जी के वेदभाष्य के ८७ ग्राहकों की एक विस्तृत सूची भी दी है जिसमें सर्व श्री गोपालराव हरि-देशमुख, महामति महादेव गोविन्द रानाडे, केशवचन्द्र सेन, नवीनचन्द्र राय, द्विजेन्द्रनाथ ठाकुर (महाकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर के अग्रज) डा. महेन्द्रलाल सरकार जैसे गण्यमाण्य स्वदेशी पुरुषों के अतिरिक्त प्रो. मैक्समूलर तथा प्रो. मोनियर विलियम्स जैसे पश्चिमी वेदज्ञ-संस्कृतज्ञ विद्वानों के नाम भी सम्मिलित हैं । इसके अनन्तर ऋग्वेद के प्रथम मंत्र के दयानन्द भाष्य, उस पर उठाई गई प्रो. ग्रिफिथ तथा प्रो. टानी पं. गुरुप्रसाद शास्त्री की आपत्तियां तथा उनका स्वामी दयानन्द कृत समाधान भी दिया गया है । शेष दो मयूख आर्यसमाज की स्थापना तथा उसकी विभिन्न गतिविधियों से सम्बन्धित हैं ।

दिग्विजय का तृतीयखंड सर्वाधिक ऐतिहासिक महत्त्व रखता है । इसके द्वादश मयूखों में क्रमशः पं. दामोदर शास्त्री तथा साधु अमृतराम द्वारा उठाई गई आपत्तियों का निराकरण, गोकरुणानिधि का मूल पाठ, थियोसोफिकल सोसाइटी के संस्थापक द्वय (कर्नल हेनरी एस. आल्काट, मैडम एच. पी. ब्लैवेट्स्की) के साथ आर्यसमाज का सम्बन्ध स्थापन तथा पुनः सिद्धान्त भेद के कारण सम्बन्ध विच्छेद, मुन्शी इन्द्रमणि सहायता प्रसंग, स्वामी जी का उदयपुर तथा जोधपुर प्रवास, अनिष्टो-त्थान, महाप्रस्थान, विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं की श्रद्धाञ्जलियां, परोपकारिणी सभा के प्रथम अधिवेशन का विवरण, स्वामी जी द्वारा प्रति-पादित स्वमन्तव्यामन्तव्य सिद्धान्त तथा लेखक का आत्म निवेदन जैसे महत्त्वपूर्ण विषय वर्णित हुये हैं । सम्पूर्ण ग्रन्थ स्वामी जी के जीवनचरित विषयक ऐतिहासिक सामग्री का प्रामाणिक कोश है । इस ग्रन्थ का उपयोग स्वामी जी के परवर्ती सभी जीवनी लेखकों ने किया है ।[1] इस ग्रन्थ को पुनः प्रकाशित करने की योजना विचारा-धीन है ।

श्रीयुत स्वामी दयानन्द सरस्वती महाराज की कुछ दिनचर्या[2] फर्रुखाबाद से प्रकाशित होने वाले मासिक पत्र "भारत सुदशा प्रवर्तक" के सम्पादक पं० गणेशप्रसाद शर्मा ने उपर्युक्त शीर्षक से कुछ लेख लिखे थे । कालान्तर में यही लेख माला पुस्तकाकार दिलकुशा यंत्रालय, फतहगढ़ से १८८७ ई. में छापकर प्रकाशित हुई । "सुदशा प्रवर्तक" में प्रकाशित इस दिनचर्या के सम्बन्ध में दयानन्द दिग्विजयार्क प्रथम खण्ड में उसके लेखक पं० गोपालशास्त्री शर्मा ने पृष्ठ १४ पर लिखा 'आर्यगण, श्रीयुत का यह जीवन-चरित बहुत सूक्ष्मता से वर्णन हुआ है । यदि किसी को विस्तार

---

१. दयानन्द दिग्विजयार्क के विस्तृत वर्णन के लिये देखें इस लेखक का आर्य मित्र १०.१२ ६७ व १७.३-६८ के अंकों में प्रकाशित लेख ।

२. पं. देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय के कथन से विदित होता है कि यह 'दिनचर्या' शीर्षक पुस्तक स्वामी जी के आत्मकथन का ही कुछ अंश था जो भारत सुदशा प्रवर्तक में प्रका-शित हुआ । दयानन्द चरित-अवतरणिका ।

वह धधक उठी अन्तस्तल में,
बदला लेने की ठानी है।
ओ गणिका तेरी नादानी!
ऋषिवर की अमर कहानी है।।

षड्यन्त्र रचा तूने ऐसा,
इतिहास देश का मोड़ा है।
वह अद्भुत पुष्प देश का यों,
असमय डाली से तोड़ा है।।

वह नीच पातकी जगन्नाथ,
विष-दुग्ध ऋषि को दे बैठा।
जो कारण निर्मम बना अरे!
और प्राण ऋषि के ले बैठा।।

पर, ऋषि की देखो बात अरे,
वे व्याकुल से हो जाते हैं।
अपने विष देने वाले को,
धन देकर दूर भगाते हैं।।

कितनी करुणा थी ऋषिवर में,
मत पाठक नीर बहाओ तुम।
बातें दर्दीली कह करके,
मत ज्यादा पीर बढ़ाओ तुम।।

जिसने सारा जीवन अपना,
इस जग के हित दे डाला था।
उसको बदले में ओ पामर!
तूने विष दे डाला था।।

थी अक्तूबर की सांझ एक,
उसकी ही करुण कहानी है।
मत रोना ऋषिवर के भक्तों,
करुणा की करुण कहानी है।।

जिस दिव्य-देह ने भारत में,
चेतनता फिर से ठानी थी।
केवल 'उनसठवीं' जीवन के,
उसकी यह आज दिवाली थी।।

अजमेर नगर के घर-घर में,
दीपों की छटा निराली थी।
ऋषिवर के भक्तों के घर में,
दुःख लाई आज दिवाली थी।।

उपचार किए पर ऋषिवर तो,
उस घातक विष को जान गए।
फोड़ों से छलनी हुआ देह,
'अन्तिम घड़ियां' पहचान गए।।

फिर भी दुःख का था लेश नहीं,
अधरों पर हास्य बिखरता है।
जिसने ईश्वर को जान लिया,
वह काल-कुटिल पर हंसता है।।

काली-काली थी रात अरे,
चहुं ओर उदासी छाई थी।
चुपचाप भक्त सब बैठे थे,
ऋषि जीवन ज्योत जलाई थी।।

सारा जग था सुख-सुधा लीन,
दीपक घर-घर में जलते थे।
ऋषि जला चले थे दीपाली,
पर स्वयं जगत से चलते थे।।

रोते भक्तों को देख ऋषि,
मन में विह्वल हो जाते हैं।
खिड़की, दरवाजे खुलवाकर,
ईश्वर का ध्यान लगाते हैं।।

बोले तेरी यह इच्छा है,
तेरी इच्छा हो पूर्ण प्रभु।
कैसी अच्छी लीला तेरी,
हम गाते तेरा गान प्रभु।।

यह दृश्य देखकर गुरुदत्त,
आंखों में आंसू लाते है।
थे घोर नास्तिक पण्डित जी,
आस्तिक पक्के बन जाते हैं।।

तुम मरकर अमर हुए स्वामी,
पर याद तुम्हारी आती है ।
हर वर्ष दिवाली आ करके,
कुछ हमसे फिर कह जाती है ।।

उत्थान, पतन, जीना-मरना,
सब विधि-विधान कहलाते हैं ।
हम भोग-भोगने को जग में,
कुछ समय यहां पर आते हैं ।।

जीना तो उनका जीना है,
जो जग हित कुछ कर जाते हैं ।
वे दयानन्द स्वामी बनकर,
बस याद जगत को आते हैं ।।

उपकार किया था जग भर का,
पर मन में मैल नहीं आया ।
यों आये जग में मनुज बहुत,
पर तुमसा यतिवर नहीं आया ।।

यह दिव्य-कथा ऋषिवर की जो,
निज जीवन में अपनाएगा ।
अपना जीवन ऊंचा करके,
औरों को पार लगाएगा ।।

---

## गोभी जाति की सब्जियों को लगने वाले कीड़े

बन्द गोभी की फसल को लगने वाली तितली सरसों की फसल को लगने वाली एफिड़ तथा रंगीन बग गोभी जाति को भारी नुकसान पहुंचाने वाले मुख्य कीड़े हैं । लुधियाना स्थित पंजाब कृषि विश्वविद्यालय के कीटविज्ञान विभाग के वैज्ञानिकों के अनुसार ६२५ लिटर पानी में १००० मिलीग्राम मेलाथिआन ( ५० ई.सी. ) दवा के घोल का प्रति हैक्टर के हिसाब से फसल पर छिड़काव करके इनकी आसानी से रोकथाम की जा सकती है ।

बंद गोभी की तितली तथा रंगीन बग की रोकथाम करने के लिए मेलाथिआन के घोल का हर पन्द्रह दिन के बाद दो बार तथा सरसों की एफिड की रोकथाम करने के लिए हर १० दिन के बाद दस बाद छिड़काव करें । बीज के लिए बोई मूली की फसल में बोआई के दो हफ्ते बाद पौधों के चारों ओर २० किलो १० प्रतिशत थिमेट के दाने मिट्टी में मिलाकर फसल की सिंचाई करें ।

—सूचना विभाग कृषि-मंत्रालय, भारत सरकार के सौजन्य से ।

गताँक से आगे —

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार एम.ए. दर्शनविभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

शरीर हैं चित् और अचित् की यह सूक्ष्म समष्टि ही स्थूल जगत् का उपादान है। जो कि उन्होंने उपरोक्त बतला ही दिया है।

(उत्तरपक्ष) रामानुज चित् और अचित् को ब्रह्म के प्रकार विशेष मानते हैं जिसको इंगलिश में१ "मोड" नाम से कहा गया है। जो दृष्टान्त तन्तु और पट के दिये गये हैं उससे तो यह स्पष्ट नहीं होता कि प्रकार का जो अर्थ पाश्चात्य दार्शनिक लेते हैं। रामानुज भी वही लेता है। लाल पीले और सफेद धागे मिल कर वस्त्र बनाते हैं यह धागे अलग २ थे और अलग २ ही रहेंगे। न कभी एक थे और न एक हैं और न एक आगे भी हो सकते हैं। भेद केवल इतना है कि पहले वे वस्त्र के रूप में नहीं थे अब वस्त्र के रूप में हैं। इसी प्रकार ब्रह्म चित् और अचित् पूर्व भी पृथक् थे अब भी पृथक् हैं और भविष्य में भी पृथक् रहेंगे। हां, इतना कह सकते हैं कि वे धागे पहले अव्यक्त अवस्था में थे वस्त्र बनने पर व्यक्त अवस्था में आ जाते हैं। ठीक इसी प्रकार जगत् को ब्रह्म चित् और अचित् का व्यक्त रूप या कार्य रूप कह सकते हैं परन्तु जिस प्रकार तीनों रंगों के तन्तु अपनी २ पृथक् २ सत्ता रखते हैं चाहे वे व्यक्तावस्था में हो चाहे अव्यक्त अवस्था में। इसी प्रकार ब्रह्म जीव और प्रकृति ये सदा पृथक् २ रहते हैं। यदि कहा जाय कि — शरीरी शरीर में व्यापक रहता है इसी प्रकार चित् और अचित् में ब्रह्म व्यापक है। केवल व्यापकता के भाव से यदि उसे शरीरी कहा जाये तो कोई हानि नहीं। परन्तु ऐसा मानने पर अद्वैतवाद कहां रहा? यह तो द्वैत हो गया। रामानुज का यह कहना कि प्रकृति, जीवात्मा और इन दोनों का अन्तर्यामी परमात्मा, जब हम किसी वस्तु का नाम लेते हैं तो अन्तर्यामी परमात्मा तक जाना चाहिये जैसे — मैं घट कहता हूं तो रामानुजानुसार मुझें ऐसा कहना चाहिये कि घट–अचित् विशिष्ट अन्तर्यामी परमात्मा। इस वाक्य को ध्यान से देखें तो यहां पर भी घट जो मूल प्रकृति का विकार है वह अलग और ब्रह्म अलग ही सिद्ध होते हैं। दूसरी बात एक और है कि जब मैं घट का नाम लेता हूं तो मुझे उसके अन्तर्यामी परमात्मा तक जाने की क्या आवश्यकता? जैसे कि — देवदत्त ने यज्ञ दत्त से पूछा कि क्या गुरुकुल कांगड़ी विश्वपवद्यालय में वेद कालेज है? परन्तु वह उत्तर में विश्वविद्यालय अन्तर्गत अथवा वेद विद्यालय के अन्दर भी जो विभाग हैं उनका वर्णन करने लगजाता है। ठीक इसी प्रकार घट का नाम लेने पर घट का ही वर्णन होना चाहिये, उसमें अन्तर्यामी जो ब्रह्म है उसके वर्णन की कोई आवश्यकता नहीं। अतः इस प्रकार रामानुज का मत निरस्त हो जाता है। और वह तो एक प्रकार से द्वैतवाद ही है अद्वैत नहीं।

इसी प्रकार अद्वैतवाद की और जितनी शाखायें हैं उन सब का खण्डन जानना चाहिये। कुछ पाश्चात्य दार्शनिक भी अद्वैतवाद को मानते हैं जिनमें जेनोफिन प्रथम अद्वैतवादी दार्शनिक था। इस का सिद्धान्त है "सब एक है, वह ईश्वर है। इसे के पश्चात् पार्मेनीडीज, जेनो और काण्ट आदि दार्शनिक भी अद्वैतवादी ही थे।

पाश्चात्य अद्वैतवादी दार्शनिकों के विचार उतने सूक्ष्म नहीं हैं जितने आचार्य शंकर के हैं। अतः आचार्य शंकर के खण्डन से उन का भी खण्डन समझ लेना चाहिये। उन पाश्चात्य अद्वैतवादी दार्शनिकों के खण्डन में टेलर की एक युक्ति ही पर्याप्त है। वह कहता है कि १आत्मा से अनात्मा की भी सिद्धि होती है। आत्मा अनात्मा से अलग कोई सत्ता नहीं रखता। आत्मा अपने को अनात्मा के भेद से ही अनुभव करता है। यह नियम मुझको स्पष्ट प्रतीत होता है। यद्यपि आज के विद्वानों ने इस के परिणाम को या विरुद्ध समझा है या उसकी उपेक्षा की है। आत्मा की अनुभूति हमारे सब अनुभवों में अवश्यम्भावी बात नहीं है। यदि अनुभव पर विचार करें तो आत्मा की अनुभूति अनात्मा की अनुभूति से तुलना करने के पश्चात् होती है। या तो यह अनात्मा का भाव आत्मा भाव का बाधक होता है या आत्मा भाव के द्वारा विकृत होता है। जिन विचारों में यह विरोध उपस्थित नहीं होता उन में आत्म अनुभूति चिन्ह भी नहीं पाया जाता है।" इससे आत्मा और जगत् पृथक् २ सिद्ध हो जाते हैं। पश्चिमीय मनीषियों के अन्य वादों के रूप में भी उनकी दार्शनिक विचार धारा है उन की समीक्षा भी यहां संक्षिप्त रूप में दी जा रही है।

---

The self implies and has no existenceapart from, a not self, and it is only on the contrast with the not self that it is aware of itself as a self. This seems to me clear, as a matter of Principle are in much........ as a contrast effect in connection with our awareness of a not self ........ Hence experiences from which this contrast is absent seem to exhibit norace of genuine self consciousness. ( Elements of Metaphysics Page 336 )

भौतिकवाद---आधुनिक युग में विज्ञान से भौतिकवाद को पर्याप्त बल मिला है। आज के इस वर्तमान युग में भौतिक शास्त्र की खोजों ने सिद्ध कर दिया है कि इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का निर्माण तीन तत्त्वों ने – इलेक्ट्रोन, न्यूट्रोन व प्रोटोन से हुआ है। परमाणु भी इन्हीं तीनों का विकार है। आधुनिक भौतिकवादी अधिकतर विकासवादी हैं। वे समस्त संसार के जड़ पदार्थों के साथ-साथ जीव (लाइफ) की उत्पत्ति इन्हीं जड़ तत्त्वों से मानते हैं। आज भौतिकवाद को विज्ञान की प्रत्येक खोज से बल मिलता है और वह आवाज करके कह उठता है कि आज हमने परमाणुओं का विखण्डन किया है, आत्मा कहा जाने वाला तत्त्व, तत्त्व का स्वरूप भी भौतिक शक्तियों से निश्चित कर दिखायेंगे। भौतिकवाद, द्रव्य को ही सब कुछ मानता है इसमें पराभौतिकी शक्ति आत्मा व परमात्मा को कोई स्थान नहीं। ग्रीक दार्शनिक डेमोक्रिट्स एवं लोसीपस का परमाणुवाद सम्भवतः प्राचीनतम भौतिकवादी सिद्धान्तों में है। इन दार्शनिकों के अनुसार ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति अर्थात् जड़ व चेतन सृष्टि, सूक्ष्म, वृत्ताकार एवं गतिशील परमाणुओं का ही विकारमात्र है। जीव व जड़ जगत् का गुणात्मक भेद वास्तव में देखने मात्र का है, इन दोनों का समान कारण होने से तत्वतः इनमें कोई भेद नहीं। जीव की अमरता एवं सृष्टि का उद्देश्य सब मिथ्या कल्पनायें हैं, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड प्राकृतिक नियमों के आधीन क्रियाशील है। लोसीपस के इन्हीं सिद्धान्तों का ऐपीक्यूरस व ल्यूक्रिट्स ने विशद वर्णन किया है।

प्रत्ययवाद---समस्त ब्रह्माण्ड की सत्ता के विषय में दूसरा प्रमुख सिद्धान्त प्रत्ययवाद (Idealism) है। यह सिद्धान्त भौतिकवाद का बिल्कुल विरोधी है। भौतिकवाद में आध्यात्मिक तत्त्व चेतना को

भौतिक पदार्थों से उत्पन्न हुआ माना है, तो प्रत्यय-वादी संसार को चेतन सत्ता से उद्भूत मानते हैं। प्रत्ययवादी (Idealists), आध्यात्मिक तत्वों को भौतिकवाद के पंजे से बचाने की धुन में द्रव्य की द्रव्यता को समाप्त कर उसे जीव या परमात्मा का मानसिक विकारमात्र मानते हैं। भौतिकवादी द्रव्य को बचाने के लिए आध्यात्मिक तत्त्व की बलि देते हैं। प्रत्ययवादी द्रव्य को ही मानसिक विकार का रूप बना देते हैं। प्रत्ययवाद का अभिप्राय स्पष्ट है कि प्रत्यक्षानुगद जगत् मानसिक विचारों से पृथक् नहीं है। इस बाह्य जगत् की उत्पत्ति मानसिक विचार करते हैं, इस मतानुसार सृष्टि निर्माण के लिए किसी भौतिक द्रव्य की आवश्यकता नहीं है जो सृष्टि-उत्पत्ति से पूर्व वा बाद में विद्यमान हो।

प्लेटो—दार्शनिक प्लेटो यूनान का विश्व-विख्यात दार्शनिक था। यह सुप्रसिद्ध सुकरात का शिष्य था। प्लेटो का सृष्टि की सत्ता के विषय में कथन है कि बाह्य जगत् में जो कुछ भी हमारे सामने प्रत्यक्ष है वह वास्तविक जगत् नहीं है बल्कि वास्तविकता की प्रतिच्छाया मात्र है। जगत् के पदार्थ किसी सत् पदार्थ की अधूरी एवं अपूर्ण प्रति-लिपि मात्र है पदार्थ, पदार्थ का प्रत्यय (Idea) है जो सत् पदार्थों के समस्त संसार में आदर्श के रूप में सुरक्षित हैं। प्लेटो के मतानुसार मनुष्य एवं मनुष्यता दो पृथक् सत्तायें हैं। मानव के नश्वर शरीर के नष्ट होने पर मनुष्यता नष्ट नहीं होती इसका प्रत्यय (Idea) जो स्वर्ग में है, वह शाश्वत तथा अमर है। इस प्रकार प्रत्येक वस्तु का अपना प्रत्यय है। प्लेटो कहीं-कहीं इसे ईश्वरीय प्रत्यय भी कहते हैं प्लेटो के दर्शन में यहीं सामान्य और विशेष है, मनुष्यता सामान्य तथा मनुष्य विशेष किन्तु हमारे कथन का अभिप्राय यह है कि दार्शनिक प्लेटो के दर्शन में बाह्य जगत् का अस्तित्व सत् नहीं है। बल्कि यह जगत् ईश्वर द्वारा निर्मित संसार का प्रतिबिम्ब मात्र है। प्लेटो ने सामान्य प्रत्यय को विशेष से इस प्रकार अलग कर दिया कि सामान्य कभी विशेष से मिल ही नहीं सकता। प्लेटो का प्रत्यय केवल मात्र विचार नहीं है बल्कि वस्तु है जिसके विषय में विस्तार किया जाता है। दार्शनिक प्लेटो के सिद्धान्त में हम एक बड़ी न्यूनता यह भी पाते हैं जिसकी ओर रसल ने संकेत करते हुये कहा है कि प्लेटो के दर्शन में प्रत्यय ईश्वर द्वारा निर्मित है और साथ ही साथ अनादि भी है। रसल इस पर आपत्ति उठाते हैं कि प्रथम तो प्रत्यय को अनादि होने से परमात्मा बना कैसे सकता है, दूसरा परमात्मा भी प्रत्यय मनुष्य को तब तक नहीं बना सकता जब तक कि उसको बनाने का प्रत्यय नहीं हो और प्रत्यय प्लेटो के मानव प्रत्यय से ही प्राप्त हो सकता है (जिसको कि बनाना है)। आगे रसल कहते हैं कि कालातीत पदार्थों का निर्माण नहीं हुआ करता। जो संसार देश-काल में स्थित है उसी का निर्माण सम्भव है। प्लेटो के दर्शन में प्रत्यक्ष दिखाई पड़ने वाले संसार को भ्रम एवं बुरा कहा गया है। इसका यह अभिप्राय हुआ कि निर्माता ने भ्रम एवं पाप का निर्माण किया है। इस पर यहां यह शंका उत्पन्न होकर यह प्रश्न उपस्थित होता है कि परमात्मा ने भ्रमरूप संसार का निर्माण क्यों किया? क्या वह सत् पदार्थों की दुनियां से असन्तुष्ट था (अर्थात् संतुष्ट नहीं था)

प्लेटो द्वारा निर्मित सामान्य व विशेष की गहरी खाई, अरस्तू के दर्शन में प्लेटो की आलोचना बनकर आयी। अरस्तू सामान्य व विशेष को इसी विश्व में मानते हैं। अरस्तू के मतानुसार सामान्य विशेष से पृथक् नहीं है। प्लेटो ने अपने दर्शन में द्रव्य की सत्ता को स्वीकार किया है किन्तु वह इसके

विषय में पूरी तरह स्पष्टीकरण नहीं करते । प्लेटो का कथन है कि "ब्रह्माण्ड को अनियमित रूप में देखकर ईश्वर ने इसको नियमित एवं क्रमानुसार बनाया।१ रसल का अनुमान है कि यहां पर प्लेटो यह नहीं मानते कि ईश्वर ने सृष्टि रचना शून्य से की जैसा कि यहूदी व ईसाइयों का मत है परन्तु पूर्व ही विद्यमान द्रव्य (Matter) से किया । द्रव्य की सत्ता को स्वीकार करने पर भी प्लेटो का दर्शन यथार्थ वादी (Realism) नहीं कहा जा सकता क्योंकि संसार निर्माण की वास्तविक सामग्री तो प्रत्यय (Ideas) है जिनकी द्रव्य पर गहरी छाप पड़ती है । प्लेटो के मतानुसार दृश्य जगत् प्रत्ययों का प्रतिबिम्ब मात्र है ।

बर्कले—बर्कले के प्रत्ययवाद (Idealism) का भौतिकवाद के विरुद्ध सबसे भयंकर एवं शक्तिशाली आक्रमण रहा है इनका दर्शन द्रव्य की सत्ता को नष्ट कर देता है । इनके मतानुसार द्रव्य नाम का कोई पदार्थ है ही नहीं, बल्कि वस्तुओं का अस्तित्व एवं सत्ता हमारे प्रत्यक्ष पर आधारित है । तात्पर्य यह हुआ कि जब हम किसी वस्तु का प्रत्यक्ष करते हैं वह वास्तव में हमारे मस्तिष्क की अनुभूति (Sensations) मात्र होती है जिनका हम बाह्य जगत् में वस्तु रूप में प्रत्यक्ष करते हैं । हमारी अनुभूतियों से पृथक् पदार्थों की कोई सत्ता नहीं है । इस पर प्रश्न उपस्थित होता है कि जिन पदार्थों को कोई नहीं देखता उनका अस्तित्व कैसे रहता है ? इस प्रश्न के उत्तर में तर्क देते हैं कि वे पदार्थ परमात्मा के मस्तिष्क में रहते हैं । अब यदि हम इसकी शंकर से तुलना करें तब व्यष्टि अविद्या जीव के जगत् का कारण होती है एवं समष्टि रूप में माया समग्र जगत् का कारण होती है, जिसे ईश्वर बनाता है ।

बर्कले का कथन है कि हमें केवल वस्तु के गुणों का प्रत्यक्ष होता है वस्तु का नहीं । यह गुण हमारे मस्तिष्क से बाहर नहीं है अतः हम अपने ही मानसिक विचारों का प्रत्यक्ष करते हैं बर्कले का यह सिद्धान्त इस भ्रान्त उक्ति पर आधारित है कि (१) मानसिक प्रत्यय मन से बहार नहीं है । (२) वस्तुओं का ज्ञान जिस रूप में कि उनका प्रत्यक्ष होता है मानसिक प्रत्यय हैं (३) अतः वस्तुयें मन से बहार नहीं हैं इस उक्ति में एक बड़ा भारी दोष यह है कि इसमें मानसिक प्रत्यय (Idea) तथा वस्तु को एक कर दिया है जब कि प्रथम रूप में प्रत्यय को ज्ञान क्रिया के अर्थ में, और दूसरे में प्रत्यय को वस्तु रूप में लिया गया है । जोड (Joad) का कथन है कि विचार क्रिया कभी भी वस्तु नहीं हो सकती क्योंकि विचार क्रिया किसी वस्तु के बारे में हो रही है । विचार क्रिया और वस्तु इन दोनों को एक कर देना भारी भूल है । अतः बर्कले का यह मत व्यवहार एवं बुद्धि दोनों के विरुद्ध है । अब प्रश्न उठता है कि जब हर मनस् की अपनी अलग दुनियां है तब कुछ कम या अधिक रूप में सब की अनुभूतियां एक सी क्यों हैं ? जब कि मनुष्यों के विचार चिन्तन एवं इच्छाओं में भारी भेद देखने को मिलता है । फिर हम अपने विचारों के अनुसार अपने जगत्

---

1. Finding the whole vtsible sphere not at rest, but noving in on irreguler and disorderly fashion, out of disorder he brought or ( History of westren Philosophy P.165 Bartsand Russell. )

But the objects of on acts of thought can never be the same as the act of thought of which it is an object ( Interoduction to modren Philospphy P. 10 C.E.M. Joad 1953)

की रचना क्यों नहीं कर लेते तथा हम क्यों वातावरण के दबाव में आकर अपनी इच्छाओं को दबा लेते या नष्ट कर देते हैं ? यदि हम अपने अपने संसार के निर्माता हैं तब हम क्यों नहीं अपना संसार बना लेते और जीवन की निराशा से क्यों नहीं छुटकारा पा लेते ? दूसरे कोई वस्तु हमारे विपरीत चिन्तन पर भी अपना स्वरूप क्यों नहीं बदलती । इस पर यदि यह कहा जाये कि संसार की समस्त वस्तुयें ईश्वर के मस्तिष्क में हैं तब प्रथम तो, ईश्वर का अस्तित्व क्या हमारा विचार मात्र नहीं है जैसा कि ह्यूम ने बर्कले के अनुभववादी विचारों का बौद्धिक परिणाम निकाला । इससे अतिरिक्त क्या अपने सदृश्य दूसरे जीवों को मानना एक बड़ी भूल नहीं होगी जब कि यह भी प्रत्ययमात्र है । इस प्रकार ईश्वर सहित सारा संसार विचार मात्र रह जायेगा जेसा कि ह्यूम का कथन था । इस स्थिति में पहुंचन में ह्यूम का अपना कोई दोष नहीं है यह तो अनिवार्य तार्किक परिणाम था उस समय अनुभववादीप्रणालो का जिसके बीज के दर्शन पाये जाते हैं एवं जिसका प्रयोग लांक ने तथा बाद में अधिक उत्साह पूर्वक बर्कल ने किया ।

स्वामी दयानन्द के दर्शन में प्लेटों को दो दुनियां के सिद्धान्त जैसा कोई विचार नहीं है । यदि प्लेटों के सामान्य ईश्वरीय ज्ञान में ऋत के रूप में प्रकृति के शाश्वत नियम हैं तब स्वामी दयानन्द इस रूप में इसे मान लें लेकिन उस अवस्था में प्लेटों की दो विश्वों की धारणा स्थिर नहीं रहेगी । क्योंकि प्लेटों के मत में अनुभव में आने वाला विश्व असत् है और अनुभव से परे व्यवहार-शून्य विश्वसत् है इस सिद्धान्त को महर्षि स्वामी दयानन्द मानते को तैयार नहीं । स्वामी जी के दर्शन में वही जगत् सत् है जिसकी सत्ता किसी भी रूप में चेतन पर आश्रित नहीं है । स्वामी दयानन्द के विचारानुसार व्यक्ति रहें या जायें संसार के किसी भाग का कोई प्रत्यक्ष करें या न करें, इन्हें इस संसार में किसी का ज्ञान हो या न हो, इस जगत् के अस्तित्व पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ता ।

इस परिच्छेद में तत्त्वों का विवेचन किया गया है । महर्षि दयानन्द ने तीन तत्त्वों से मिलकर विश्व का निर्माण स्वीकार किया है अर्थात् संसार का निर्माण कर्त्ता ब्रह्म जिस के लिए सृष्टि की रचना हुई वह जीवात्मा और जिस उपादान कारण से ब्रह्म ने सृष्टि की रचना की वह प्रकृति है । ब्रह्म अजीव और प्रकृति का स्वरूप और स्वभावादि का वर्णन अगले परिच्छेदों में किया जा रहा है ।

महर्षि दयानन्द के मतानुसार दार्शनिक युक्ति एवं तर्क और प्रमाणों तीन तत्त्वों का निरूपण केवल इस परिच्छेद में किया गया है ।

# कुलपति की डायरी

५।१०।७३ श्री शंकरदयालसिंह एम० पी० से वार्तालाप किया तथा उनके सम्मान में प्रीतिभोज दिया ।

५।१०।७३ श्री डा० कान्ति चौधरी, ज्वाइन्ट सैक्रेटरी, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, डा० आर० के० शर्मा, विशेष अधिकारी, संस्कृत निदेशालय, डा० बोस, एन० सी० आर० टी०, तथा डा० सक्सेना जी, एन० सी० आर० टी०, से भेंट की ।

६।१०।७३ जाट धर्मशाला, हरद्वार में आयोजित आम सभा में भाग लिया ।

१७।१०।७३ श्री ज्ञानप्रकाश जी, मुख्य सचिव, प्रशासन-विभाग, से हरद्वार में भेंट की ।

२०।१०।७३ विश्वविद्यालय - हिन्दी - साहित्य अनुसन्धान की बैठक में भाग लिया ।

२१।१०।७३ विश्वविद्यालय-चयन-समिति की अध्यक्षता की ।

२२।१०।७३ विश्वविद्यालय-चयन-समिति की अध्यक्षता की ।

२३।१०।७३ आर्य समाज मुजफ्फरनगर के उत्सव में भाषण किया ।

२८।१०।७३ देहली, सिण्डीकेट की बैठक में भाग लिया ।

२९।१०।७३ देहली, सीनेट की बैठक में भाग लिया, एवं वेद तथा संस्कृत साहित्य-अनुसन्धान-समिति की बैठक में भाग लिया ।

३१।१०।७३ आर्य वानप्रस्थाश्रम में 'कुम्भ मेले' के सम्बन्ध में आयोजित बैठक में भाग लिया ।

——सत्यवीर विद्यालंकार

# गुरुकुल समाचार

सत्यवीर विद्यालंकार

१. जर्मन फार्मेसिस्टस् शिष्ट-मण्डल का आगमन—

इस मास जर्मनी के २५ औषधनिर्माणकर्त्ताओं के एक शिष्ट मण्डल का गुरुकुल में आगमन हुआ। श्री डा० इन्द्रसेन जेतली ने उन्हें गुरुकुल के प्राङ्गण में तैयार किए गए अनेक औषधिनिर्माण में काम में आने वाले वृक्षों तथा जड़ी-बूटियों के सम्बन्ध में जानकारी कराई। आयुर्वेद महाविद्यालय तथा गुरुकुल के औषध-निर्माण-विभाग को देखकर शिष्ट मण्डल के सदस्य बड़े प्रभावित हुए। वे यहां से अपने साथ अनेक प्रकार के फूल तथा पत्ते आदि ले गये।

२. विदेशों में हिन्दी प्रेम—

एक समय था जबकि सम्पूर्ण विश्व के लोग इस आर्यावर्त्त की पवित्र भूमि पर चरित्र की शिक्षा लेने आते थे। किन्तु दुर्भाग्य से समय के साथ-साथ लोगों के मस्तिष्क भी बदले और पूर्वोक्त स्थिति विपरीत हो गई। किन्तु गुरुकुल के तपोनिष्ठ कार्यकर्ताओं की तपस्या के फलस्वरूप गुरुकुल आज भी प्रकाशस्तम्भ का कार्य कर रहा है। जहां न्यूजीलैण्डनिवासी श्री सी० टी० पामर हिन्दी सीखने के लिए आए हुए हैं एवं नियमित अध्ययन कर रहे हैं।

३. भारत सरकार द्वारा निरीक्षण—

डा० कान्ति चौधरी ज्वायन्ट सक्रेटरी विश्वविद्यालय अनुदान आयोग तथा डा० रामकरण शर्मा विशेष अधिकारी संस्कृत शिक्षण निदेशालय अभी कुछ दिन पहले गुरुकुल के निरीक्षणार्थ आए और उन्होंने आश्रम, यज्ञशाला, भण्डार, विद्यालय, वेदमन्दिर, पुस्तकालय तथा आयुर्वेद महाविद्यालय का निरीक्षण किया। वे गुरुकुल देखकर अति सन्तुष्ट हुए और सहायता प्रदान करने का आश्वासन दिया।

४. नवीन पाठ्यक्रम-सम्बन्धी -

डा० बोस तथा डा० सक्सेना एन० सी० आर० टी० न्यू दिल्ली, गुरुकुल में पधारें। उनके साथ सहायक मुख्याधिष्ठाता जी, तथा मुख्याध्यापक महोदय ने विद्यासभा भवन में विचार विमर्श किया। उन्होंने पाठ्यक्रम के सम्बन्ध में उपर्युक्त सुझाव दिये तथा नवीन पद्धति पर पाठ्यक्रम तैयार करने में सहयोग देने का आश्वासन दिया।

५. विद्यालय विभाग में—

## त्रैमासिक परीक्षा

९ अक्टूबर से १६ अक्टूबर तक प्रथम कक्षा से दशम कक्षा तक के छात्रों की परीक्षाएं (त्रैमासिकी) सम्पन्न हुई। अब तक के परीक्षा-परिणाम के आधार पर प्रगति संतोषजनक है।

## पुण्य भूमि में तीन दिन तक निवास

श्री सुरेन्द्रकुमार (व्याकरणाचार्य)

दीपावली के शुभ अवसर पर विद्यालय के षष्ठ श्रेणी से दशम श्रेणी तक के ब्रह्मचारियों के साथ मैं गंगापार प्राचीन गुरुकुल कांगड़ी (पुण्य भूमि) में २६-१०-७३ से २९-१०-७३ तक रहा। प्रतिदिन नगाधिराज हिमालय की उत्तुङ्ग शैल श्रेणियों में दूर दूर तक भ्रमण किया।

जिस समय ब्रह्मचारी विभिन्न टोलियों के रूप में बंटकर गहन जंगलो में भ्रमण करते थे

तो कुलपिता स्वा० श्रद्धानन्द जी महाराज के समय में ली जाने वाली ब्रह्मचारियों के साहस की परीक्षा छात्रों में एक अनुपम उत्साह को जन्म दे देती थी । जिस समय ब्रह्मचारी धर्मकुण्ड को देखने की लालसा से अपना पाथेय बांधकर चलने को उद्यत हुए तो मार्ग में सिंह एवं हाथियों से परिपूर्ण वन में समूहरूप में भटक जाने के किञ्चित् भयमिश्रित आनन्द का भी अनुभव किया ।

उस नीरव वनप्रदेश को छात्र दल अपने पटाखों एवं बिगुलों की आवाजों से मुखरित करता हुवा इष्ट सिद्धि के लिए अजस्र गति से बढ़ता जा रहा था । भुवन भास्कर भी इस दल की गति के साथ-साथ गतिमान था, जहां वह छात्रों की गति में साथ दे रहा था वहां छात्रों के शरीरों के तापमान को भी आत्मवत् करता सा दिखाई दे रहा था ।

विद्यार्थी ज्यों ही धर्मकुण्ड पर पहुंचे कि खुशी का पारावार नहीं रहा । क्योंकि पदयात्रा के कारण परिक्लान्त दल के सम्मुख शुद्ध शीतल पेय जल एवं खाद्य सामग्री उपस्थित थी । जिन छात्रों ने कभी सोचा भी नहीं था कि हम इतना भोजन कभी कर भी पाएगें या नहीं, उन्होंने खुशी में मात्रा से अधिक भोजन किया ।

एक साथी को उदरशूल ने पीड़ित किया तो एक माता से उत्पन्न बहन-भाइयों की तरह सभी कुलमाता के सुपुत्रों में भातृ-प्रेम उमड़ पड़ा और जो जिस प्रकार की भी सहायता, त्रस्त छात्र की कर सकता था पूर्ण शक्ति से की । लगभग डेढ घण्टे के विश्राम के पश्चात् पुनः कुल भूमि की ओर प्रस्थान कर दिया । कहा जाता है कि प्रतीक्षा की घड़ियां बहुत लम्बी होती हैं, जो मार्ग जाते समय बहुत लम्बा दुःसाध्य प्रतीत हो रहा था वही मार्ग आते समय सरलता से तय कर लिया गया । और जो थोड़ी बहुत थकान अनुभव की भी गई उसको भी ब्रह्मचारी गणेश के मधुर गीतों ने बिल्कुल भुला दिया ।

सायंकाल के समय भोजन करके छात्र टोलियों में विभक्त हुए, कोई टोली गङ्गा के किनारे पत्थरों पर तो कोई खेतों में बने मचानों पर जंगली जीवों को देखने की इच्छा से जा बैठे ।

२८-१०-७३ को श्री मुख्याध्यापक जी अन्य छात्रों को साथ लेकर मिलने पहुंचे, रात को श्री कप्तानसिंह जी से ईश्वर-सिद्धि सम्बन्धी तर्कपूर्ण वादविवाद हुवा ।

२९-१०-७३ को दोपहर दो बजे गुरुकुल की ओर चले । गुरुकुल पहुंचे तो हमारे सभी ज्येष्ठ कनिष्ठ भ्राताओं ने हमारा स्वागत किया, और हम फिर से अपने अध्ययन में जुट गए ।

## प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार, वेद-विभाग के अध्यक्ष निर्वाचित

हर्ष का विषय है कि श्री प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार को विश्वविद्यालय की चयन समिति ने वेद-विभाग के रीडर (अध्यक्ष) पद के लिए निर्वाचित किया है । प्रो० रामप्रसाद जी उच्चकोटि के वैदिक विद्वान हैं । आर्य जगत उनकी योग्यता तथा धार्मिक विचारधारा से परिचित है । हम उनकी सफलता की कामना करते हैं ।

## प्रो० मांगेराम जी एम० ए०, प्राध्यापक निर्वाचित

हर्ष का विषय है कि श्री प्रो० मांगेराम जी एम० ए० को विश्वविद्यालय की चयन समिति ने इतिहास एवं पुरातत्त्व विभाग में प्राध्यापक के पद के लिए निर्वाचित किया है । प्रो० मांगेराम जी पुरातत्त्व तथा प्राचीन भारतीय इतिहास के उच्चकोटि के विद्वान हैं । भारतीय संस्कृति के विषय में आपने गम्भीर अध्ययन किया है । हम आपकी सफलता की कामना करते हैं ।

# विद्यालय के ब्रह्मचारियों द्वारा नाटक-प्रदर्शन

दिनांक २३ अक्तूबर, ७३ को विद्यालय के ब्रह्मचारियों ने ७.३० बजे से ११.३० बजे रात्रि तक वेद-मन्दिर के विशाल हाल में डा० जगदीश कृत "बलिदान" नाटक सफलतापूर्वक प्रदर्शित किया। नाटक में कुल पन्द्रह दृश्य थे। यह नाटक भारतवर्ष के स्वाधीनता-संग्राम में प्रमुख रूप से भाग लेने वाले क्रान्तिकारी वीरों के ऐतिहासिक कार्यों से सम्बन्धित था। मध्य में यथासमय ब्रह्मचारियों ने मधुर गानों से अपार भीड़ के मन को मोह लिया। निर्देशक श्री सीताराम जी, संगीत-निर्देशक श्री रामनारायण जी, आयोजक श्रीजनेश्वरपाल जी व श्रीकप्तानसिंह जी, सज्जा-निर्देशक श्री प्रो० जबरसिंह सैंगर तथा संयोजक श्री सुरेन्द्र कुमार जी शास्त्री ने नाटक के सफलतापूर्वक अभिनय करने में अपना बहुमूल्य सहयोग दिया। आयोजन की अध्यक्षता आदरणीया माता जी (श्रीमती शास्त्री जी) ने की। नाटक-प्रदर्शन में भाग लेने वाले छात्रों ने परिश्रम से सफलतापूर्वक अभिनय किया। दर्शकों ने छात्रों की भूरि-भूरि प्रशंसा की।

## शोक समाचार

### श्री ओम्प्रकाश सिन्हा, अध्यक्ष, रसायनशास्त्र का निधन

मुझे यह लिखते हुए दुःख है कि श्री प्रो० ओम्प्रकाश सिन्हा, अध्यक्ष, रसायनशास्त्र विभाग की २१ सितम्बर की रात्रि को गोली मारकर बड़ी निर्ममतापूर्वक हत्या की गई। श्री सिन्हा अपने सद्व्यवहार के कारण सर्वप्रिय थे। उनके निधन का समाचार मिलते ही सारे गुरुकुल में शोक का वातावरण छा गया। अन्तिम यात्रा में सभी गुरुकुलवासी तथा पञ्चपुरी के हजारों नर-नारी सम्मिलित थे। २२ सितम्बर को गुरुकुलवासियों ने तथा पञ्चपुरी के सभी शिक्षण-संस्थानों के शिक्षकों ने उन्हें श्रद्धाञ्जलि अर्पित की। गुरुकुल के अध्यापकों ने दस हजार रुपये उनके दुःखित परिवार की सहायता के लिए देने का आश्वासन दिया। विज्ञान महाविद्यालय के छात्रों ने दिवंगत सिन्हा साहब की प्रस्तरमूर्ति महाविद्यालय के प्राङ्गण में लगाने का निश्चय किया। विज्ञान प्रयोगशाला का नाम उनके नाम पर रख दिया गया तथा उसमें उनका तैलचित्र लगाने का निश्चय किया गया। प्रभु! दिवंगत आत्मा को सद्गति प्रदान करें तथा उनके संतप्त परिवार को शान्ति एवं धैर्य प्रदान करें।

सत्यवीर विद्यालंकार

—०—

## शोक-समाचार

बड़े दुःख की बात है कि दिनाँक ५ नवम्बर को प्रातःकाल, एम.ए. फाइनल के प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग के विद्यार्थी श्री अशोककुमार गर्ग का देहावसान हो गया। दाह-संस्कार में विश्वविद्यालय की ओर से श्री कुलपति जी अपने कुछ अन्य सहयोगियों के साथ सम्मिलित हुए। ईश्वर से प्रार्थना है कि दिवंगत आत्मा को शान्ति प्रदान करें।

—भगवद्दत्त वेदालंकार

# गुरुकुल पत्रिका के नियम

१ गुरुकुल पत्रिका मासिक है। यह प्रत्येक अंग्रेजी मास की १२, १३ तारीख को प्रकाशित होती है।

२ यह आधी संस्कृत में तथा आधी हिन्दी में होती है। इस में कवर समेत प्रायः ४४ पृष्ठ होते हैं। वर्ष में एक या दो विशेषांक लगभग १२०-१५० पृष्ठों तक के होते हैं।

३ इसमें प्रमुख रूप से लेख वैदिक-साहित्य, भारतीय-संस्कृति-सम्बन्धी होते हैं।

४ वार्षिक मूल्य देश में ४) और विदेश में ७) है, जो धनादेश मनीआर्डर द्वारा ही "**सम्पादक : गुरुकुल-पत्रिका**" के नाम से आना चाहिए। ग्राहक कभी भी बन सकते हैं।

५ लेख छोटे, सारगर्भित तथा मौलिक होने चाहिएं। शुद्ध, सुपाठ्य तथा एक ओर लिखे होने चाहिएं। लेख, कविता तथा समालोचनार्थ पुस्तकें (२ प्रतियां), परिवर्तनार्थ पत्र-पत्रिकाएं सम्पादक के नाम भेजनी चाहियें।

६ किसी लेख अथवा कविता आदि के प्रकाशित करने या न करने, घटाने-बढ़ाने या संशोधन करने का अधिकार सम्पादक को है। बिना डाक खर्च भेजे अप्रकाशित कविता वा लेख लौटाये न जा सकेंगे।

**सम्पादक—गुरुकुल पत्रिका, डाकघर : गुरुकुल कांगड़ी**

**जिला : सहारनपुर ( उ० प्र० )**

# विषय-सूची



**गुरुकुल-पत्रिका का वार्षिक मूल्य—**

**देश में - ४ रुपये , विदेश में – ७ रुपये, एक प्रति ४० पैसे**

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

पौष: २०३०, जनवरी १९७४, वर्षम्-२६, अङ्कः ५, पूर्णाङ्कः ४००

## श्रुति सुधा

इदमकर्म नमो अभ्रियाय यः पूर्वीरन्वानोनवीति ।
बृहस्पतिः सहि गोभि सो अश्वैः सवोरेभिः सनृभिर्नो वयो धात् ॥

ऋ. १०।६८।१२

(अभ्रियाय) शक्ति व प्रकाश की वर्षा करने वाले बृहस्पति को ( इदं ) यह ( नमः अकर्म) हमारा नमस्कार है। (यः) जो बृहस्पति (पूर्वीः) सनातन काल से चली आरही साधनाओं को (अनु) अनुक्रम से (आनोनवीति) शिष्यों द्वारा वार २ स्तुति करवाता है और करता है। (सः हि बृहस्पतिः सगोभिः सो अश्वैः सवीरेभिः सनृभिः) वह बृहस्पति गौओं, अश्वों और वीरपुरुषों द्वारा (नः वयः) हमारी आयुओं अथवा सन्तति विस्तार को (धात्) धारण करावे ।

तद् देवानाँ देवतमाय कर्त्वमश्रथ्नन् दृढहाब्रदन्त वीडिता ।
उद् गा आजदभिनद् ब्रह्मणा बलमगूहत् तमो व्यचक्षयत् स्वः ॥

ऋ. २।२४।३

(देवानां देवतमाय) इन्द्रियादि देवों को देवतम बनाने के लिये बृहस्पति ने (तत् कर्त्वं) वह कर्म किया कि (दृढहा अश्रथ्नन्) दृढ़ पाप शिथिल हो गये (वीडिता अव्रदन्त) चट्टानसदृश शत्रु कोमल बन गये। (ब्रह्मणा बलमभिनत्) ब्रह्मशक्ति से वासना का भेदन किया और (गा उदाजत्) गौओं को बलासुर के बन्धन से निकाल लिया। (तमः अगूहत्)अन्धकार को दूर किया (स्वः व्यचक्षयत्) प्रकाश को प्रकट किया ।

# वैदिकसाहित्यसौदामिनी

श्री वागीश्वरो विद्यालंकार:, साहित्याचार्य:

प्रजापति: । दृष्ट्वा सम्यग्विविच्य सत्यमनृतं च पृथक् चकार । तयो: सत्ये मानवस्य स्वाभाविकीं श्रद्धाम् अनृते च स्वाभाविकीमश्रद्धां न्यधात् । इह सत्यानृतपदे अपि अनेकार्थे । सत्यं कृते (कृतयुगे) च शपथेतथ्ये त्रिपु तु तद्वति । सत्यानृतं तु वाणिज्यम् । तदुक्तं मनुना--ऋतमुञ्छशिलं ज्ञेयममृतं स्यादयाचितम् । मृतं तु याचितं भैक्षं प्रमृतं कर्षणं स्मृतम् ।। सत्याऽनृतं तु वाणिज्यं तेन चैवापि जीव्यते । सेवा श्ववृत्तिराख्याता तस्मात्तां परिवर्जयेत् ।। मनु. अध्या. ४ । श्लो. ५, ६ । एवमनेकार्थयो: सत्यानृतपदयोर्विरोधो हि तथ्ये मिथ्याकथने च तयो: शक्ति नियमयति ।

अर्थ: प्रयोजनम् ।

अर्थ: प्रयोजनं तच्च चतुर्थ्यादिनिरूपितम् ।
भवच्छिदे भज स्थाणुमिह स्थाणो: शिवाऽर्थता ।। २६० ।।

शंकुस्थूणादिरूपस्य स्थाणवर्थस्य निषेवणम् ।
कल्पते मुक्तये नैव तस्मात् सोऽर्थोऽपनुद्यते ।। २६१ ।।

स्थाणुपदम् "...स्थाणु: कीले हरे पुमान् । अस्त्रीध्रुवेऽथस्थूणा स्यात् सूर्म्यां स्तम्भे गृहस्य च"। इति मेदिनी । किन्तु भवच्छेदरूपप्रयोजनाय शंकुप्रभृते: पर्युपासनं न कल्पते । अतो भवच्छेदनरूपं प्रयोजनमिह स्थाणुपदस्य शक्तिं शिवरूपेऽर्थे नियमयति । भवच्छेद:=पुनर्जन्मपरम्परावसानम् । तादर्थ्ये चतुर्थीति वाच्यम् इत्यनुशासनम् । तस्मै कार्यायेदं = तदर्थम् तस्य भावस्तादर्थ्यम् । ब्राह्मणादित्वात् ष्यञ् । इति सिद्धान्तकौमुदीटीकायाम् श्री ज्ञानेन्द्र सरस्वती महोदया: । तेन यूपाय दारु ब्राह्मणाय दधीत्यादि सिद्धम् ।

यथा वा--

भूत्यै जागरणम् अभूत्यैस्वपनम्० यजु० ३०। १७। भूतिर्भस्मनि संपदि । इत्यमर: । जागरूकता संपत्तये प्रमादश्च विभवनाशाय भवतीत्याशय: । इह भूतिपदस्य शक्ति: प्रयोजनेन संपदि नियम्यते । भूतिप्रयोजनाय जागरणमित्यर्थ: ।

अथ प्रकरणम्--

वक्तृबोद्धव्ययोर्बुद्धिस्थत्वं प्रकरणं मतम् ।
देव: प्रमाणमित्यत्र देवस्य युष्मदर्थता ।। २६२ ।।

एतदाकर्ण्य देव: प्रमाणम् । सर्वं जानाति देव: इत्यादिषु वाक्येषु प्रकरणमेव देवपदस्य शक्तिं युष्मदर्थे नियमयति । "देवो मेघे सुरे राज्ञि स्यान्नपुंसकमिन्द्रिये" इति मेदिनी ।

यथा वा--

यदङ्ग दाशुषे त्वमग्ने भद्रं करिष्यसि ।
तवेत् तत् सत्यमङ्गिर: ।। ऋ. १।१।६।

देवता--अग्नि: । ऋषि:--मधुच्छन्दावैश्वामित्र: छन्द:--गायत्री ।

इह प्रकरणवशाद् अङ्गपदं सम्बोधनाऽर्थे नियन्त्रितम् । 'अङ्गमन्तिकगात्रयो:' उपसर्जनीभूते स्यादभ्युपायप्रतीकयो: । "अङ्ग सम्बोधनहर्षयो: ।" इत्युभयत्र श्री हेमचन्द्राचार्या: । अङ्गेत्यभिमुखीकरणार्थो निपात: इति श्री सायणा: दाशुषे दत्तवते यजमानाय । दाश्वान्साह्वान् मीढ्वांश्च ।६।१।१२ इति पाणिनिसूत्रेण दाशृदाने धातो: क्वस्वन्तो निपात्यते । त्वं भद्रं कल्याणं करिष्यसि करोषि । एतत् तव इत्--तवैव सत्यम् अविचाल्यम् व्रतम् शीलमस्ति । तवेयं स्थिरा प्रकृतिर्यत् त्वं तेषां मङ्गलं करोष्येव ।

अथ लिङ्ग नाम अनेकार्थस्य शब्दस्य विशिष्ट-वाच्यार्थसूचकं किमपि चिह्नम् ।

नानार्थपदवाच्यार्थान्तराऽवृत्तिस्तु भेदकृत् ।
एकशक्यगतो धर्मविशेषो लिङ्गमुच्यते ।। २६३।।

प्रसङ्गेषु वसन्तादेः – कुपितो मकरध्वजः ।
इत्यादौ कोपधर्मेण कामे शक्तिर्नियम्यते ।। २६४।।

अनेकार्थकस्य कस्यचित्पदस्य इतरार्थेषु अविद्यमानः, एकशक्यमात्रनिष्ठः अतएव तेभ्यस्तस्य भेदकृद् धर्मविशेषो लिङ्गम् ।

यथा–मकराकृतिर्ध्वजो यस्य स कामः समुद्रो वा । कुपितत्वधर्मस्तु काव्येषु कामस्यैव प्रसिद्धः। यथा–कालो मधुः कुपित एष च पुष्पधन्वा० । इह कुपितत्वलिङ्गेन मकरध्वजपदस्य शक्तिः कामे नियम्यते ।

यथा वा––

ऋतं च यत्र श्रद्धा चापो ब्रह्म समाहिताः ।
स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ।।
अथर्व० १०।७।११।

स्कम्भपदं स्तम्भब्रह्माद्यनेकार्थम् किन्तु ऋतश्रद्धादिधर्माणां ब्रह्मण्येव संभवादिह स्कम्भपदस्य शक्तिर्ब्रह्मणि नियम्यते ।

अथ शब्दस्याऽन्यस्य सन्निधिः––

अनेकाऽर्थस्य शब्दस्यैकार्थमात्रानुबन्धिनः ।
अन्यार्थवाचिनः सत्ता वाक्येऽन्यशब्दसन्निधिः ।। २६५।।

वाक्ये करेण नागोऽग्रं राजतीत्यादिके यथा ।
शक्तिर्नियम्यते सन्निधानेन करनागयोः ।। २६६।।

सन्निधानेन नागस्य करः शुण्डार्थवाचकः ।
करस्य सन्निधानेन नागस्य च गजार्थता ।। २६७।।

बलिहस्तांशवः कराः इत्यमर प्रामाण्यात् अनेकार्थस्य करपदस्य अन्यतमोऽर्थो हस्त(शुण्डा) रूपः, तत्सम्बन्धी अन्यार्थवाची शब्दो नागस्तस्य तन्निधानेन करपदस्य शक्तिर्गजे यथा नियम्यते तथैव अनेकार्थकस्य नागपदस्य अन्यतमोऽर्थो गजः, तत्सम्बन्धी अन्यार्थवाचकः शब्दः करः, तत्सन्निधानेन नागपदस्य शक्तिर्गजे नियम्यते । "नागो मतङ्गजे सर्पे पुंनागे नागकेसरे ।" इत्यनेकार्थसंग्रहे हेमचन्द्राः । न चात्रैकशब्दशक्तिनियमनमपरशब्दशक्तिमपेक्षते, येनाऽन्योन्याश्रयदोषः स्यात्, करनागशब्दयोरर्थान्तरस्वीकारेऽन्वयानुपपत्त्या युगपदेव शक्तिनियमनात् । इतिश्री रसगङ्गाधरकाराणामाशयः । श्री विश्वनाथास्तु देवः पुरारिरित्युदाजह्रुः अत्र पुरारिः किं त्रिपुरासुरशत्रुः शिवः, शत्रुनगरनाशकः कश्चिन्नृपतिर्वेति सन्देहे देवतावाचकदेवपदसन्निधिः पुरारिशब्दस्य शक्तिं शिवे नियमयति ।

यथा वा––

निषसाद धृतव्रतो वरुणः पस्त्यास्वा ।
साम्राज्याय सुक्रतुः ।। यजु० १०।२७।

इह वरुणपदमनेकार्थकम् । 'वरुणोऽर्केऽप्पतौ वृक्षे वरणे वरुणद्रुमे,"इतिश्री हेमचन्द्राचार्याः। किन्तु पस्त्यासु=प्रजासु, साम्राज्याय चेति पदयोः सान्निध्यात् तन्नृपार्थकम् ।

यथा वा––

वाजे वाजेऽवत वाजिनो नो
धनेषु विप्रा अमृता ऋतज्ञाः ।
अस्य मध्वः पिबत मादयध्वं
तृप्ता यात पथिभिर्देवयानैः ।।
यजु. ६।१८।

देवता–बृहस्पतिः । ऋषिः–वसिष्ठः । छन्दः–निचृत् त्रिष्टुप् ।

मन्त्रेऽस्मिन् विप्राः अमृता ऋतज्ञाः इत्येतेषां

पदानां सन्निधानेन अनेकार्थस्य वाजिन इति पदस्य शक्तिर्ज्ञानिनि नियम्यते । न त्वश्वे । वाजो-निःस्वन-पक्षयोः । वेगे पुमानथ क्लीबे घृतयज्ञान्नवारिषु" इति मेदिनी ।

अथ सामर्थ्यम् । सामर्थ्यं कारणता--

सामर्थ्यं कारणत्वं स्यान्मधुमत्तः पिको यथा ।
पिकस्य मदहेतुत्वाद् वसन्तोऽत्र मधुर्मतः ॥ २६८॥

अस्ति यद्यपि मद्यस्य मदसामान्यहेतुता
विवक्षायां विशेषस्य सामान्यं नहि गृह्यते ॥ २६९॥

"मधुः पुष्परसे क्षौद्रे मद्ये ना तु मधुद्रुमे । वसन्तदैत्यभिच्चैत्रे स्याज्जीवन्त्यां तु योषिति" इति प्रमाण्यादनेकार्थकस्य मधुपदस्य शक्तिः सामर्थ्येन वसन्ते नियम्यते । यद्यपि मद्ये सर्वेषां मादकत्वशक्तिरस्ति तथापि पिकस्य मत्तता-निमित्तत्वं विशेषतया वसन्त एव। सामान्यविशेषयोः सहोपस्थितौ विशेषस्यैव ग्रहणं समुचितम् ।

यथा वा--

तरणि र्विश्वदर्शतो ज्योतिष्कृदसि सूर्य ।
विश्वमाभासि रोचनम् ॥ ऋ. १।५०।४।

हे ज्योतिष्कृत् सूर्य=हे सर्वप्रकाशक प्रेरक! त्वमतिदीर्घस्य द्युलोकाऽध्वनस्तरिता उपासकानां विविधरोगेभ्य स्तारयिता चाऽसि । त्वं विश्व-दर्शतः=विश्वैर्दर्शनीयः, विश्वं जगत् दर्शतं= दर्शनीयं वा येन तथोक्तश्चासि। त्वं विश्वं रोचनं= दीप्तमन्तरिक्षमभिव्याप्य आभासि भाससे भासयसि वा । अथवा-साधकानां सन्मार्गप्रेरक हे देव त्वं हि नः संसारसागरात् तरणिः=तार-यिता दिव्यशक्तीनां प्रकाशकश्चासि । त्वं रोचनम् अध्यात्मप्रकाशेन दीप्तं नो हृदयम् आभासि= आभासय । "तरणिर्द्युमणौ पुंसि कुमारीनौकयोः स्त्रियाम् । इति मेदिनी वचनादनेकार्थकमिदं पदमिह सूर्यपरकं तस्यैव ज्योतिष्कृत्त्वसामर्थ्यात् विश्वदर्शनहेतुत्वाच्च । अध्यात्मपक्षे तरणि पदस्य तारयितृरूपोऽर्थोऽपि निर्णायकः स्यात् ।

अथौचिती--

औचितीं योग्यतामाहुः सामञ्जस्यमथापि वा ।
स्यादमङ्गलभङ्गाय मुखं तव महीपतेः ॥ २७०॥

कुपितेन उपेक्षावता वा स्वामिनो मुखेन सेवकस्य मनोरथसिद्धिर्न भवतीत्यौचित्यात् प्रसादाभिमुखे मुखे एव मुखपदस्याऽत्र शक्तिः । संयोगादिष्वेव कार्यकारणभावे सामर्थ्यम् । चतुर्थ्यादिनिरूपितायां तदर्थतायामर्थः, अनयोर्द्वयोरभावेऽपि कस्यचिदने-कार्थकस्य पदस्य एकार्थमात्रवृत्तिरितरभेदसूचको धर्मविशेषो लिङ्गम्, कार्यकारणभावादिभिः संभव-त्स्वप्यन्येष्वर्थेषु अन्यतमस्य तत्र सामञ्जस्यम् औचिती, कार्यकारणभावतादर्थ्याऽन्यतमाऽर्थो-पष्टम्भकभेदसूचकधर्मविशेषाऽभावेऽपि स्वोपस्थित्या अन्यतमार्थनिर्णायकत्वे अन्यशब्दसन्निधिरिति विवेकः ।

यथा वा--

सूर्यायाः वहतुः प्रागात् सविता यमवासृजत् ।
मघासु हन्यन्ते गावः फल्गुनीषु व्यूह्यते ॥
ऋक्. १०।८५।१३। अथर्व. ।१४।१।१३

वहतुः विवाहः, रथः कन्यायै पित्रा दीयमानं धनादिकं वा । गावो धेनवः, सूर्यरश्मयश्च । स्वर्गेषु पशुवाग्वज्रदिङ्नेत्रघृणिभूजले । लक्षदृष्ट्या स्त्रियां, पुंसि गौर्लिङ्गचिन्हशेफसोः ।" इत्यमरः हन् हिंसागत्योः इति धातोः हन्यन्ते मार्यन्ते प्रेर्यन्ते वा । मघानक्षत्रदिवसेषु गावः सूर्यरश्मयः हन्यन्ते हततेजस्का भवन्ति, सूर्येण चन्द्रमसं पृथिवीं प्रतिवा प्रेर्यन्ते । फल्गुनीनक्षत्रदिवसेषु च विवाहा विधीयन्ते । इह अनेकार्थकस्य गोपदस्य शक्तिः रौचित्या सूर्यरश्मिषु, वधगमनार्थकस्य हन्धातोश्च

गमनार्थे नियम्यते। गोवधपरकस्यापरार्थस्य अनौचित्यात्। नैषधीयचरितेऽपि--

विवस्वताऽनायिषतेव मिश्राः
स्वगोसहस्रेण समं जनानाम्।
गावोऽपि नेत्राऽपरनामधेया-
स्तेनेदमान्ध्यं खलु नान्धकारैः॥
नैष० २२।३४।

यथा वा--

समानी प्रपा सहवोऽन्नभागः
समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि।
सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यता-
ऽऽरा नाभिमिवाऽभितः॥ अथर्व. ३।३०।६।

युष्माकं जलपानस्थानमेकं भवतु। अन्नं भज्यते विभज्यतेऽस्मिन्निति भोजनस्थानमप्येकं भवतु। सम्यञ्चः=सम्यक् सह वा अञ्चन्तो यूयं नाभिं परितः स्थिताः अरा इव अग्निं=यज्ञाग्निम् भगवन्तं, स्वकुलाग्रगण्यं वा सपर्यत=पूजयत। अहं युष्मान् सर्वान् एकेन योक्त्रेण प्रेमसूत्रेण संयुक्तान् करोमि। यथा योक्त्रेण बद्धावलीवर्दा विरुद्धासु दिक्षु न धावन्ति तथा यूयमपि ऐकमत्येन सह सञ्चारिणो भवतेति तात्पर्यम्। योक्त्रम् रथ-युगे वृषभयोर्बन्धनसाधनरज्जुः। अत्रापि औचित्येन योक्त्रपदस्य शक्तिः प्रेमसूत्रे नियम्यते। ननु योक्त्रपदस्य कोषेषु प्रेमसूत्ररूपो द्वितीयोऽर्थो न दृश्यते तत्कथमिदमुदाहरणमनेकार्थकपदानां संयोगादिभिरेकार्थनियमनप्रकरणे संगतं स्यात्। इति चेत्-काव्यप्रकाशे, साहित्यदर्पणे रसगङ्गाधरेऽपि च पातु वो दयितामुखम् । इत्यत्र दयितामुखकर्तृकरक्षणकर्मत्वाक्षिप्तानां सम्बोध्य पुरुषाणां त्राणं हि तस्याः सांमुख्येनैव (आनुकूल्येन) एव भवति। ननु मुखमात्रेण। वैमुख्ये तेन त्राणायोगात्। अतस्त्राणाऽर्हत्वं वदनसांमुख्योभयप्रत्यायकस्य मुखशब्दस्य। इत्यादि प्राचां वचनमाद्रियमाणैरेवेदमिह प्रदर्शितम्। येषां त्विह न रुचिस्तैरुदाहरणान्तरं द्रष्टव्यम्। यद्यपि पण्डितराजेनात्र वदनसांमुख्योभय (उभयार्थ) प्रत्यायकस्येति लिखितम् तथापि द्वितीयोऽर्थोऽत्र लाक्षणिको ननु क्वापि वाच्यः इति स्वयं सुधीभिर्विभावनीयम्। "मुखं निःसरणे वक्त्रे प्रारम्भोपाययोरपि। सन्ध्यन्तरे नाटकादेः। शब्देऽपि च नपुंसकम्।" इति मेदिनी। मुखपदस्य नानार्थेष्वेषु सांमुख्यं न दृश्यते।

अथ देशः--

देशस्तु ग्रामनगराऽन्तरिक्षभूतलादिकः।
अनेकार्थकशब्दस्याऽन्यतमार्थनियन्त्रकः॥ २७१॥

अम्बरे चन्द्र आभाति क्षितौ क्षितिपतिर्यथा।
सम्बन्धादम्बरेणात्र चन्द्रस्य विधुवाचिता॥ २७२॥

"चन्द्रः कर्पूरकाम्पिल्लसुधांशुस्वर्णवारिषु।" इति मेदिनीवचनादनेकार्थकस्य चन्द्रपदस्य शक्तिरिह अम्बरदेशसम्बन्धेन विधौ नियम्यते।

यथा वा--

अमी य ऋक्षा निहितास उच्चा
नक्तं ददृश्रे कुहचिद् दिवेयुः।
अदब्धानि वरुणस्य व्रतानि
विचाकशच्चन्द्रमा नक्तमेति॥
ऋ. १।२४।१०।

'ऋक्षः पर्वतभेदे स्याद् भल्लूके श्योणके पुमान्। कृतवेधनेऽन्यलिङ्गो नक्षत्रे पुंनपुंसकम्।" इति मेदिनीप्रामाण्याद् भल्लूकाद्यनेकार्थकमपि ऋक्षपदमिह "उच्चा निहितासः" द्युलोके स्थिताः इति देशनिर्देशेन, नक्तं ददृश्रे इति कालभेदेन च नक्षत्रार्थे नियम्यते। ददृश्रे-दृशेर्लिटि इरयोरे (पाणि० ६।४।७६) इति सूत्रेण इरे आदेशः। ददृश्रे=सर्वैर्दृश्यन्ते। निहितासः-आज्जसेरसुक्

(पाणि. ७।१।५०)। दिवा=दिवसे । ईयुर्गच्छन्ति कुहचिदिति न ज्ञायते । वरुणस्य व्रतानि अदब्धानि वरुणदेवस्य नियमा अदब्धाः=न केनापि खण्ड्यन्ते । अत्र अदब्धानि वरुणस्य व्रतानीति तृतीयचरणस्याऽर्थोऽवशिष्टैस्त्रिभिर्निष्पाद्यते । तैर्विना सोऽसङ्गत एव भवेदिति काव्यलिङ्गमलङ्कारः । तदुक्तं साहित्यदर्पणे—हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम् ।

अथ कालः—

वर्षाऽहोरात्रमासादिरूपश्च काल उच्यते ।
सोऽप्यनेकार्थशब्दानामेकत्वाऽर्थे नियामकः ।। २७३।।

दिवसे द्योतते हंसो द्विजराजो निशागमे ।
हंसो दिवससम्बन्धादिह सूर्यः प्रतीयते ।। २७४।।

निशया सह सम्बन्धेनाऽत्र द्विजराजश्चन्द्रः । "दन्तविप्राण्डजा द्विजाः ।" इतिद्विजपदस्याऽप्यनेकार्थता । तदुक्तं नैषधीये—का नाम बाला द्विजराजपाणिग्रहाऽभिलाषं कथयदलज्जा ?

यथा वा—

मूर्धा भुवो भवति नक्तमग्नि-
स्ततः सूर्यो जायते प्रातरुद्यन् ।
मायामू तु यज्ञियानामेताम्
अपो यत्तूर्णिश्चरति प्रजानन् ।।
ऋ. १०।८८।६।।

नक्तं रात्रौ अग्निरेव भौतिकोऽग्निरेव भुवो मूर्धा भवति=मूर्धेव प्रधानप्रकाशको भवति । ततः प्रातः स एवाग्निः उद्यन् सूर्यो जायते उदयमवाप्नुवन् सूर्यरूपेण प्रकाशते । अथ एतां मध्यस्थानामपि देवतां विद्युद्रूपां यज्ञियानाम्=मिथः संयोगार्हाणां पदार्थानाम् मायामेव कर्मपरिणामं वा प्रजानन्=विज्ञानविदो जानन्ति । अथवा प्रजानन्निव स्वकर्तव्यं कर्म जानन्निवेत्यर्थः । स एव मध्यस्थानो देवः । तूर्णिः=नितरां शीघ्रगामी । अपश्चरति=मेघात्मकेषु जलेषु संञ्चारं समाचरति। अपः कर्माणि वा वृत्रवधादीनि चरति विधत्ते । "माया स्याच्छाम्बरी बुद्धयोः" इति मेदिनी । तूर्णिः=त्वरमाणः इति निरुक्ते यास्कः (७।७।२७) वहि श्रिश्रु · · त्वरिभ्योनित् (उणा. ४६१) एकैव सा शक्तिः समयभेदेन त्रिधा प्रकाशते । रात्रिसम्बन्धेनाग्निः, दिवससम्बन्धेन सूर्यः, स एव जलसम्बन्धेन मध्यमः। तथाहि—"अयमेवाऽग्निर्वैश्वानरः इति शाकपूणिः । विश्वानरावेते उत्तरे ज्योतिषी (विद्युत्सूर्यौ) वैश्वानरोऽयं यत् ताभ्यां जायते। कथ न्वयमेताभ्यां जायते ? यत्र वैद्युतः शरणं (स्वाश्रयम् मेघम्)अभिहन्ति यावदनुपात्तो भवति। मध्यमधर्मैव तावद् भवति । उदकेन्धनः शरीरोपशमनः । (स हि मध्यमो जलमिन्धनं समुद्दीपकं यस्य । शरीरस्य प्राणिदेहस्य च उपशामको मृत्युहेतुः) उपादीयमान एवाऽयं सम्पद्यते उदकोपशमनः शरीरदीप्तिः (अर्थात् विपरीतधर्मा)। अथ आदित्यात्—उदीचिप्रथमसमावृत्ते आदित्ये (ग्रीष्मर्त्तौ) कंसं वा मणिं वा (अवनतोदरमित्यर्थः) परिमृज्य प्रतिस्वरे ( रश्मिसंग्रहकेन्द्रे— FOCUS ) यत्र शुष्कगोमयमसंस्पर्शयन् धारयति तत् प्रदीप्यते। सोऽपि ( सूर्योऽपि) अयमेव भौतिकोऽग्निरेव तदा सम्पद्यते ।" (निरुक्ते—७।६।२३) यो दिवि सूर्यः स एवान्तरिक्षेऽशनिः पृथिव्यां चाग्निरिति तात्पर्यम्।

अथ व्यक्तिः—

पुंस्त्रीप्रभृतिलिङ्गानि ज्ञायन्ते व्यक्तिसंज्ञया ।
क्लीबे नभो वियद्वाचि तत्पुंसि श्रावणाऽर्थकम्।। २७५।।

मित्रो भातीति पुंल्लिगे सूर्य वाचि च यत्पदम् ।
मित्रं भातीति तत्क्लीबे सुहृदर्थे नियन्त्रितम् ।। २७६।।

" · · · नभः क्लीवं व्योम्नि पुमान् घने ।

श्रावणघ्राणवर्षासु बिसतन्तौ पतद्ग्रहे ॥" इति मेदिनीप्रामाण्यात् क्लीबे यन् नभःपदं व्योम वाचकं तदेव पुंसि श्रावणमासाद्यर्थकम् । "नभाः श्रावणिकश्च सः "इत्यमरः । नभ आदित्यो भवति नेता रसानां भासां ज्योतिषां प्रणयोऽपि वा भन एव स्याद् विपरीतः । इति निरुक्ते (२।४।१४) यास्कः ।

अथापि--

अभयं मित्रादभयममित्राद्
अभयं ज्ञातादभयं परोक्षात् ।
अभयं नक्तमभयं दिवा नः,
सर्वा आशा मम मित्रं भवन्तु ॥

अथर्व० १९।१५।६।

सर्वा आशाः=सर्वा दिशः, लक्षणया तत्र निवासिनो जना मम मित्रं=मम सुहृदः सन्तु । इह मित्रपदं नपुंसकलिंगकं सुहृदर्थे । किन्तु--

अयं मित्रो नमस्यः सुशेवो
राजा सुक्षत्रो अजनिष्ट वेधाः ।
वयं तस्य सुमतौ यज्ञियस्याऽ-
पि भद्रे सौमनसे स्याम ॥

ऋ० ३।५९।४।

देवता-मित्रः । ऋषिः=गाथिनो विश्वामित्रः । छन्दः=त्रिष्टुप् । प्रमीते त्रायते । सम्मिन्वानो द्रवतीति वा । मेदयतेर्वा । प्रमीतेर्मरणात् त्रायते । इति मित्रः । अमिचिमिदिशसिभ्यः क्त्रः (उणादि ६०३ ।

अयमिति--एषः नमस्यः-सर्वैर्नमस्करणीयः । सुक्षत्रः=शोभनक्षत्रबलोपेतः । मित्रः सूर्यः सूर्य सदृशप्रतापो वा । सुशेवः=सुखप्रदाता । वेधाः= प्रजानां भाग्यविधातेव । नः राजा अजनिष्ट= प्रजाभिः कृतवरणः सिंहासनमधिरूढः । तस्य= तथाविधस्य, यज्ञियस्य=राजसूयादियज्ञार्हस्य सङ्गमनयोग्यस्य वा सुमतौ शोभनमतौ भद्रे सौमनसे च सौमनस्ये च वयं भवेम । अत्र पुंल्लिगकं मित्रपदं सूर्यं सूर्यसदृशं वा राजानमाह ।

तथा--

मित्रो जनान् यातयति ब्रुवाणो मित्रो दाधार पृथिवीमुत द्याम्० ॥ ऋ० ३।५९।१। मित्रः सूर्यः पुरोवातो वा ब्रुवाण इव आलपन्निव कृषकान् जनान् यातयति=कृष्यर्थं प्रयत्नाय प्रेरयति । स एव वृष्टिकर्मणा पृथिवीं द्युलोकं च धारयति । स मित्रः अनिमिषा=निमेषशून्यया दृष्ट्येव कृष्टीः=कर्षकान् अभिचष्टे । तस्मै मित्राय घृतवत् हव्यं जुहोत । यज्ञाद् भवति पर्जन्यः पर्जन्यादन्न-संभवः । इति भगवद्गीतायाम् । वृष्ट्यर्थं यज्ञं समाचरतेत्याशयः ।

अथ स्वरः--

उदात्तश्चानुदात्तश्च स्वरितश्च स्वरास्त्रयः ।
नियतास्ते श्रुतौ तस्मान्निश्चितार्थप्रकाशकाः ॥
२७७॥

अतएव पाणिनीय शिक्षायामुक्तम्--

मन्त्रो हीनः स्वरतो वर्णतो वा
मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह ।
स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति
यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात् ॥

तद् विवृणोति--

इन्द्रस्य शत्रुरित्यत्र षष्ठीतत्पुरुषे कृते--
इन्द्रशत्रुपदस्याऽन्त्यपदोदात्तत्वमीप्सितम् ॥
२७८॥

असुरैस्तु स्वराऽज्ञानादाद्युदात्ततयेरितम् ।
बहुव्रीहिसमासेन विरुद्धार्थं तु तत्कृतम् ॥
२७९॥

तेनेन्द्रः शत्रुरस्येतीन्द्रे हि शातन कर्तृता ।
प्राप्ता, वृत्रासुरस्तेनानुष्ठानेन स्वयं हतः ॥
२८०॥

इन्द्रस्य शत्रुः शातयिता वृत्रासुरो वर्धता-

मित्यभिप्रायवद्भिरसुरैर्यज्ञः समारब्धः। किन्तु स्वरशास्त्राऽनभिज्ञैस्तैः षष्ठीतत्पुरुषसमासानुसारमन्त्यपदोदात्तत्वे चिकीर्षिते प्रमादवशात् इन्द्रशत्रुर्वर्धताम् इति पदमाद्युदात्ततयोच्चारितम्। तेन बहुव्रीहिसमासानुसारम् इन्द्रः शत्रुः शातयिता यस्येत्यभिप्रायेण तत्पदं विरुद्धार्थकमभवत् परिणामे च तेनानुष्ठानेन वृत्रासुरः स्वयमेव विनाशमवापेति पौराणिकः प्रवादोऽत्राऽनुसन्धेयः।

ननु काव्येऽपि स्वरो विशेषार्थप्रतीतिकृदस्ति। मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपाद्०'' इत्यादौ काक्वा कण्ठध्वनिभेदेन मथ्नाम्येवेति रूपविरुद्धार्थप्रतीतिरपलपितुं न शक्या। किंच रसविशेषे स्वरस्य विशेषस्य प्रयोगो भरतमुन्यभिमतः इति चेत्—सत्यम्, तथापि अनेकार्थस्य पदस्य एकार्थनियमनरूपं प्रस्तुतं कार्यं काक्वादिभिर्न विधीयते। संयोगो विप्रयोगश्चेत्यादि कारिकयोः—'कालो व्यक्तिः स्वरादयः' इत्यादि पदेनाऽभिनयादेर्ग्रहणम्। यथा—एतावानस्य महिमा अतो ज्यायांश्च पूरुषः० इत्यत्र उभयोर्हस्तयोः पूर्णविस्तारेण निर्दिश्यमानस्य वस्तुनो महत्त्वातिशयो बोध्यते। अनेकार्थकपदानां स्वरभेदेन एकस्मिन्नर्थे नियमनं यदुक्तं तद्वेदे एव न तु लौकिकसंस्कृतकाव्ये। तथा सति बहुषु स्थलेषु श्लेषानङ्गीकार प्रसङ्गात्। काव्ये च श्लेषस्य चमत्कारकारकतया त्यक्तुमशक्यत्वात्।

उक्तरीत्या अनेकाऽर्थकस्य कस्यचिच्छब्दस्य निर्दिष्टस्वरूपैः संयोगादिभिरितरार्थप्रतिबन्धादेकस्मिन्नर्थे निर्धारितेऽपि वा अर्थान्तरप्रतीतिः क्वचिद् भवति न साऽभिधया सकृदर्थं प्रकाश्य तस्या विरतत्वात्, न वा लक्षणया मुख्यार्थबाधादिहेतुत्रयाऽभावात् किन्त्वभिधामूलव्यञ्जनयैवेति स्फुटम्।

यथा—

भद्रात्मनो दुरधिरोहतनोर्विशाल-
वंशोन्नतेः कृतशिलीमुखसंग्रहस्य।
यस्याऽनुपप्लुतगतेः परवारणस्य
दानाम्बुसेकसुभगः सततं करोऽभूत्॥

भद्रात्मन इत्यादि – कस्यचिद्राज्ञः स्तुतिप्रसंगे पठितत्वात् यस्येतिपदेन प्रकरणप्राप्तस्य यस्य नृपतेः करः पाणिः सततं दानसंकल्पपटनाय गृहीतस्य अम्बुनः सेकेन सुभगः शोभनोऽभूत्। कीदृशस्य तस्य राज्ञ इत्याह—भद्रात्मनः—भद्रः प्रशस्तआत्मास्वरूपं वा यस्य तथाविधस्य, विशाला वंशस्य कुलस्य उन्नतिरुत्कर्षो यस्य तथादुरधिरोहा परैरनभिभवनीया च तनुर्यस्य, कृतः शिलीमुखानां शराणां संग्रहः सञ्चयश्च येन तथाविधस्य। अनुपप्लुता सन्मार्गादपरिभ्रष्टा गतिराचरणं यस्य तथोक्तस्य। पुनः कीदृशस्य? परान् शत्रून् वारयतीति तादृशस्येत्यन्वयः। एवं प्रकरणबलान्नृपसम्बन्धिनि मुख्यार्थे निर्धारितेऽपि गजपरको य इतरार्थः प्रतीयते सोऽभिधामूलव्यञ्जनाव्यापारगम्य एव। गजपरकोऽर्थः—भद्रात्मनः भद्रजातीयस्य। अत्युच्चतयादुरधिरोहा तनुर्यस्य तस्य, विशाला पृष्ठवंशस्योन्नतिर्यस्य, कपोलतलगलन्मद धारया कृतः शिलीमुखानां भ्रमराणां संग्रहश्चयेन, अनुपप्लुता समा गम्भीरा वा गतिश्च यस्य एतद्विधस्य यस्य परवारणस्य उत्कृष्टगजस्य करः शुण्डादण्डः सततं दानाम्बुनः मदजलस्य सेकेन सदासुभगोऽभवदिति। इह भद्रात्मनः, विशालवंशोन्नतेः, कृतशिलीमुखसंग्रहस्य, परवारणस्य, दानाम्बुसेकसुभगः – इत्याद्यनेकपदानामपरिवृत्तिसहत्वात् अन्वयव्यतिरेकाभ्यां शब्दस्य प्रधानता। अर्थाऽपरिवृत्तौ तेषां पदानां परिवर्तने श्लिष्टपदानि अपसार्य तस्यैवार्थस्य विभिन्नपदैः प्रतिपादने अभीष्टव्यङ्ग्यार्थहानात्। परस्तात् व्यंजनया प्रतीयमानस्य गजपरकस्याऽर्थस्याऽप्यन्यत्र वाच्यार्थतयाऽस्य अभिधामूलकता च। यथा वा——

(क्रमशः)

# अथ प्रकाशाभ्युदयोनाम

डा० मङ्गलदेवशास्त्री

## नवम उच्छ्वासः

### राजकीय संस्कृतमहाविद्यालयस्य प्रथमोपाधिवितरणोत्सवः, सार्धशताब्दी-महोत्सवश्च २८।१।१९४७

१९४१ ई० वर्षे महाविद्यालयस्थापनादिवसात् सार्धशताब्दी व्यतीतासीत्, तदैव मया चिन्तितमासीत् यत्सोत्साहं संभारैः सह सोऽवसरः समर्हणीय इति। परन्तु तस्मिन् वर्षे यूरोपीयमहायुद्धवशात् स सुयोगो न लब्धः।

तदनन्तरं महाविद्यालये शास्त्र्याचार्यादिपरीक्षापदवीप्रदानार्थं मदीयप्रस्तावानुसारं प्रतिवर्षमुपाधिवितरणोत्सवकरणस्य शासनाज्ञया निश्चयो जातः। १९४७ ई० वर्षस्य जनवरीमास एव च प्रथमोपाधिवितरणोत्सवार्थमवधारितः।

तेनैवोत्सवेन सह **महाविद्यालयस्य** सार्धशताब्दीमहोत्सवोऽपि भवत्विति शासनाज्ञया निर्धारितमभवत्।

ततश्च १९४७ वर्षस्य जनवरीमासस्य २८तम दिनाङ्के उभावपि काशिकराजकीयसंस्कृतमहाविद्यालयस्य प्रथमोपाधिवितरणोत्सवो महाविद्यालयस्य सार्धशताब्दीपूर्त्तिस्मारको महोत्सवश्च महता समारम्भेणोत्साहेन च समवर्त्तेताम्।

तदर्थं भारतीया विशिष्टा विद्वांसोऽधिकारिणश्च यूरोपीयतत्तद्देशवास्तव्या अमरीकादेशवास्तव्याश्च संस्कृतविद्वांसो विशेषरूपेण आमन्त्रिता अभवन्। तेषामनेकैः स्वोपस्थित्यास्माकमुत्सवोऽलंकृतः। अनेकैश्च हार्दिकाभिनन्दनप्रेषणेन वयं सभाजिताः।

उपाधिवितरणोत्सवेन संबद्धा **समावर्तनसत्रपद्धति**[१]**र्द्वितीया** विशेषतः प्रभावकरी चासीत्। अतः सात्यधिकमभिनन्दिताभूत् सर्वैरप्युपस्थितैः। पद्धतौ वैदिकमन्त्रपाठेन सह **सदसस्पति, कुलपति, प्रस्तोतृ, प्रवक्तृशब्दानां** प्रयोगोऽतीवचमत्कारकरोऽभूत्।

उत्तरप्रदेशशासनस्य मुख्यमन्त्री माननीय श्री गोविन्दवल्लभपन्तः सदसस्पतिः (=सभापतिः) आसीत्, महाविद्यालयस्य प्रधानाचार्यः (प्रकृतग्रन्थकर्ता) कुलपतिः, महामहोपाध्यायः श्रीविधुशेखरशास्त्रिभट्टाचार्यश्च प्रवक्तासीत्।

महाविद्यालये २४।१।१९४७ दिनाङ्कादारभ्य २६।१।१९४७ दिनाङ्कपर्यन्तमुत्सवाङ्गतया संपन्नेषु अनेकविद्वत्संमेलनेषु (=संस्कृतभाषणप्रतियोगितासंमेलने, शास्त्रार्थप्रतियोगितासंमेलने, सतीर्थ्यसंमेलने, संस्कृतकविसंमेलने विद्वद्गोष्ठ्यां च) तत्तद्विषयक विचारघोषोऽश्राव्यत।

नूनं महाविद्यालयस्यातिदीर्घइतिहासे सर्वमेतदपूर्वं दृश्यमासीत्। तथाहि—

**चिरनिद्राप्रसुप्तानां सहसोद्बोधने सति।**
**भाव्यभ्युदयसंज्ञाने यावस्थोत्पद्यते नृणाम् ॥१॥**
**सैवावस्था समुत्पन्ना नूतनस्फूर्तिदायिनी।**
**देववाणीविदां सार्धशताब्द्या उत्सवे नवे ॥२॥**

---

१. सैषा समावर्तनसत्रपद्धतिर्ग्रन्थकर्तुः प्रबन्धप्रकाशस्य द्वितीयभागस्य द्वितीयसंस्करणे २९३–२९९ तमपृष्ठेषु मुद्रिता तत्रैव द्रष्टव्या।

भारतवर्षस्य स्वराज्यप्राप्तेर्महोत्सवः
संस्कृतविश्वविद्यालयस्थापनायाः
प्रस्तावश्च १५-१६।८।१९४७

१४।८।१९४७ई०दिनाङ्को हि भारतवासिनाम-पूर्वहर्षोल्लासयोर्दिवसत्वेनामन्यत सर्वत्रापि भारते। १५-१६।८।१९४७ दिनाङ्कयो राजकीयमहाविद्यालयेऽपि सोत्साहं स महोत्सवो निरवर्त्तत। १६।८।४७ दिनाङ्के प्रधानाचार्यस्य विशेषप्रेरणया निर्देशेन च म० म० पं० नारायणशास्त्रिखिस्ते-महोदयेन विरचिताया भारतमातुः कथायाः श्रवणेन सह पूजापि सर्वैः सश्रद्धमक्रियत।

अस्मिन्नेवावसरे वैदिकपद्धतिमाश्रित्य प्रधानाचार्येण स्वविरचितमधोनिर्दिष्टं मातृभूमेरभिनन्दनमपि सदस्यानां पुरतः श्रावितम्।

## मातृभूमेरभिनन्दनम्

### स्वतन्त्रतादिवसः

(अधिकश्रावण-कृष्ण १४, संवत् २००४ विक्रम०)
(१५।८।१९४७)

सा नो माता भारती भूविभासताम्।
येयं देवी मधुना तर्पयन्ती,
तिस्रो भूमीरुद्धृता द्योरुपस्थात्
कामान् दुग्धे विप्रकर्षत्यलक्ष्मीं।
मेधां श्रेष्ठां सा सदास्मासु दध्यात्॥१॥
सर्वे वेदा उपनिषदश्च सर्वा
धर्मग्रन्थाश्चापरे निधयो यस्याः।
मृत्योर्मर्त्यानमृतं ये दिशन्ति वै
सा नो माता भारती भूविभासताम्॥२॥
यां प्रच्युतामनु यज्ञाः प्रच्यवन्ते
उत्तिष्ठन्ते ते भूय उत्तिष्ठमानाम्।
यस्या व्रते प्रसवे धर्म एजते
सा नो माता भारती भूवि भासताम्॥३॥
यां रक्षन्त्यनिशं प्रतिबुध्यमाना
देवा ऋषयो मुनयो ह्यप्रभादम्।
राजर्षयोऽपि ह्यनघाः साधुवर्याः
सा नो माता भारती भूवि भासताम्॥४॥
महान्तोऽस्यां महिमानो निविष्टा
देवा गातुं यां क्षमन्ते न सद्यः।
सा नो वन्द्या भ्राजसा भ्राजमाना
माता भूमिः प्रणुदतां सपत्नान्॥५॥ इति।

तदनन्तरमेकः प्रस्तावः प्रधानाचार्येण प्रस्तुतः सर्वैः सहर्षोल्लासं स्वीकृतोऽभूत्। स च प्रस्ताव एवमासीत्—

"नूनमभूतपूर्वोऽयं समयो भारतवर्षस्य दीर्घकालिक इतिहासे। चिरकालिकपारवश्यमहातमिस्रातमोऽपगमे भारतीयगगनमण्डले दिव्यं प्राभातिकं ज्योतिर्नो मानसकलिकाः प्रबोधयदिवाद्यलोक्यते। चतुर्दिशं भारतीयप्रजागरः स्पष्टं दरीदृश्यते। तदस्मिन् शुभावसरे देववाण्या अपि भूयो विश्वव्यापी यशः प्रसारो भवेदित्येतदर्थं सर्वथा विश्वविद्यालयीययोग्यतां भजमान एष महाविद्यालयः शासनेन सद्य एव वैधानिकदृष्ट्या वस्तुतो विश्वविद्यालयरूपतामानेय इति"।

### प्रस्तावस्यास्यात्यन्तं महत्त्वम्

अयं प्रस्तावः सुतरां सहर्षं सोल्लासं च समर्थितोऽनेकैर्विद्वद्भिः। प्रधानाचार्येण शिक्षामन्त्रिणं श्रीसंपूर्णानन्दं प्रति शिक्षासंचालकद्वारा प्रेषितः शासनस्य विचारार्थम्। अत्र स्मरणीयमेतद् यदन्ततोऽस्यैव प्रस्तावस्याधारेण वाराणसेयसंस्कृत-विश्वविद्यालयस्य स्थापना आगामिनि काले समजायत। प्रधानाचार्येण प्रेरिताः केचिदन्येऽपि संस्कृतमहाविद्यालयास्तमेव प्रस्तावं समर्थ्य शासनसमीपे प्रेषितवन्तः।

एतद्विषयकस्य प्रधानाचार्यपत्रस्य महत्त्वदृष्ट्या प्रतिलिपिरिंग्लिशभाषायामित्थं विद्यते—

# आर्य बुद्धिजीवियों से आवश्यक निवेदन

आदरणीय महोदय, सादर नमस्ते !

जैसा कि आपको ज्ञात है आर्यजगत् के सैंकड़ों बुद्धिजीवी अपना जीवन एक सीमित क्षेत्र में आबद्ध किये बैठे है । आर्य समाज अपने इन सपूतों की मेधा और शक्ति से लाभान्वित नहीं हो रहा है। यह स्थिति कुछ इस कारण हो गई है कि आर्य समाज में गुटबाजी, जातिवाद, विघटनवादी प्रवृत्ति और पदलिप्सा के लक्षण उभरते दिखाई पड़ रहे हैं । आर्य समाज का बाह्य स्वरूप आज भी विशाल एवं भव्य दृष्टिगोचर हो रहा है लेकिन उसके जीवन-तन्तु भीतर ही भीतर शिथिल पड़ते जा रहे हैं । आर्यसमाज का व्यक्ति, जीवन और समाज से नाता टूट रहा है और वह केवल मन्दिरों की चारदीवारी में जीवित रहने वाले सम्प्रदाय का रूप धारण कर रहा है । सुधार का क्रांतिकारी पथ छोड़ कर अब साप्ताहिक कर्मकाण्डों तक ही आर्यसमाज को सीमित रखने की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है । आर्य शिक्षण संस्थाओं से प्रतिवर्ष निकलने वाले छात्रों का एक प्रतिशत भी आर्यसमाज के कार्यक्रमों में रुचि नहीं लेता । स्वयंभू नेता अपनी तड़क भड़क और जोशीले भाषणों से आर्यसमाज को जीवित रखने का स्वांग रच रहे हैं । प्राचीन मर्यादा खंडित हो रही है और उच्छृंखलता सर्वत्र व्यापती जा रही है । आर्यसमाज के समक्ष जीवन-मरण का प्रश्न उपस्थित हो चुका है । इस दयनीय स्थिति से महर्षि दयानन्द द्वारा स्थापित इस महान मानवोपयोगी संस्था को उबारने के लिए 'आर्य बुद्धिजीवी परिषद्' की स्थापना समय की महती आवश्यकता प्रतीत होती है, जिसे प्रत्येक सम्भव उपाय द्वारा पूरा किया जाना चाहिए । आर्यसमाज शताब्दी से पूर्व इस संघटन का निर्माण निश्चित रूप में क्रान्तिकारी सिद्ध होगा ऐसी आशा है । संक्षेप में परिषद् के निम्न उद्देश्य होंगे ।

१. आर्य जगत के बुद्धिजीवियों को एक मंच पर संघटित करना ।
२. पाखण्ड, अन्धविश्वास, सामाजिक कुरीतियों व प्रचलित कुटेवों के विरुद्ध मोर्चा लगाना ।
३. अनुपलब्ध खण्डन-मण्डन ग्रंथों की खोज व उनका प्रकाशन ।
४. मौलिक आर्य साहित्य तैयार करना और एक पत्रिका निकालना ।
५. भिन्न-भिन्न विषयों व क्षेत्रों के लिए विद्वान प्रचारक तैयार करना । अनुसंधान के लिए विद्वानों को सुविधा प्रदान करना ।
६. आर्यसमाज और वैदिक संस्कृति की महती सेवा करने वाले महानुभावों का अभिनन्दन करना और उन्हें संरक्षण प्रदान करना ।
७. आर्यसमाज व ऋषि दयानन्द के प्रति विभिन्न सम्प्रदायों के विद्वानों व नेताओं के विचारों से अवगत होने के लिए, उनके भाषणों व गोष्ठियों का आयोजन करना ।
८. आर्यसमाज को संकीर्ण वृत्त से बाहर निकालने का प्रयास करना और इस संस्था के विरोधियों के विरोध का शमन करना ।
९. देश की युवा-पीढ़ी को आर्यसमाज की ओर उन्मुख करने का प्रयत्न करना ।
१०. 'परिषद्' के मुख्यालय के रूप में 'वेद मन्दिर' का निर्माण करना ।

दिल्ली में एक गोष्ठी का आयोजन करके यथाशीघ्र परिषद् की विधिवत् घोषणा की जायेगी । इससे पूर्व आपके विचार एवं सुझाव सादर आमंत्रित हैं ताकि परिषद् की स्थापना सुदृढ

आधार पर हो सके । आपका सक्रिय योगदान और शुभाशीर्वाद मिलने की पूर्ण आशा है। परिचित बुद्धिजीवियों के पूरे पते यदि आप लिख भेजें तो इस कष्ट के लिए विशेष आभारी हूंगा । आर्य बुद्धिजीवियों का आशय पत्रकारों, साहित्यकारों, शिक्षकों, प्रचारकों, विचारकों व न्यायविदों आदि से है । कृपया सम्बन्धित पक्ष ही पत्रव्यवहार करें ।

विशेष:—पत्रोत्तर १५ दिन के भीतर ही देने का कष्ट प्रदान करें । आपका यह सहयोग हमारे भावी कार्यक्रम में त्वरा लायेगा । पत्रोत्तर देते समय अपना पूरा पता लिखने की कृपा अवश्य करें ।

सुरेन्द्र सिंह कादियाण
डब्लू/जेड-७९ राजा पार्क, शकूर बस्ती, दिल्ली-३४

# नेता जी की पुण्य स्मृति

श्री धर्मदेव (विद्यामार्तण्ड) आनन्द कुटीर ज्वालापुर

नेता जी को याद करें हम ।
चित्त प्रमुदित हो जाता है ।
श्रद्धापूर्वक उनके चरणों में ।।
मस्तक झुक जाता है ।।१।।

उनका अद्भुत शौर्य धैर्य वह
किसे न मुग्ध बनाता है ।
कौन न जिसका उस के सन्मुख
नत मस्तक हो जाता है ? ।।२।।

स्वतन्त्र करने प्रिया भारत को
किये उन्होंने अद्भुत काम ।
उनका स्मरण न किस के चित्त को
द्रुत पुलकित कर जाता है ?।।३।।

त्याग तथा बलिदान भावना
उन सी किन में हम पाते ?
नीति निपुणता कार्य कुशलता
साहस स्तब्ध बनाता है ।।४।।

निर्भयता की मूर्ति वीर में
स्वतन्त्र सेना कर योजित ।
विस्मित सब नीतिज्ञ किये जिन
जग उनके गुण गाता है ।।५।।

ईश्वर जाने कहां गये वह
जीवित हैं या स्वर्ग सिधार ।
उनका स्मरण मृतक जन में भी
नव जीवन को लाता है ।।६।।

आवो आवो प्रिय नेता जी
आर्य तुम्हारी करें पुकार ।
तुमसे सच्चे नेता पाने
सब भारत अकुलाता है ।।७।।

है स्वराज्य पर हम सुराज्य से
अब भी शत कोसों हैं दूर ।
सच्चे नेता के दर्शन को
देश तरसता जाता है ।।८।।

भ्रष्टाचार दुराचारों से
अतिपीडित प्यारा यह देश ।
स्वार्थ भावना प्रबल हुई अब
त्याग नजर नहिं आता है ।।९।।

आवो आवो प्रिय नेता जी
अब तो शीघ्र पधारो ।
सच्चे नेता के अभाव में
चित्त तड़पता जाता है ।।१०।।

गतांक से आगे--

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार

### अनादि

यह पहले ही स्पष्ट किया जा चुका है कि ईश्वर नित्य व अनन्त है। उसका आरम्भ नहीं होता क्योंकि जिस वस्तु का आदि है उस वस्तु का अन्त भी अवश्यम्भावी है। इसलिये स्वामी जी ने ईश्वर को अनादि स्वीकार किया है तथापि सृष्टि को भी अनादि माना गया है। किन्तु प्रकृति परिवर्तनशील होने के कारण विकारयुक्त होकर उत्पत्ति, स्थिति, प्रलय की दशाओं को प्राप्त होती है, अतः उसे प्रवाह से अनादि माना गया है। इसके विपरीत ईश्वर की एकरसता के कारण प्रकृति की भाँति उसमें किसी भी प्रकार के विकार और परिवर्तन का अभाव होने से वह स्वरूप से अनादि है।

### अनुपम

महर्षि जी ने ईश्वर के विशेषणों में अनुपम शब्द को भी स्थान दिया है। अनुपम शब्द उपमा की सत्ता के अभाव का ज्ञापक है। उपमा का अभिप्राय जिसमें सादृश्यता की अधिकतम स्थिति हो, उससे पूर्व वस्तु की तुलना को उपमा कहते हैं। किन्तु ईश्वर एक एवं सभी गुणों में सर्वोत्कृष्ट होने से उसका सादृश्य सम्भव नहीं हो सकता। ईश्वर के सदृश गुण, परिमाण, आदि में कोई दूसरी वस्तु न होने से उसका किसी वस्तु से उपमान उपमेय भाव भी नहीं बन सकता। अतः ईश्वर को अनुपम कहा गया है। परमेश्वर के अतिरिक्त जड़, परमाणु व जीवों की सत्ता है। परमाणु जड़ व भिन्न२ होने से चेतन, विभु, ईश्वर के उपमेय नहीं बन सकते। इसी प्रकार अल्पज्ञ, अल्पशक्तिमान् जीव भी उसके सदृश नहीं हो सकते, इसलिये ईश्वर को अनुपम कहना उचित ही है।

### सर्वाधार

ईश्वर सर्वाधार है अर्थात् संसार की सभी चराचर वस्तुओं का ईश्वर ही आधार है। यदि ईश्वर न हो तो नियामक और संचालक के अभाव में प्रकृति में विद्यमान पदार्थ अपनी स्थिति में नहीं रह सकते। महर्षि जी से प्रश्न पूछा गया, ईश्वर इतने बड़े भूगोलों को कैसे धारण कर सकता होगा? स्वामी जी ने बड़े ही युक्तियुक्त ढंग से उसका समाधान किया कि जैसे अनन्त आकाश के सामने बड़े२ भूगोल कुछ भी नहीं अर्थात् एक परमाणु के तुल्य भी नहीं। वैसे अनन्त परमेश्वर के सामने बड़े२ भूगोल कुछ भी नहीं अर्थात् समुद्र के आगे जल के छोटे कण के तुल्य भी नहीं। परमेश्वर के सामने असंख्यात लोग एक परमाणु के तुल्य भी नहीं कह सकते क्योंकि ईश्वर व्यापक है इसलिये वह समस्त पदार्थों को धारण कर रहा है। यदि एकदेशी होता तो कभी धारण करने में समर्थ नहीं हो सकता। क्योंकि बिना प्राप्ति के किसी को कोई धारण नहीं करता। दूसरे यदि कोई यह शङ्का उठाये कि यह सब लोक परस्पर आकर्षण से धारित होते हैं तो पुनः परमेश्वर के धारण करने की क्या अपेक्षा हुई? यह भी ठीक नहीं। क्योंकि उन्हें यह बताना चाहिए कि सृष्टि अनन्त है या सान्त। जो अनन्त कहें तो आकार वाली वस्तु स्वरूप के अर्थ में अनन्त नहीं हो सकती और यदि सान्त कहें तो उनके परिमाण सीमा अर्थात् जिसके परे दूसरा कोई भी लोक नहीं। वहां किस आकर्षण से धारण होगा, जैसे समष्टि और व्यष्टि। जब सब समुदाय का नाम वन रखते हैं तो समष्टि कहाता है और जब एक२ वृक्षादि की भिन्न२ गणना करें तो व्यष्टि कहाता है।

वैसे सब भूगोलों को समष्टि गिनकर जगत् कहें तो सब जगत् का धारण और आकर्षण का कर्त्ता बिना परमेश्वर के दूसरा कोई नहीं११। इस प्रकार महर्षि दयानन्द जी ईश्वर को समस्त वस्तुओं का आधार मानते हैं।

**सर्वेश्वर**

ईश्वर से बढ़कर संसार में कोई नहीं है, इसलिये वह सब का अधिपति है। यह समस्त जड़ चेतन जगत् उसकी प्रजा है, वह प्रजापति है। इस प्रकार वह सबका रक्षक, सबको सब कुछ देने वाला है, इसलिये उसे सर्वेश्वर कहा गया है।१२

**सर्वव्यापक**

जैसा कि हम पूर्व ही स्पष्ट कर चुके हैं कि महर्षि दयानन्द ने ईश्वर को व्यापक माना है क्योंकि एकदेशी वस्तु सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान नहीं होती। यदि ईश्वर इन गुणों से युक्त है तो उसका सर्वव्यापी होना परमावश्यक है। प्रत्येक व्यापक वस्तु के लिये व्याप्त होना आवश्यक है, क्योंकि व्यापक एक सापेक्षित शब्द का प्रयोग ही नहीं हो सकता। कोई वस्तु अपने कन्धों पर अपने आप खड़ी नहीं हो सकती। उसके लिये आधारका होना परमावश्यक है। आचार्य शङ्कर ब्रह्म ही की एकमात्र सत्ता स्वीकार करते हैं वहां उसके व्यापक होने की संगति नहीं लग सकती। महर्षि दयानन्द जी क्योंकि व्यापक ईश्वर के लिये प्रकृति तथा एकदेशी चेतन जीव को स्वीकार करते हैं। इसलिये उन पर व्याप्य के अभाव का दोष नहीं लगाया जा सकता। महर्षि दयानन्द उन सभी शङ्काओं का समाधान करते हैं जो ईश्वर-व्यापकत्व पर उठाई गई हैं। प्रश्न यह किया जाता है कि वे ईश्वर को व्यापक मानते हैं और प्रकृति व जीवकी सत्ता को पृथक् २ स्वीकार करते हैं। क्या इससे ईश्वर के व्यापकत्व में बाधा नहीं पड़ती? क्योंकि जहां एक वस्तु हो वहां दूसरी वस्तु नहीं ठहर सकती। परन्तु महर्षि दयानन्द इसका युक्तियुक्त उत्तर देते हैं कि यह नियम समान आकार वाले पदार्थों में घटता है, पृथक् असमान पदार्थों में नहीं। जैसे लोह स्थूल और अग्नि सूक्ष्म होती है, इस कारण से लोहे में विद्युत अग्नि व्यापक रहकर एक ही अवकाश में रहते हैं। इस प्रकार जीव तथा परमाणु जगत् में ईश्वर भी व्यापक रहता है। अतः असमान परिमाण होने से उसमें दोष नहीं आता।१३ दूसरा समाधान यह करते हैं कि जैसे आकाश सब में व्यापक है तथा सबके परे है, उसी प्रकार ईश्वर भी व्यापक तथा सबसे सूक्ष्म और परे है। ऐसा ही उदाहरण देकर उद्योतकर आचार्य उदयन ने एवं अन्य नैयायिक दार्शनिकों ने ईश्वर का व्यापकत्व सिद्ध किया था। दूसरी आपत्ति यह की जाती है कि यदि ईश्वर व्यापक है तो सब वस्तुएं चेतन क्यों नहीं हो जाती? और फिर यदि सब में ईश्वर व्यापक है तो जड़, चेतन, पशु, मानव इत्यादि के भेद ही नष्ट हो जाने चाहिएं। परन्तु महर्षि जी इस आपत्ति को निरस्त करते हुए उत्तर देते हैं कि व्याप्य और व्यापक एक नहीं हो सकते, उनमें भेद रहता है, क्योंकि व्याप्य एक-देशीय होता है और व्यापक सर्वदेशीय होता है। जैसे आकाश सबमें व्यापक है। घट, पट तथा भूगोल आदि सब व्याप्य एक-देशीय हैं। जैसे पर्वत व्याप्य होने से व्यापक आकाश नहीं हो जाता, इसी प्रकार पृथ्वी के व्यापक न होने से पृथ्वी ईश्वर नहीं हो जाती। इसी प्रकार जीवात्मा चेतन व्यापक न होने से वह चेतनेश्वर

---

११ सत्यार्थप्रकाश, ८म समुल्लास।

१२ सत्यार्थप्रकाश, १म समुल्लास।

१३ सत्यार्थप्रकाश—सप्तम समुल्लास।

नहीं हो जाता । कहने का अभिप्राय यह है कि स्वगत भेद तो व्याप्य और व्यापक में बना ही रहता है। व्याप्य गुणों व स्वभावों के अनुसार भले अलगर हो ले किन्तु इससे ईश्वर के व्यापकत्व में कोई न्यूनता नहीं आती ।१४

### सर्वज्ञ और सर्वान्तर्यामी

ऋषि जी ईश्वर को सर्वज्ञ और सर्वान्तर्यामी स्वीकार करते हैं। ईश्वर के सर्वज्ञत्व के विषय में निम्न दो शङ्कायें की जा सकती हैं। यदि ईश्वर सर्वज्ञ और त्रिकालदर्शी है तो हमारे भविष्य की भी होने वाली घटनाओं को जानता होगा । इस तरह मनुष्य स्वतन्त्र नहीं रह सकेगा क्योंकि ईश्वर के सभी निश्चय ठीक होते है। अतः भविष्य का निश्चय करने से व्यक्ति वही कर्म करने के लिये बाध्य होगा । दूसरी शङ्का यह की जाती है कि यदि ईश्वर सर्वज्ञ है तो अपना भी अन्त जानता होगा । वास्तव में ये दोनों शङ्कायें निर्मूल हैं क्योंकि इन तीनों कालों का प्रयोजन क्या है ? तात्पर्य क्या है ? जो होकर न रहे वह भूतकाल, और जो न होकर हो वह भविष्यत् काल कहलाता है । क्या ईश्वर का कोई ज्ञान होकर न रहता और नहीं होकर होता है ?वास्तव में ईश्वर के विषय में ऐसा नहीं कहा जाता । परमेश्वरका ज्ञान सदैव एक रस अखण्डित, वर्त्तमान रहता है ।१५भूत,भविष्यत् की परिधि जीवों के लिये ही है। ईश्वर के लिये तो सदा वर्त्तमान ही है । ईश्वर का ज्ञान सदा वस्तुस्थिति के अनुरूप ही है । यदि ईश्वर नित्य है , तो उसका ज्ञान भ्रमात्मक नहीं होता । इस प्रकार स्वामी जी ईश्वर का सर्वज्ञत्व सिद्ध करते हैं ।१६

महर्षि दयानन्द का ईश्वर के स्वरूप व गुणों का वर्णन केवल धार्मिक न होकर न्याय व युक्ति पर आधारित है । वास्तव में आचार्य दयानन्द की विवेचन-शैली गणितात्मक प्रक्रिया, मुख्यत:ज्यामिति शास्त्र (ज्योमिट्री) में अपनाई जाती है । इस प्रक्रिया में एक स्वीकार करने पर दूसरी अपने आप सिद्ध हो जाती है ।

पाश्चात्य दार्शनिकों में देकार्ते, स्पिनोजा, लाईबनीज भी इसी श्रेणी के दार्शनिक हैं, जिन्होंने इसी ज्यामिट्रि शैली का अनुसरण किया था । यदि ईश्वर का नित्यत्व सिद्ध हो जाता है तो व्यापकत्व, निमित्त कारणत्व, अनादित्व, सर्वशक्तित्व और अनन्तत्व इत्यादि स्वत: सिद्ध हो जाते हैं ।

इस परिच्छेद में हमने देखा कि महर्षि दयानन्द जी उन सभी मान्यताओं का खण्डन करते है जो ईश्वर के सम्बन्ध में अवैदिक एवं भ्रामक थीं । जैसे बहुदेवतावाद, ईश्वरअवतार इत्यादि । वास्तव में वे सत्य के अनन्य पिपासु थे । वेद से लेकर सभी आर्ष ग्रन्थों में जो ईश्वर का स्वरूप था उस के अनुसार ही उन्होंने तर्क की कसौटी पर कस ईश्वर की सिद्धि प्रत्यक्ष प्रमाण से लेकर वेद, शास्त्र और उपनिषदों के प्रमाण एवं तर्क और युक्तियों से की है ।

———०———

१४ सत्यार्थप्रकाश—बारहवां समुल्लास ।

१५ सत्यार्थप्रकाश—सप्तम समुल्लास ।

१६ ईश्वर को त्रिकालदर्शी कहना मूर्खता का काम है ज्ञान होने से जैसा कर्म का ज्ञान है । वैसा दण्ड देने का भी ज्ञान है ।

-- ओ३म् --

## पूज्य आर्य संन्यासियों तथा आर्य नेताओं से

# सानुरोध निवेदन

आर्य समाज स्थापना शताब्दी समारोह को सुसम्पन्न बनाना आर्य समाज के हर नर-नारी का परम कर्त्तव्य है, और इस गुरुतर कार्य में भूमण्डल की समस्त आर्य समाजों के सक्रिय सहयोग की आवश्यकता है। आर्य समाज स्थापना शताब्दी समारोह का विशेष उत्तरदायित्व भारतवर्षीय आर्य प्रतिनिधि सभाओं पर है, क्योंकि स्थापना शताब्दी समारोह के कार्यक्रम, जो भारत में होंगे उन को सार्वदेशीय दृष्टिकोण से सुसम्पन्न बनाना अनिवार्य होगा। इसके लिए भारत की सम्पूर्ण प्रमुख आर्य संस्थाओं के पारस्परिक सुदृढ़ संगठन की आवश्यकता है।

### मेरा सुझाव

(१) भारत की सब आर्य प्रतिनिधि सभाएं।

(२) आर्य परोपकारिणी–सभा अजमेर।

(३) गुरुकुल, डी. ए. वी. कालेज और महा विद्यालय आदि आर्य संस्थाएं।

इन संस्थाओं का सूत्रसम्बन्ध सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा, दयानन्द भवन, रामलीला मैदान, नई दिल्ली से होना आवश्यक है, और संभव है बहुतों का सूत्रसंबन्ध बना ही होगा। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा से हमारा हार्दिक अनुरोध है कि उपर्युक्त सुझाव नं. १, २, ३ में लिखित संस्थाओं से लिखा पढ़ी कर विचार विनिमय के लिए एक बैठक बुलायी जाय, और जिन संस्थाओं से सूत्रसम्बन्ध नहीं हैं, उनसे विधिवत् व्यवस्था से सूत्रसम्बन्ध बनाया जाय और आर्य समाज स्थापना शताब्दी समारोह समिति में सब संस्थाओं के प्रतिनिधियों को सदस्य रखा जाय।

आर्य संन्यासी मण्डल और स्वतन्त्र आर्य प्रचारक एवं आर्य विचारकवर्ग का भी एक मण्डल बने प्रचार-प्रसार के लिए। आर्य समाज स्थापना शताब्दी समारोह इतना महत्त्वपूर्ण काम है जो कि सब आर्यों की संगठन शक्ति के लिए पुकार करता है। संगठन सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा नई दिल्ली के तत्त्वावधान में अगर हो सकता तो सब आर्यों के लिए गौरव की बात होती। भूमण्डल के आर्य नेताओं से विनम्र निवेदन है कि इस विचार को सक्रिय और सफल बनाने में योगदान देने की कृपा करें। यह सुझाव मोरिशस से आता है। हमारे देश में भी आर्य संस्थाओं में कभी कभी पारस्परिक मतभेद हुआ है, परन्तु जब आर्य समाज की हीरक जयन्ती मनायी गयी और १२वां सार्वदेशिक आर्य महा सम्मेलन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ तो सब भेद-भाव छोड़ कर हमने एक होकर मनाया। हमारी आशा ही नहीं अपितु दृढ़ विश्वास है कि हमारी प्रार्थना स्वीकार होगी।

मोहनलाल मोहित, ओ. बी. ई.<br>आर्य सभा-उपप्रधान<br>मोरिशस।

# गुरुकुल समाचार

श्री सत्यवीर विद्यालंकार

## प्रो० लेपवुड, रीडर ऑक्सफोर्ड विश्वविद्यालय का शुभागमन

दिनांक २२ जनवरी ७४ को प्रो० लेपवुड, रीडर, आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय, गुरुकुल पधारे। विज्ञान महाविद्यालय के हाल में उनका भूकम्प के सम्बन्ध में भाषण हुआ। विश्वविद्यालय के छात्र तथा प्राध्यापकगण उनके भाषण से बड़े प्रभावित हुए। उन्होंने अपने वक्तव्य को ब्लैक बोर्ड पर यथावश्यक चित्र बनाकर अच्छी प्रकार समझाया और छात्रों तथा प्राध्यापकों के प्रश्नों के सन्तोषजनक उत्तर दिये। कुलपति जी ने उनको गुरुकुल विश्वविद्यालय के सम्बन्ध में जानकारी दी। प्रो० लेपवुड गुरुकुलवासियों से मिलकर बड़े प्रसन्न हुए।

## कुलाधिपति महोदय का भव्य स्वागत

हर्ष का विषय है कि आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के चुनाव संघर्ष में श्री स्वामी इन्द्रवेश जी बहुमत से प्रधान पद के लिए निर्वाचित हुए हैं। वे अपने पद से विश्वविद्यालय के कुलाधिपति हैं। दिनांक ३१–१–७४ को यहां पधारने पर गुरुकुल फार्मेसी तथा विश्वविद्यालय के सभी कर्मचारियों, ब्रह्मचारियों तथा प्राध्यापकों ने उनका हार्दिक स्वागत किया। वेद मन्दिर में स्वागतार्थ सभा का आयोजन किया गया। सभा में श्री रघुवीरसिंह जी शास्त्री, कुलपति गुरुकुल विश्वविद्यालय ने कुलाधिपति महोदय का स्वागत किया। श्री स्वामी अग्निवेश, श्री पृथ्वीसिंह आज़ाद, श्री सत्यदेव स्नातक ने सभा को सम्बोधित किया। अन्त में श्री स्वामी इन्द्रवेश जी ने सबको सहयोगपूर्वक कार्य करने की प्रेरणा दी। आर्यवानप्रस्थ आश्रम, ज्वालापुर में भी उनका स्वागत किया गया।

## नाटक का आयोजन

दिनांक २७–१–७४ को रात्रि में ८ बजे से १० बजे तक विद्यालय विभाग के ब्रह्मचारियों ने नाटक का आयोजन किया। श्री सुरेन्द्र कुमार जी तथा श्री सीताराम जी ने छात्रों का निर्देशन किया। नाटक का नाम "वीर बालक" था। यह नाटक शिक्षाप्रद होने के साथ-साथ बच्चों के लिए प्रेरणादायक था। षष्ठ तथा सप्तम श्रेणी के छात्रों का उत्साह प्रशंसनीय है।

## प्रो० विनोदचन्द्र सिन्हा पी-एच० डी० उपाधि से सम्मानित

बड़ा हर्ष है कि प्रो० विनोदचन्द्र सिन्हा, इतिहास-विभाग को उनकी खोजपूर्ण कृति "शुंग-कालीन भारत ( India in the time of sungas ) पर कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय कुरुक्षेत्र ने पीएच० डी० की उपाधि से सम्मानित किया है। आप इतिहास एवं पुरातत्व विभाग में रीडर हैं। हम सिन्हा जी को हार्दिक बधाई देते हैं तथा उनके उज्ज्वल भविष्य की कामना करते हैं।

## कबड्डी प्रतियोगिता

दिनांक २१, २२, २३ जनवरी ७४ को "भारतीय नवयुवक संगठन" की ओर से हरद्वार में गंगा के किनारे पर कबड्डी प्रतियोगिता का आयोजन किया गया। इसमें अनेक प्रतियोगी दलों ने भाग लिया। अन्तिम मैच गुरुकुल कांगड़ी और बी० एच० ई० एल० की टीमों के बीच हुआ। खेल बड़ा प्रशंसनीय और शानदार हुआ। विजयश्री गुरुकुल की टीम को उपलब्ध हुई और बी०एच० ई० एल० की टीम का द्वितीय स्थान रहा। हम खिलाड़ियों के उज्ज्वल भविष्य की कामना करते हैं।

## डा० हर गोपालसिंह जी निमन्त्रित

इन्डियन सांइन्स कांग्रेस के ६१ वे अधिवेशन में प्रतिनिधित्व करने के लिये गत वर्ष की भांति मनोविज्ञान विभाग के वैदिक तथा यौगिक मनोविज्ञान के विशेषज्ञ डा० हर गोपालसिंह जी जनवरी मास में निमन्त्रण पर नागपुर गये। जहां विभिन्न सिम्पोजियम और पेपर डिस्कशन में इन्होंने भाग लिया। लौटते हुए १० जनवरी को आगरा कालेज स्नातकोत्तर मनोविज्ञान विभाग में अथर्ववेदीय मानसरोग चिकित्सा पर खोजपूर्ण भाषण दिया। जिसमें इन्होंने बताया कि उन्माद, हिस्टीरिया और मिर्गी मानसिक रोगों के लिये अथर्ववेद का चिकित्सात्मक पक्ष आधुनिक पाश्चात्य मनोविज्ञान के पक्ष से अधिक समुन्नत है।

## अत्यावश्यक सूचना

हिसारनगरस्थ श्रीमद्दयानन्द ब्राह्म महाविद्यालय हिसार के विद्याभूषण, विद्यानिधि, विद्यावाचस्पति पदवी से अलंकृत जो स्नातक हैं वे पत्र व्यवहार का अपना पता निम्न पते पर देने की कृपा करें।

निवेदक

श्री वचनपाल विद्यावाचस्पति या पं. वासुदेव 'वसु' विद्यावाचस्पति।
स्नातक श्री मद्दयानन्द ब्राह्म महाविद्यालय हिसार (हरियाणा)
वर्तमान पत्र व्यवहार का पता
आर्य समाज माडल टाउन, रोहतक (हरियाणा)

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.०० |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.०० |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.०० |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.०० |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५० |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.०० |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.०० |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.०० |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.०० |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | ७.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |
| ऋषि रहस्य | २.०० |
| हमारी कामधेनु | [illegible].०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फींडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २.५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .६६ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग ) प्रतिभाग | ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।

सम्पादक : भगवद्दत्त वेदालंकार । उप संपादक : सत्यवीर सिंह विद्यालंकार ।
प्रकाशक : डॉ० गंगाराम, कुलसचिव : गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ।
मुद्रक : सुरेशचन्द्र वैष्णव, मैनेजर : गुरुकुल कांगड़ी प्रिन्टिङ्ग प्रेस, हरिद्वार ।

# विषय-सूची



—★—

**गुरुकुल-पत्रिका का वार्षिक मूल्य—**

देश में - ४ रुपये, विदेश में - ७ रुपये, एक प्रति - ४० पैसे

ओ३म्


# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

माघ: २०३०, फरवरी १९७४, वर्षम्-२६, अङ्कः ६, पूर्णाङ्काः ३०२


ओ३म् अनर्वाणं वृषभं मन्द्रजिह्वं बृहस्पतिं वर्धया नव्यमर्कैः ।
गाथान्यः सुरुचो यस्य देवा आशृण्वन्ति नवमानस्य मर्ताः ॥

ऋ. १।१९०

( अनर्वाणम् ) आध्यात्मिक ज्ञान व बल में अन्यों पर अनाश्रित, अहिंसित्त, पापरहित (वृषभं) वर्षणशील ( मन्द्रजिह्वं ) मन्द्र आनन्दप्रद तथा गम्भीर घोष वाले ( नव्यं ) स्तुति के योग्य (बृहस्पतिं) ज्ञान विज्ञान के अधिपति आचार्य को (अर्कैः) अर्चनीय स्तोत्रों से हे शिष्य ! (वर्धय) बढ़ा । ( गाथान्यः ) गाथा=गीति=संगीत नेता (सुरुचः) उत्तम रुचि वाले तथा उत्तम दीप्ति वाले (देवाः) देव और ( मर्ताः ) मनुष्य ( नवमानस्य यस्य ) नवन के योग्य अर्थात् स्तुति के योग्य जिस बृहस्पति के सम्बन्ध में ( आशृण्वन्ति ) सर्वत्र सुनते सुनाते हैं ।

अनर्वाणम्=अप्रत्यृतोऽन्यस्मिन्–निघ. ६।२३ अगन्तारं स्तोतुरधीनमित्यर्थः ।

गाथान्यः–ये गाथा नयन्ति ते । गाथा का गीति व संगीति से सम्बन्ध है । गाथं गायत. ऋ. तदेतद् गाथयाऽभिगीतम् छा. उ. १३।५।४।२१ "सा गायत्री गाथयाऽपुनीत" जै. उ. १।१८।२।१ इत्यादि उद्धरणों से स्पष्ट है कि गाथा का गान से सम्बन्ध है। गाथान्यः–स्तुतिवचसो नेतारः–सायणाचार्य । नव्यम्–णु स्तुतौ ।

# वैदिकसाहित्यसौदामिनी

श्री वागीश्वरो विद्यालंकार:, साहित्याचार्य:

अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।
तस्यां हिरण्यय: कोश: स्वर्गो ज्योतिषावृत: ।।
अथर्व० १०।२।३१।

प्रकृतसूक्ते पुरिशयनकारिण: पुरुषस्य शरीर-रचनायां तत्र "केन पार्ष्णी आभृते पूरुषस्य०" अथर्व० १०।२।१) इत्यारभ्य "मूर्धानमस्य संसीव्याऽथर्वा हृदयं च यत्०" (अथर्व० १०।२।२६) इत्यादिपर्यन्तं पार्ष्ण्यादिमूर्धान्तानाम् अवयवानाम् देहे तेषां यथा स्थानमवस्थानस्य च वर्णनीयतया देवपदस्य शक्तौ इन्द्रियार्थे, पू: पदस्य च शरीरार्थे नियन्त्रितायाम् अपि मन्त्रस्य नगरविशेषपरको योऽर्थो बलादिव प्रतीयते सोऽभिधामूलो व्यङ्ग्य एवेति दर्शयति । अष्टचक्रा१ अष्टसंख्याकानि ब्रह्मचक्रस्वाधिष्ठानादीनि योगशास्त्रेषु प्रसिद्धा न चक्राणि यस्यामिति बहुव्रीहि: । नवद्वाराणि श्रोत्रनेत्रघ्राणमुखपायूपस्थरूपाणि यस्यां तथाविधेति पूर्ववद् बहुव्रीहिसमास: । श्रोत्रादीनां त्रयाणां प्रत्येकं द्वे द्वे मुखादीनां त्रयाणां च प्रत्येकम् एकमेकमिति मिलित्वा नवद्वाराणि । "देवो मेघे सुरे राज्ञि स्यान्नपुंसकमिन्द्रिये" इति मेदिनी । उक्तलक्षणा देवानामिन्द्रियाणामावासभूता । पिण्डे श्रोत्रादीनीन्द्रियाणि ब्रह्माण्डगताऽऽकाशसूर्यादिदेवानां प्रतिनिधिभूतानीति वेदेषु बहुत्र प्रतिपादितम् । पू: पूर्यते तनु: । सा हि प्रतिक्षणं विघटनसंघटनशीलै: शरीरघटकै: कोशै: पूर्यते । "पू: शरीरे नगर्यां च ।" इत्यनेकार्थसंग्रहे श्रीहेमचन्द्राचार्या: । देवानाम् आवासादेव पूरयम् अयोध्या – रोगादिभिरसुरैरयोधनीयाऽधर्षणीया

---

१ प्रथमं ब्रह्मचक्रं स्यात् त्रिरावर्तं भगाकृति ।
अपाने मूलकन्दाख्ये कामरूपं च तज्जगु: ।।५
स्वाधिष्ठानं द्वितीयं स्याच्चक्रं तन्मध्यगं विदु: ।
पश्चिमाभिमुखं लिङ्गं प्रवालाकृतिसन्निभम् ।।६
तृतीयं नाभिचक्रं स्यात्तन्मध्ये भुजगी स्थिता ।
पंचाऽऽवर्ता महाशक्तिश्चिद्रूपा विद्युदाकृति: ।।७
चतुर्थं हृदयं चक्रं विज्ञेयं तदधोमुखम् ।
ज्योतीरूपं च तन्मध्ये हंसं ध्यायेत् प्रयत्नत: ।।८
पंचमं कण्ठचक्रं स्यात्तत्र वामे इडा भवेत् ।
दक्षिणे पिङ्गलाज्ञेया, सुषुम्णा मध्यत: स्थिता: ।।९
षष्ठं तु तालुकाचक्रं घण्टिकास्थानमुच्यते ।
दशमद्वारमार्गं तु राजदन्तं च तज्जगु: ।।१०
भूचक्रं सप्तमं विद्याद् बिन्दुस्थानं च तद्विदु: ।
भ्रुवोर्मध्ये वर्तुलं च ध्यात्वा ज्योति: प्रमुच्यते ।।११
अष्टमं ब्रह्मरन्ध्रं स्यात् परनिर्वाणसूचकम् ।
तद् ध्यात्वा सूचिकाग्रामं धूमाकारं विमुच्यते ।।१२
नवमं ब्रह्मचक्रं स्याद् दलै: षोडशभिर्युतम् ।
संविद्रूपा च तन्मध्ये शक्तिरूर्ध्वा स्थिता परा ।।१३

शार्ङ्गधरपद्धतिस्थ योगप्रकरणात् उद्धृतानि पद्यानीमानि ।।

एतानि चक्राण्येव क्रमश:-मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूरा, ऽनाहत, विशुद्धाऽऽज्ञासहस्राराऽऽख्यानि । ननु वेदे चक्राणामष्टत्वमिह तु नवत्वमिति मिथो विरोधे कतरो गरीयानिति चेत् श्रुति स्मृत्योविरोधे श्रुतिरेव बलीयसीति शास्त्रविदो वदन्ति । किंच शास्त्रेषु यच्चक्रनिरूपणं दृश्यते तत्साधकानां श्रद्धानुरोधेन क्वचिद्विकल्पते–सुषुम्णायां सदाशक्तिश्चित्रास्यान्गमवल्लभे । तस्यां मम मतेकार्या ब्रह्मरन्ध्रादिकल्पना । इति शिव सहितायां पंचमपटलस्य १६५ तमे पद्ये प्रतिपादितम् ।

भवति । यावदेते देवा अप्रमादाः इमां पालयन्ति तावन्न जरा रोगो मृत्युर्वा इमामभिभवितुमलम् । तस्यां पुर्यां हिरण्ययः हिरण्मयः, हिरण्यवर्णो वा । ज्योतिषावृतः जीवनज्योतिषा ज्ञानज्योतिषा वावृतः परिवारितः । स्वर्गः स्वर्गोपमः स्वर्लोकं गच्छति, साधकं स्वर्लोकं प्रति गमयति वेति तथाविधः कश्चित्कोशो ज्ञानमय आनन्दमयस्तदुभयात्मको वा सदा सन्निहितः । तत्रैव चात्मपरमात्मनोर्निवासः१ ।

एवं चक्रद्वारदेवादिपदानाम् इन्द्रियाधिष्ठानभूतदेहपरकेऽर्थेऽभिधया नियन्त्रितेऽपि नगरपरकोऽपरोऽर्थः प्रतीयते । तथाहि-अष्टभिश्चक्रैर्वृत्ताकारैश्चतुष्पथैः, नवभिश्च महाद्वारैः सुशोभिता । देवानाम् विद्यादानसदाचारादिभिर्गुणैर्द्योतमानानाम् । देवो दानाद्वा दीपनाद्वा । द्युस्थानो भवतीति वेति निरुक्ते (७।४।१५) श्री यास्कः । पू र्नगरी,

---

१. तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते ।
तस्मिन् यद्यक्षमात्मन्वत् तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ।।
अथर्व० १०।२।३२।

त्रयोऽराः=रागद्वेषमोहाः । एतैरवष्टब्धे जीवनमरणचक्रे जीवः पुनः पुनरावर्तते । अथवा स्थूलसूक्ष्मकारणशरीराणि एव अराः । त्रिप्रतिष्ठिते=त्रिषु सत्त्वरजस्तमोगुणेषु प्रतिष्ठिते । यक्षम्—ब्रह्म="स तस्मिन्नाकाशेस्त्रियमाजगाम बहुशोभमानामुमाम् हैमवतीम् । तां होवाच किमेतद्यक्षमिति । सा ब्रह्मेति होवाच ।" केनोपनिषद् खण्ड० ४,३,४। २५,२६ इन्द्रः आत्मा । आत्मन्वत् यक्षमेव, ब्रह्मविदो ब्रह्मेति विदुः । आत्मन्वत्=आत्मसदृशम्, चेतनत्वात् । अतएव—द्वासुपर्णा सयुजा सखाया इत्युक्तम् । अथवा आत्मना सह स्थितम्—समानं वृक्षं परिषस्वजाते० इति वचनात् ।

अयोध्येति नाम । तस्यां हिरण्ययः हिरण्यरत्नादिमयः । स्वर्गः=स्वर्गोपमः । ज्योतिषावृतः रत्नानां कान्त्या । नक्तन्दिवं भासमानः कोशो राजकोशः सन्निहित इति शेषः ।

रूढिर्योगापहारिणीति नयेन अयोध्यादिपदानाम् अयोधनाऽर्हादिरूपा यौगिकार्था रूढैर्नगरविशेषादिरूपैरर्थैर्बाध्यन्ते तस्माद् रूढार्थानामेव मुख्यत्वम् इति तु न वाच्यम् । अस्तु लोके रूढ्या यौगिकस्य बाधः वेदे तु यौगिकार्थस्यैव मुख्यत्वम् इति रूढिप्रकरणे प्राक् प्रतिपादितमिति तस्यात्र पिष्टपेषणमसाम्प्रतम् ।

अस्यां शाब्द्यां व्यञ्जनायां शब्दस्य प्रधानता अर्थस्य च सहकारिता । तदाह—

व्यङ्ग्याऽर्थावगतावस्यां शब्दस्यैव प्रधानता ।
व्यञ्जकोऽसावतोऽर्थस्य तत्र तु सहकारिता ।।
२८१।।

पूर्वोक्तायाम् अभिधामूलव्यञ्जनायाम् शब्दस्य प्रधानतया यद्यपि तस्यैव व्यञ्जकत्वं तथाऽप्यसौ व्यङ्ग्योऽर्थः स्व प्रतीतौ वाच्यमर्थमपेक्षते इति तस्याऽप्यत्र सहकारिता । किं च सहितावेव शब्दार्थौ काव्यमित्युक्तेस्तयोरन्यतरस्य मुख्यत्वेऽपरस्य सहकारिता स्वयं प्राप्ता भवतीत्युच्यते—

सहितावेव शब्दार्थौ काव्यं प्राक् प्रतिपादितम् ।
तयोरेकस्य मुख्यत्वेऽपरस्य सहकारिता ।।
२८२।।

एवं शाब्दीं व्यञ्जनां निरूप्य अथ आर्थीं व्यंजनां प्रदर्शयति—

वाच्यो लक्ष्यस्तथा व्यंग्य इत्यर्थस्त्रिविधो मतः ।
व्यापारोऽन्यार्थधीहेतुस्तस्यार्थी व्यञ्जनेष्यते ।।

तस्य त्रिविधस्य अर्थस्य यो व्यापारो वक्तृसम्बोध्यादिवैशिष्ट्याद् अपरमर्थं व्यनक्ति सा आर्थी व्यञ्जनेति नाम्नाऽभिधीयते ।

वक्तृ-सम्बोध्य-तद्भिन्नविशिष्टव्यक्तिसन्निधेः
काक्वाः वाक्यस्य वाच्यस्य वैशिष्ट्याद्देशकालयोः ।
प्रसङ्गस्याथवा सोऽर्थव्यापारोऽन्यार्थबोधकृत्
अत्रार्थस्य प्रधानत्वादार्थीयं व्यंजना मता ॥
२८३॥

परप्रतिपत्तये शब्दप्रयोक्ता वक्ता । यमभिलक्ष्य शब्दः प्रयुज्यते स सम्बोध्यः, स च प्रायेण मध्यमपुरुषरूपः । वाग्व्यापारविषयीभूता तत्र सन्निहिता परोक्षेण बोधनीया काचिद् व्यक्तिस्तृतीया,सा तु तस्यैव शब्दस्याऽन्यमेवार्थं गृह्णाति । काकुः शोकभीत्यादिभिः कण्ठध्वनिभेदः । वाक्यम् योग्यताकांक्षासन्निधियुक्तानां पदानां समूहः । प्रस्तावः प्रकरणम् । देशो वननदीतीरयुद्धक्षेत्रादिः। कालो वसन्तशरदादिः । अर्थः वाच्यलक्ष्य व्यंग्यरूपः। एषां वैशिष्ट्याद् अर्थस्य यो व्यापारः प्रतिभावतां सहृदयानां चेतसि अन्यम् अर्थं प्रकाशयति स हि अर्थस्य प्राधान्याद् व्यङ्ग्यार्थप्रतीतेः प्रधानहेतुत्वाद् आर्थी व्यंजनेति नाम्नाभिधीयते । यथा गतोऽस्तमर्कः इति वाक्यम् केनचित् सेनानायकेन गुप्तप्रदेशनिगूढान् स्वसैनिकान् प्रति कथितम् वक्तृबोद्धव्यदेशकालवैशिष्ट्यात्-समुचितोऽयमवसरः शत्रावाक्रमणस्येति, केनचिद् गोपालकेन वने गाश्चारयता स्वसहचरान् प्रत्युक्तम्-संह्रियन्तां गावः, कालोऽयं वनाद् ग्रामं प्रति गन्तुमिति, गुरुकुलाश्रमे गुरुणा स्वशिष्यान् उद्दिश्य अभिहितम्=अलंक्रीडित्वा, प्रत्यासीदति सन्ध्योपासनवेलेति, सार्थवाहेन स्वजनान् प्रति उदीरितम्-अलमग्रे गत्वा, रात्रौ विश्रामयोग्यमन्विष्यतां किमपि सुरक्षितं स्थानमिति तं तमर्थं वक्त्रादिवैशिष्ट्यात् प्रत्याययति ।
यथावा--

क्षेत्रं स्वकीयमपरेण कदर्थ्यमान-
मालोक्य कस्य हृदि नाम भवेन्न रोषः ।
अन्वेषयंश्चपल कन्दुकमत्र लुप्तं
क्रीडाऽधुना पुनरपीह निवारितोऽपि ॥

स्वक्रीडाक्षेत्राऽभ्याशे उद्यानद्रुमेषु पक्वफलान्यालोक्य लालाक्लिन्नवदनाभ्यां द्वाभ्यां छात्राभ्यां दुरभिसन्धिर्व्यधायि । तदनुसारम् एकः फलाहरणाय लुप्तकन्दुकान्वेषणमिषेण उद्यानं प्रविष्टः । द्वितीयः कदाचिदुद्यानपालागमनं सूचयितुं सावधानो बहिरेवाऽवस्थितः । अथ अचिरेण दूरादायान्तं क्षेत्ररक्षकं दृष्ट्वा द्वितीयो वदति क्षेत्रं स्वकीयमित्यादि । क्षेत्रं स्वकीयं केनचित्कदर्थ्यमानमालोक्य कस्य खलु चेतसि क्रोधो न जायेत । त्वं तु मया मुहुर्मुहुर्विनिवारितोऽपि अत्रैव क्रीडनप्रवृत्त उद्यानदिशि कन्दुकं बलादभिहतवान् । तृणगुल्मादौ विलीनः स सम्प्रति दुर्लभ एव । इत्यस्य वाच्यार्थः । स चार्थ उद्यानपाल आगच्छति तन्निवर्त्तस्वेति सुहृदं प्रति व्यनक्ति । वक्तृबोद्धव्यव्यतिरिक्तः तत्र सन्निहितः उद्यानपालो यद्यभिनवस्तर्हि तदुक्तेर्वाच्यार्थमेव गृह्णाति। यदि तु प्रतिदिनमेव तथाविधैश्छात्रैराकुलीकृतस्तर्हि शठाविमौ फलानि चोरयितुमागतौ अकाण्ड एव मामुपस्थितं विलोक्य कन्दुकाऽन्वेषणमिषेण स्वदुष्कृत्यमपह्नुवाते इत्यपरमेवार्थं जानाति' अत्र वक्तृसम्बोध्याऽन्यसन्निधिदेशवैशिष्ट्यादार्थी व्यञ्जना । इह मुख्यार्थबाधाऽभावात् वाच्यार्थ एव व्यञ्जनामुत्थापयति न लक्षणाद्वारा ।
यथा वा--

देशः सोऽयमरातिशोणितजलैर्यस्मिन् ह्रदाः पूरिताः
क्षत्रा देव तथाविधः परिभवस्तातस्य केशग्रहः।
तान्येवाहितशस्त्रघस्मरगुरूण्यस्त्राणि भास्वन्ति मे
यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रोणात्मजः क्रोधनः ॥
वेणिसंहारे

अत्र वक्ता अश्वत्थामा । सम्बोध्यः कर्णः । परशुरामनिकृत्तक्षत्रकुलकण्ठगलद्रुधिरपूरितह्रदा कुरुक्षेत्रसमरभूमिर्देशः । तत्रैव सन्निहितौ अन्यौ पुरुषौ कृपदुर्योधनौ । अत्र पुरा, परशुरामेण क्षत्रियान्निहत्य तेषां शोणितपूर्णह्रदेषु पितृतर्पणेन

यथा पितुर्वैरप्रतिशोधो व्यधायि तथा मयापि पाण्डवकुलमुन्मूल्य स कर्तुं शक्यते इत्यश्वत्थामोक्तेर्वाच्योऽर्थः। एषां वैशिष्ट्येन परशुरामशापाद् दिव्याऽस्त्रप्रयोगाऽक्षमस्त्वं न महाराजदुर्योधनस्य मनोरथं पूरयितुं शक्त इति कर्णं प्रति, द्रोणो न ममैव तातः प्रत्युत भवतोऽपि प्रियबन्धुः तस्तदपमानप्रतीकारो भवदभिमतश्चेत् पितुरनन्तरं मामेव कौरवसेनापतिपदेऽभिषेक्तुं भवान् महाराजं प्रेरयतितित्व कृपं प्रति, युष्मदीयबले पाण्डववंशविनाशाय केवलमहमेव क्षमो न कर्णः कश्चिदपरो वा, तस्माद् भवता स्वहितमिष्येत चेन्नाऽहमुपेक्षणीय इति दुर्योधनं प्रति व्यञ्जनया व्यज्यते । यथा वा--

> पृथिव्या अहमुदन्तरिक्षमारुहम्
> अन्तरिक्षाद्दिवमारुहम् ।
> दिवो नाकस्य पृष्ठात् स्वर्ज्योतिरगामहम् ।
> यजु० १७।६७॥

देवता--अग्निः । ऋषिः-विधृतिः । छन्दः--पिपीलिकामध्या बृहती ।

पृथिव्या अहमिति। पृथिव्याः पार्थिव स्थूलविषयेभ्यः समुत्थाय स्वमनोवृत्तिमाकृष्य क्रमेणाहम् अन्तरिक्षम् स्थूलविषयाऽभावेऽपि तत्सम्बन्धि चिन्तनप्रसूतमानसवासनानां लोकमारुहम् । साधकपक्षे आरोहेयमित्याकाङ्क्षा । सिद्धसम्बन्धे आरूढोऽहमिति सन्तोषः। अन्तरिक्षं कस्मात् ? अन्तरा क्षान्तं भवति इति निरुक्ते (२।३।१०) श्री यास्कः। एतेन तत्रत्यविषयाणामपि अन्तःशून्यत्वमवगम्यते । तस्मात् समुत्थितोऽहं दिवं योगसाधनलब्धदिव्यभोगानां लोकम् आरोहेयम् आरूढो वेति पूर्ववत् साधकस्य सिद्धस्य च पक्षे यथायथं योज्यम् । कं सुखम्, न कम् अकम् दुःखमित्यर्थः । न अकं नाकः सुखम् । दुःखेन सर्वथाऽस्पृष्टम् आत्मानन्दरूपमित्यर्थः । अथवा न अकमस्मिन्निति बहुव्रीहिः। आनन्दभिन्नमप्यानन्दबहुलम्, न तु सर्वात्मना आनन्दमयम् । रजस्तमसोरभिभवात् समुद्रिक्तायाः सत्त्ववृत्तेः प्राधान्यात् सुखबहुलम् सिद्धसम्बन्धे सत्त्ववृत्तेरपि क्षयात् स्वात्मानन्दरूपमात्रम् । तदुक्तं योगवार्तिके --"सत्त्वेनान्यतमे हन्यात् सत्त्वं सत्त्वेन चैव हि ।" "युञ्जीत योगी निर्जित्य त्रीन् गुणान परमात्मनि । तन्मयश्चात्मतो भूत्वा चिद्वृत्तिमपि संत्यजेत् ।" तदुच्यते--

> प्रकाशनार्थं दीपस्य शलाकायाः प्रयोजनम् ।
> कोऽर्थः सत्त्वशलाकाया आत्मदीपे प्रकाशिते ॥

मन्त्रेऽस्मिन् वक्ता चिन्तको वा अग्निः । सहि ज्ञानाग्निना प्रकाशितान्तःकरणः साधकः सिद्धो वा । अतितप्तलोहपिण्डवल्लक्षणया सोऽग्निरुक्तः इत्यतिशयोक्तिरलंकारः । देशः-पृथिव्यन्तरिक्षद्युस्वर्लोकाः । इह सामान्यस्य मानवस्य शरीरद्वारा अन्तरिक्षादिगमनं बाधितम् तेन एषां वैशिष्ट्याल्लक्षणया दृढभावनाया ध्यानस्य च महिम्ना तस्य एतस्माद् वासनालोकात्समुत्थानं प्रकाशात्मकेषु लोकेषु उत्तरोत्तरमूर्ध्वगमनं च लक्ष्यते । तेन च क्रमशो दैहिकव्यक्तित्वविगलनात्तस्य शश्वदानन्दरूपसमवाप्तिर्व्यज्यते । यत्तु यज्ञकर्मणि--एषां लोकानाम् (पृथिव्यन्तरिक्षादीनाम्) रोहेण सवानाम् ( प्रातःसवनमाध्यन्दिनतृतीयसवानाम् ) आरोहः समाम्नातः ( निरुक्ते अ० ७। पा० ६। ख० ४ ) -- सूक्तविशेषान् पठन्तो याज्ञिका यजमानस्य तं तं लोकं प्रति गमनं वर्णयन्ति तदभिनयमात्रम् । यच्च वैज्ञानिकाश्चन्द्रयानादिद्वारा ऊर्ध्वलोकान् गच्छन्ति जिगमिषन्ति वा तत्र भौतिके जगति मुख्यार्थस्यैवोपपन्नत्वान्न लक्षणाया व्यञ्जनाया वाऽवकाशः । किंच अयमेवार्थः प्रकारान्तरेण ऋग्वेदेऽप्युक्तः--

> उद्वयं तमसस्परि ज्योतिष्पश्यन्त उत्तरम् ।
> देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम् ॥
> ऋ० १।५०।१०

उत् अन्तरिक्षलोकः, उत्तरो द्युलोकः, उत्तमः स्वर्लोकः । उत्तमं ज्योतिः–भौतिके जगति सूर्यः आध्यात्मिके तु आत्मा ।

यथा वा--

अयं मे हस्तो भगवानयं मे भगवत्तरः ।
अयं मे विश्वभेषजोऽयं शिवाऽभिमर्शनः ।।

ऋ० १०।६०।१२

देवता–हस्तः । ऋषिः बन्धुश्रुतबन्धुप्रभृतयः। छन्दः पंक्तिः । मन्त्रोऽयमथर्ववेदेऽपि दृश्यते । प्राण्यङ्गमात्रस्य अचेतनस्य हस्तस्य भगवत्त्वं ततोऽप्यधिकतरत्वं वा बाधितम् । तेनाऽत्र लक्षणा । सा वक्त्रादिवैशिष्ट्यात् व्यञ्जनामुत्थापयति । वक्त्राऽत्र कश्चित्कुशलो वैद्यः । सम्बोध्यो मृतप्रायः कश्चिद्रोगी । वैद्यस्य असामान्यं चिकित्साप्रावीण्यमात्मविश्वासः, रोगिणः सम्बन्धिजनानाम् आश्वासश्च व्यज्यते ।

अथ काकुः––शोकभीत्यादिभिः कण्ठध्वनिभेदेन वाच्यार्थव्यतिरिक्तस्य कस्यचिद् अर्थस्य व्यञ्जनम् । यथा––

तथाभूतां दृष्ट्वा नृपसदसि पाञ्चालतनयां
वने व्याधैः सार्धं सुचिरमुषितं बल्कलधरैः ।
विराटस्याऽऽवासे स्थितमनुचितारम्भनिभृतं,
गुरुः खेदं खिन्ने मयि भजति नाऽद्यापि कुरुषु ?।।

वैणिसंहारे इह काक्वा कुरुषु युधिष्ठिरस्य क्रोधो युक्तो नतु मयीति व्यज्यते ।

यथा वा--

अभीदमेक मेको अस्मि निःषाड्
अभिद्वा किमु त्रयः करन्ति ?
खले न पर्षान् प्रतिहन्मि भूरि
किं मा निन्दन्ति शत्रवोऽनिन्द्राः ।।

ऋ० १०।४८।७।

देवता–इन्द्रः । ऋषिः वैकुण्ठ इन्द्रः । छन्दः जगती ।

अभीदमेक मिति–– अहम् एकः अन्यसाहाय्यनिरपेक्ष एव एकं शत्रुम् अभिअस्मि अभिभवामि। निःषाट् शत्रवो यथा निःशेषाः स्युस्तथा तान् सहते प्रतिकरोतीति तादृग्विधोऽहम् अथवा शत्रून् नितरां सहते निरुणद्धीति सः द्वावप्यसह्यौ प्रत्यर्थिनौ अभिभवामि, त्रयोऽपि सहागता वा ते मे किम् कुर्वन्ति ? न किमपि कर्तुं शक्नुवन्तीति काक्वा व्यज्यते । अहं खले अन्ननिष्पादनस्थाने कृषकः पर्षान् गोधूमादिस्तम्बानिव खले संग्रामे पर्षान् निष्ठुरान् शत्रूनपि भूरि प्रतिहन्मि। अनिन्द्राः इन्द्रविरोधिनस्ते शत्रव इन्द्रं मां अत्यन्तसमिद्धतेजसं किं निन्दन्ति । इन्द्र इन्दतेर्वा इन्धतेर्वा अत्यन्तैश्वर्यशाली समिद्धतेजा वा अत्र विरोधितार्थे नञ् । ''तत्सादृश्यं तदन्यत्वं तदल्पत्वं विरोधिता । अप्राशस्त्यमभावश्च नञर्थाः षट् प्रकीर्तिताः । अत्र खलपर्षपदयोः श्लेषः । अत्र खलः संग्रामः सस्यनिष्पादनस्थानं वा । खलः खलतेर्वा स्खलतेर्वा । अयमपीतरः खलः ( अन्नपूलकनिष्पादनस्थानम् ) एतस्मादेव समास्कन्नो भवतीति ( निरुक्ते अ० ३। पा. २। ख.१०) श्रीयास्कः । पर्षः परुषो निष्ठुरः शत्रुः अन्नपूलको वा । इह श्लेषानुप्राणिता उपमा ।

यथा वा––

इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तं, न स्वप्नाय स्पृहयन्ति ।
यन्ति प्रमादमतन्द्राः । ऋ० ८।२।१८।

देवता–इन्द्रः । ऋषिः–मेधातिथिः काण्वः, आङ्गिरसः प्रियमधश्च । तथा सामवेदे मन्त्रसंख्या ७२१ ।

इच्छन्ति देवा इति ० देवाः ज्ञानज्योतिषा दीप्यमानाः, अन्येभ्योऽपि स्वसञ्चितज्ञानसंपदः प्रदातारो वा सत्पुरुषाः । सुन्वन्तम्–यज्ञादिसत्कर्मसु सततततपरम्, तपसा वाष्पीकृतं ध्यानप्रणाल्या परिस्रुतं भगवतः सोमस्य भक्तिरसं हृदयभाजने स्रावयन्तम् । अथवा आत्मसरिति

स्नान्तं जनम् इच्छन्ति कामयन्ते तेन सहावस्थानमिच्छन्ति । तदुक्तम् आत्मा नदी संयमपुण्यतीर्था सत्योदका शीलतटादयोर्मिः । तत्राऽभिषेकं कुरु पाण्डुपुत्र न वारिणा शुध्यति चान्तरात्मा ।। ते स्वप्नाय निद्रायै निद्रालवे जनाय वा न स्पृहयन्ति । इदं तथ्यं मनोगतं कुर्वाणाः अतन्द्राः निरलसाः साधकाः, अपि कदाचित् प्रमादं यन्ति ? प्रमादं प्राप्नुवन्ति ? नेति काक्वा व्यज्यते । षुञ् अभिषवे । अभिषवः स्नपनं पीडनं, स्नानं सुरासन्धानं वेति सिद्धान्तकौमुद्यां श्री दीक्षिताः । पौराणिकास्तु–'आदित्या ऋभवोऽस्वप्ना अमृता अमृतान्धसः । इत्यमरः' इत्यनुसारम् देवाः कदाचिन्न स्वपन्तीति मन्यन्ते ।

अथवा––

ईशा वास्यमिदं सर्वं यत् किञ्च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद् धनम् ।।
यजु० ४०-१

देवता–आत्मा । ऋषिः दीर्घतमाः । छन्दः अनुष्टुप् ।

ईशा वास्येति–जगत्यां पृथिव्यां लोकत्रये वा यत् किञ्च जगत् यावन्मात्रं स्थावरजङ्गमात्मकं पदार्थजातं विद्यते । जगतपदेनात्र स्थावरस्याप्युपलक्षणम् । तावन्मात्रं सर्वमपि ईशा अस्य स्वामिना परमात्मना वास्यम् आच्छादनीयम् व्याप्तं तदीयमेव न तवेति भावः । ईष्टे इतीट् । तेन ईशेति तृतीयान्तं पदम् । ईश् ऐश्वर्ये धातोः क्विपि रूपम् । तेन तस्मात्कारणात् । त्यक्तेन भुंजीथाः त्यागभावनया परित्यक्तस्वस्वामिभावसम्बन्धपूर्वकम् अस्य भोगं कुरु । मागृधः लोभं मा कार्षीः । इदं ममैवास्त्विति गृधिं त्यज । त्यक्तेनेति त्यज् धातो भवि क्त प्रत्ययः । कस्यस्विद् धनम् धनं कस्य स्वित् ? न कस्याऽपीति काक्वा व्यज्यते । स्विदिति निपातोऽनर्थको वितर्कद्योतको वा । वस आच्छादने धातो र्ण्यत्प्रत्यये वास्यम् ।

अथ वाक्य वैशिष्ट्ये व्यञ्जना । वाक्यमाकांक्षायोग्यतासत्तियुक्तं पदजातम् । यत्र व्यंग्यार्थप्रतीतावनेकसाकांक्षपदानां योग आवश्यकः । यथा––

यूयं वयं वयं यूयमित्यासीन्मतिरावयोः ।
किं जातमधुना मित्र यूयं यूयं वयं वयम् ।।

उत्तरवाक्ये अधुना प्रयोग साकांक्षत्वाय पूर्वपदे तदापुरादिपदानामन्यतमस्य प्रयोगोऽपरिहार्यः । तस्मिन्नध्याहृते (पुराअधुनापदयोः प्रयोगात्) अनयो वैशिष्ट्येन यदाहं धनधान्यवान् आसं तदा तव मयि निरतिशया प्रीतिरासीत् अधुना संपत्तिनाशे तु त्वं सर्वथैव मां विस्मृतवानसि । तेन तव प्रीतिर्मम धने एव आसीदिति व्यज्यते ।

यथा वा––

तथा तदस्तु सोमपाः सखे वज्रिन् तथा कृणु ।
यथा त उश्मसीष्टये ।। ऋ० १।३०।१२

तथातदिति । हे सोमपाः सौम्यानां जनानां पालक, वज्रिन् वज्रहस्तत्वात् दुष्टानां नियामक देव, तव भक्ता वयम् इष्टये अभिलषितसिद्धये त उश्मसि त्वामेव कामयामहे, नान्यम् । यतस्त्वमेव सर्वेभ्य उत्कृष्टः प्रदातासि । अतस्त्वं तथा कृणु कुरु अस्माकमपि च तत्तथैवास्तु यथा वयं कामयामहे । वाचां शक्तेः परिमितत्वात् भक्तः स्वहृदि वर्तमानाः सर्वाः कामनाः शब्दैः प्रकटयितुमक्षमः । अत्र यथा तथापदयोर्वैशिष्ट्यात् – त्वं सर्वान्तर्यामी सर्वज्ञः सर्वशक्तिमांश्चासि तस्माद् वाचामविषयानपि ममाभिलाषान् त्वं पूरयेति व्यज्यते ।

यथा वा––

यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः
ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च
स्वाय चारणाय च० ।। यजु० २६।२

देवता–ईश्वरः । ऋषिः–लौगाक्षिः । छन्दः स्वराडत्यष्टि ।

यथा अहम् ईश्वर: इमां कल्याणीं सर्वजन-मङ्गलविधायिनीं वेदवाचं जनेभ्य: सृष्ट्यादावुत्पन्नेभ्योऽग्निवायुप्रभृतिभ्य: आवदानि उपदिष्टवानस्मि तथा यूयमपि इमां ब्रह्मराजन्याभ्यां ब्राह्मणेभ्य: क्षत्रियेभ्य:, शूद्राय च अर्याय च अन्त्यजेभ्यो वैश्येभ्यश्च, स्वाय च अरणाय च स्वजनेभ्य: परेभ्यश्च उपदिशत । अर्य: स्वामिवैश्ययो: । (पाणि० ३।१।१०३) अरण: अपार्णो भवति ( निरुक्ते ३।१।१ ) यास्क: अपगतजलसम्बन्ध: परकीयइत्यर्थ: । अर्ण उदकनाम । अम्भोऽर्णस्तोयपानीयनीरक्षीराम्बुशम्बरम् । इत्यमर: । मन्त्रस्यास्य प्रथमचरणे प्रयुक्तं यथेति पदं तावत्साकांक्षं पूर्णार्थं च न भवति यावदुत्तरवाक्ये तथेति पदं प्रयुज्य तदनुसारं वाक्यं न पूर्येत । अत्र भगवान् वक्ता अन्ये वेदविद: सम्बोध्या: । यथा तथेत्यनेकपदयोरत एव वाक्यस्य वैशिष्ट्यात् वेदे मानवमात्रस्याधिकारो व्यज्यते ।

इत्थमभिधा लक्षणा व्यञ्जनाख्यास्तिस्रो वृत्तयो निरूपिता: । किन्तु अभिधया पदानामर्थेषूपस्थापितेष्वपि वाक्ये तेषां पदार्थानां मिथ: कर्तृत्वकर्मत्वादिरूपसम्बन्धविनिश्चयाय मीमांसकानामेकेऽभिहिताऽन्वयवादिनो भाट्टास्तात्पर्याख्यामपरां वृत्तिम् उररी कुर्वन्ति । तेषामयमाशय:--देवदत्तो ग्रामं गच्छतीत्युक्ते देवदत्त इति पदस्य तन्निरूपितव्यक्तिविशेषरूप:, तत्रस्थस्य सु प्रत्ययस्य कर्तृत्वरूप:, ग्रामपदस्य तन्निर्दिष्टगृहसमवायरूप:, तदनन्तरवर्तिनोऽम् प्रत्ययस्य कर्मत्वरूप:, गच्छतीति पदस्य वर्तमानकालिकी गमनानुकूला क्रतिरिति चार्थो यद्यपि प्रातिस्विकतया पृथक् पृथक् प्रतीयते तथापि देवदत्तनिष्ठा ग्रामकर्मिका वर्तमाना गमनानुकूला क्रतिरितिरूपमन्वितमर्थमभिधातुं नाभिधा क्षमते; तस्या: पदार्थोपस्थापनमात्रेण प्रक्षीणशक्तित्वात् । अतस्तत्क्रते काचिदपरा वृत्तिरवश्यमभ्युपेया सा च तात्पर्याख्या । दृश्यते हि कदाचित्प्रतिपदमर्थावबोधेऽपि न वाक्यतात्पर्याऽवगम: । तदुक्तं साहित्यदर्पणे श्रीविश्वनाथै:--

तात्पर्याख्यां वृत्तिमाहु: पदार्थाऽन्वयबोधने ।
तात्पर्यार्थं तदर्थं च वाक्यं तद्बोधकं परे ॥

सा० द० २।२०

एतद्विपरीतं प्रभाकरानुवर्तिनोऽपरे मीमांसकास्तु--अन्वितान्येव पदानि प्रथमतोऽभिधीयन्ते अतस्तेषामनन्तरमन्वययोजनं तदर्थमपरावृत्तिश्च नाऽपेक्ष्यते इत्याहु: । वाक्यं हि भाषाया मूलघटकं तच्च अन्वितमेव । बालकोऽन्वितैर्वाक्यै: देवदत्त गामानय, गां बधान अश्वमानयेत्यादिरूपैर्भाषां शिक्षते न अनन्वितै: पदैरिति प्राक् प्रतिपादितम् । इति व्यञ्जनाप्रकरणं समाप्तम् ।

इति चतुर्थ उन्मेष:

# गणतन्त्राभिनन्दनम्

श्री नारायण शास्त्री काङ्कर:

गणतन्त्र ! नमस्तुभ्यं
सर्वतस्तेऽभिनन्दनम् ।
प्राणप्रियस्त्वमस्माकं
कुर्मस्ते स्मरणं वयम् ॥१॥

पूर्वजानां महात्यागात्
कठोरात् तपसस्तथा ।
त्वामासाद्य वयं सौख्यं
स्वातन्त्र्यस्य लभामहे ॥२॥

त्वत्कृपातोऽधुनास्मासु
शासका न विदेशिनः ।
स्वदेशिनो वयं कुर्मः
स्वयमात्मसु शासकान् ॥३॥

स्वतन्त्रो जायते प्राणी
स्वतन्त्रो म्रियते च सः ।
जन्ममृत्योर्द्वयोर्मध्ये
परतन्त्रः कथं स हि ॥४॥

कृत्रिमं पारतन्त्र्यं न
रोचयामो वयं क्वचित् ।
स्वातन्त्र्यं ये समीहन्ते
वयं तेषां सहायकाः ॥५॥

इमं स्वभावमस्माकं
परिचिन्वन्ति ये जनाः ।
आत्मीया इव भूत्वा ते
मैत्रीं कुर्वन्त्यकृत्रिमाम् ॥६॥

केवलं दोष एकोऽयं
गणतन्त्र! त्वयि प्रभो!
राजानं यत्र मत्वा स्वं
कश्चित् कञ्चिन्न मन्यते ॥७॥

अत एव महत् खातं
शासके शासिते पुनः
उद्भूय त्वद्विनाशाय
पुर आयाति भीषणम् ॥८॥

अस्मासु भारतीयेषु
त्वत्प्रियेष्वितरेषु च ।
दुर्दशेयं न जायेत
परेशं प्रार्थयामहे ॥९॥

धारयन्तो वयं साम्यम्
अन्योन्यं सुख-दुःखयोः ।
छत्रच्छायां तवातुल्याम्
आवसाम सदैव हि ॥१०॥

विद्या बुद्धिः सदाचारो
जलमन्नं धनं बलम् ।
शुद्धा भक्तिः परेशे च ।
सर्वमेतत् सदाऽस्तु नः ॥११॥

अधिकारं धनं भूमिं
यशः स्त्रीं च परस्य हि ।
अपहर्तुं बलादिच्छा
जायतां नहि कस्यचित् ॥१२॥

दुर्भावना न जायेत
द्वेषो नश्यतु नाशकः ।
कुदृष्टिर्न भवेत् क्वापि
प्रसादोऽस्तु पदे पदे ॥१३॥

अन्योन्यं वर्धतां प्रेम
नाशुभं कोऽपि चिन्तयेत् ।
मित्रस्य चक्षुषा पश्यन्
कुर्यात् सर्वः सहायताम् ॥१४॥

शासकः शासितः सर्वः
सुमना जायतां सदा ।
मिथो वञ्चयतां नासौ
स्वीयं कार्यं करोतु च ॥१५॥

शिक्षा व्यर्था न दीयेत
जीविका न मिलेद् यया ।
बुभुक्षितो न जानाति
पापं पुण्यं च कर्हिचित् ॥१६॥

स्त्रीणां भवतु सम्मानः
कश्चित् ता नैव धर्षयेत् ।
तासामन्तर्व्यथाशापात्
समृद्धिर्हि विनश्यति ॥१७॥

ददतां गुरवो विद्यां
शिष्याः संगृह्णतां च ताम् ।
सर्वकारो नियुञ्जीत
यथास्थानं च तान् बुधान् ॥१८॥

निर्भया निरहंकारा
नीरोगाश्च निरागसः ।
निरीर्ष्या निरपस्माराः
सर्वे सन्तु सदाशयाः ॥१९॥

कञ्चित् सन्तापयेन्नैव
बृहतीयं महार्घता ।
विकार्यताऽपि कञ्चिन्न
क्षीणं कुर्यात् कदाचन ॥२०॥

भारतं भा-रतं भूयात्
संस्कृतं स्याद् गृहे गृहे
विश्वस्मिन् भ्राजतां विश्वे
संस्कृतिः संस्कृताश्रिता ॥२१॥

माहात्म्यं तेऽद्भुतं ख्यातं
गणतन्त्र महाप्रभो !
शरणं त्वां समायाता
अस्मात्कामं प्रपूरय ॥२२॥

# ग्रहस्थितेर्जीवने प्रभावः

श्री विद्याभूषणः गणेशराम शर्मा

विफलान्यन्यशास्त्राणि विवादस्तेषु केवलम् ।
प्रत्यक्षं ज्यौतिषं शास्त्रं चन्द्रार्कौ यत्र साक्षिणौ ।।१।।

अयि वेदवेदाङ्गदर्शनसाहित्यादिविविधविद्यापारावारपारीणा ज्ञानविज्ञानसम्पन्नबुद्धयः सकलकलाकलापकुशलाः श्रद्धाविश्वासभाजः सम्माननीया विद्वांसो महाभागाः ! सततसामयिक साहित्यानुशीलनप्रवणाः प्रियाः पाठकबन्धवो महानुभावाश्च ! जानन्त्येवात्रभवन्तो भद्रमव्यभावानुभूतिशीलाः प्रौढानुभवशालिनः सज्जना यदिह भौतिकविज्ञानार्थशास्त्रराजनीतिवाणिज्यव्यवसायप्रधाने परमाणूदजनविस्फोटनाप्तामोघशक्तिसंदृप्ते विद्युद्गतितीव्रतमजवे युद्धाग्निविभीषिकासंत्रस्ते सर्वतः सर्वराष्ट्रप्रजाजनजीवनसंघर्षतरलेऽस्मिन्नवसभ्यताविकाशयुगे केचन दुराग्रहग्रहग्रस्ता उदरभरणमात्रपुरुषार्थवादिनो यन्त्रैकशरणचेतनाः परदेशीयाचारविचारधाराचाकचक्यचञ्चलचेतसः स्थूलबुद्धयो जडसभ्यताग्रहग्रहिला जनाः प्राच्यं प्रतीच्यं ज्ञानं विज्ञानं तत्त्वतः पूर्णतया साधिकारं न जानन्तोऽस्य ब्रह्माण्डस्य सृष्टिस्थितिलयकारणे परमात्मनीश्वरे तत्प्रेरितशक्तीनां सत्तायां चाश्रद्दधाना भारतीयवेदवेदाङ्गदर्शनशास्त्रतत्त्वसिद्धान्तान् केवलं कपोलकल्पनाकल्पितानिव निस्सारान् सर्वांशतो मिथ्या प्रमाणयितुं दुश्चेष्टन्त इति विशेषतो वैदिकयज्ञानुष्ठानकर्मकाण्डविज्ञाने प्राचीनायुर्वेदचिकित्सापद्धतौ फलितज्यौतिषतन्त्रे तु नवशिक्षातानामेतेषां नांशतोऽपि श्रद्धाभावलवलेशो विद्यते ततस्ते ज्यौतिषशास्त्रस्य फलिततन्त्रोक्तग्रहप्रभावाणां सत्यत्वेऽतिशयसंशयाः परप्रत्ययनेयबुद्धयः सन्देहोद्भ्रान्तमस्तिष्काः फलादेशसिद्धान्तमर्मण्यानां दैववादं रूढीवादं च जोघुष्यमाणाः सदा दैवज्ञानाक्षिपन्ति । केचित्पुनरास्तिक्यभावापन्नाः स्वयं भारतीया भगवति परमेश्वरे तत्प्रयोजितानां दैवीशक्तिनाम् सत्तायां बहुविश्वसन्तोऽपि च वर्त्तमानविश्वस्य नानाराष्ट्राणां नव्यवैज्ञानिकैः सप्रयोगं सप्रमाणं प्रत्यक्षं च प्रतिष्ठापितस्य विज्ञानविकाशक्रमस्य तत्त्वावबोधाय यावदपेक्षितं बौद्धिकं स्तरमस्पृशन्तः संकीर्णहृदयत्वाच्छ्रद्धाजडतां रूढिवादप्रियतां कूपमण्डूकत्वं द्रढयन्तः स्वदेशीयानाम् तत्तच्छास्त्राणामधीतिबोधाचरणप्रचारणैः प्राप्यं पारमार्थिकं ज्ञानं सोपपत्तिकं चानासाद्य जीविकावृत्तिनिर्वाहमात्रपर्याप्तं ज्यौतिषायुर्वेदादिविद्यानां केवलं पल्लवग्राहिपाण्डित्यं समाश्रयन्तोऽन्धेन नीयमाना अन्धा इव प्रजासु बुद्धिभेदं जनयन्तो भ्रमोत्पादनं कुर्वन्ति । परिणामतोऽस्माकं भारतीयं ज्योतिर्विज्ञानं प्रखरं भास्वरं प्रत्यक्षं सदपि कैश्चित् स्वार्थपरायणैर्नक्षत्रसूचिभिर्याचकैर्मौहूर्तिकैश्चापकर्षतां नीतं किञ्चित्कलुषितं मलिनीकृतमिव च दृश्यते । प्राचीना नवीना वानभिज्ञास्तत्तद्विद्यानां साङ्गोपाङ्गं तलस्पर्शि पारमार्थिकं निगूढं ज्ञानमनाश्रयन्तो गम्भीरतत्त्वावबोधे मोमुह्यन्ते चेत्तदतीव स्वाभाविकम् । परदेशीयाः प्रजाः कामं किमपि वदन्तु भारतीयानां विद्यानां विषये परन्तु महद्दुःख तु तदा जायते मार्मिकाणां यदास्माकं राष्ट्रनेतारः प्रामाणिकाः पुरुषाः शिक्षिता विज्ञा वैज्ञानिकाः स्वात्मानं शिक्षितं दीक्षितं सभ्यम्मन्याश्चापि स्वदेशस्य कला विद्या ज्ञानं विज्ञानं प्रति तत्तद्विद्याविशेषज्ञान्विदुषः प्रति चानास्थाम - श्रद्धां जुगुप्सां तिरस्कारभावनां च प्रथन्ते । एवं सति फलिततत्त्वसिद्धान्तनिरूपणमद्यत्वे कियत्कठिनं कष्टसाध्यं वारण्यरोदनमिवमोघं भवतीति सरलतयानासं चानुमातुं शक्यते विचक्षणैः पाठकैः । साध्वाह श्रीमान् भास्कराचार्यवर्यः सिद्धान्तशिरोमणेर्गोलाध्याये:—

"ज्योतिः शास्त्रफलं पुराणगणकैरादेश इत्युच्यते,
नूनं लग्नबलाश्रितः पुनरयं तत्स्पष्टखेटाश्रयम् ।

ते गोलाश्रयिणोऽन्तरेणगणितं गोलोऽपि न ज्ञायते, तस्माद्यो गणितं न वेत्ति स कथं गोलादिकं ज्ञास्यति ।। ।।१।।

सत्यप्येवमत्राद्य भारतीयज्योतिर्विज्ञानदृशा फलितसिद्धान्तमधिकृत्य सर्वेषामपि जडचेतनानां जीवने खगोलस्थानां ग्रहाणां प्रभावः पतति न वा ? यदि च पतति तदा सः कथं बोधगम्यः स्यात् ? ग्रहाणां प्रभावः पतितोऽपि स खलु निवार्यो वानिवार्यो वा भवितुमर्हति नवेति विषयेष्वेषु कश्चिद्विमर्शो बुधानां सर्वसाधारणानां पाठकानां च पुरः समुपस्थाप्यते प्रसंङ्गात् । ज्ञानस्यानन्तत्वान्मानवबुद्धेरल्पत्वात्तत्द्विषयेष्वल्पज्ञत्वाच्चात्र विषये प्रमेयोपपादने गच्छतो मे प्रमादात्स्खलनानि विशेषज्ञा बुधाः क्षाम्यन्त्विति विनिवेद्य प्रकृतमनुसरामिः--

एतत्तु नास्तिका आस्तिकाः पण्डिता मूर्खा ज्ञानिनो विज्ञानविदः सर्वेऽपि स्वजीवने प्रतिदिनं प्रत्यक्षमेवानुभवन्ति स्वप्रतीतेः प्रामाण्यात् स्वीकुर्वन्ति च यदाकाशे संचरतां केषांचिज्ज्योतिष्पिण्डानां स्थूलो वा सूक्ष्मो वा महीयान् वाल्पीयान् वा प्रभावो विश्वस्य सर्वेष्वपि च भूभागेषु दिग्दिगन्तेषु सर्वेषु सचेतनेषु जीवेषु पदार्थेष्वपि च सदा सर्वदा सर्वतः सर्वत्र न्यूनाधिकं निश्चयेन पततीति । तत्रापि केषांचन ग्रहनक्षत्रतारकाणां प्रभावस्तथा परिपतन् दृश्यते यश्चर्मचक्षुर्भ्यामिवानुभवितुं शक्यते । उदाहरणार्थं तावत्सूर्यस्यैव प्रभावं वयमत्र किञ्चिच्चिन्तयेम चेत्तदा स्थितिसुस्पष्टा जायेत तथाहि--

प्रातर्यदा सूर्यः पूर्वाकाशक्षितिजे समुदेति तदा तस्य किरणजालं भूमावन्तरिक्षे सर्वासु दिक्षु च प्रसरति । तस्यालोकः सर्वं वै ब्रह्माण्डं व्याप्नोति । तस्यातपऊष्मा च सर्वत्रानुभूयते । मानवाः पशवः खगाः सरीसृपाः कीटाः पतङ्गादयश्च सर्वेऽपि जीवाः सूर्योदयात् स्वजीवने कामपि नवीनामेव संजीवनीं शक्तिं, कर्मक्षमतां, स्फूर्तिं चासाद्य सद्यश्चेतनां बलमोजः, क्रियाशक्ति, कर्मक्षमतां वात्मनि विदन्तः सोत्साहं कर्मसु प्रवर्तन्ते । न केवलं सचेतनां एवापि तु जडपदार्थाश्चापि सूर्यप्रकाशेन प्रभाविता इव परिलक्ष्यन्ते । सूर्यरश्मिभिः स्पृष्टा जलाशयास्तरङ्गिता भवन्ति । वृक्षा लता गुल्माः पादपाः पत्राणि पुष्पाणि मञ्जर्यः फलानि च कामपि नव्यां शोभां दधते । समस्तायाः पृथ्व्याः सौन्दर्यं सूर्यकिरणानुप्राणितमुच्छ्वसतीव राजते । निखिलमपि स्थावरजङ्गमं जगत् सत्यं प्रियमानन्दमयमिवाभाति । प्रातः सूर्योदयसमयेऽस्वस्था रुग्णाः पीडिता अपि प्राणिनः किञ्चिदाश्वस्ता इव स्वास्थ्यं सुखं शांति चात्मनि सम्भावयन्ति । कोनु खल्वेवंविधो भवेत् सचेतनो यो हि सूर्यस्य प्रकाशोष्मणोः प्रभावं प्रत्यक्षमेव परिपतन्तं न स्वीकुर्वाणः स्यात् ? सूर्योदयादेवास्य विश्वस्य वृत्तिचक्रं गतिशीलं भवति, तदस्तमनेन च शैथिल्यं वा निवृत्तिं वाश्रयते । सूर्योदयादेव सापेक्षिकस्य कलनात्मकस्य कालस्य गणनारम्भो भवति येन प्राणा विकलाः कलाः पलानि घटिकाः प्रहरा दिवसा रात्र्यः सप्ताहाः पक्षौ मासा ऋतवोऽयनानि वर्षाणियुगादीनि च सर्वाणि जायन्ते । सूर्यस्य प्रकाशतापोष्मभिरेव मेघोत्पत्तिर्जलवर्षणमृतुपरिवर्तनं कृषिकर्मसु धान्यांकुर रोहा वृक्षादीनां विकाशोजलवायुशुद्धिः श्वेतपीतरक्तहरितकृष्णकर्बुरादीनां वर्णानां पृथक् पृथक् प्रतीतिर्दूषितवाष्पपरमाणूनां शोष इत्याद्याः परिणामा भवन्ति । संक्षेपादिदमेव निवेदनं पर्याप्तं यदणुपरमाणुपर्यन्तं सर्वमपि जगत् सूर्यसाक्षिकं स्पन्दते, स्वस्थितिं च परिपालयति । एवं सति सूर्यस्य तमिमं प्रत्यक्षं प्रभावं को नाम न मन्येत ? तत एवहि प्राचीना मन्त्रदृष्टारो महर्षयो नवीना वैज्ञानिकाश्च रविरश्मिषु जीवनदायकममृतमयं किमप्यविनाशितत्त्वं निहितं समर्थयन्ते । नवीना वैज्ञानिकास्तु स्वप्रयोगशालासु बहुयन्त्रोपकरणानां साहाय्येन लोकजीवनोपयोगिनां सूर्यकिरणान्तःस्थितानाम् तत्त्वानां (Cosmic Rays) ब्रह्माण्डकिरणाः, (Ultra

अपनी इहलौकिक लीला समाप्त कर स्वर्गधाम पधार गये। इस पत्र के वर्ष में दो लघु विशेषांक भी प्रकाशित करने का संचालकों का निश्चय है। प्रस्तुत विशेषांक में पुरुष सम्बन्धी रोगों तथा उनकी सफल अनुभूत चिकित्साका वर्णन किया गया है। विशेषांक में निम्न प्रमुख खण्ड हैं—

आर्षखण्ड—कामविज्ञान एवं मनोविज्ञान खण्ड – शारीरखण्ड – क्लैव्योपखण्ड-प्रमेहोप-खण्ड उपदंश फिरंगोपखण्ड-शुक्रदोषोपखण्ड-वाजीकरणोप खण्ड-विविध रोगोपखण्ड-योगखण्ड।

इन उपर्युक्त प्रमुख खण्डों में अनेक प्रतिष्ठित चिकित्सकों ने अपने अनुभूत सफल प्रयोग सामान्य जनता तथा चिकित्सकों के लिये प्रकाशित किये हैं। हम इस विशेषांक के लिये सम्पादक मंडल तथा लेखकों का हार्दिक अभिनन्दन करते हैं।

# सम्पादकीय टिप्पण्यः

## देशप्रध्वंसी हड़तालबोम्बः

एतत् तु सुनिश्चितं यन्महाभयंकरोऽयं देश-व्यापी रेलहड़तालः भारतवर्षस्य विनाशाय बोम्बायते। मन्ये, अधुना स प्रशशाम परमद्यापि स भारत व्योमनि पतन्नेवाशु तिष्ठति फर्नाण्डीज-कथयति यदद्यापि समुद्यतावयं हड़तालाय। न केवलं रेलहड़तालः परमन्येऽपिसर्वकारीयश्रमिक-वर्गाः कर्मचारिणोऽपि हड़तालकरणाय सदोद्यता भवन्ति। दुःखं त्वेतद् विद्यते यद् भारतवर्षोऽयम-स्माकं मातृभूमिरस्या उन्नतिरेवास्माकं चरमोद्देश्य-मिति न कोऽपि मन्यते। नेतृवर्गाः कर्मचारिणो-ऽन्ये श्रमिकवर्गाश्चैवं व्यवहरन्ति यदयं देशः परकीय एव। व्यापारिणो धनिकाश्च केवलमहंममेति भाव सामग्र्याः संघटितदेहा आत्मतत्त्वविरहिताः स्वार्थ मेव परमं धर्मतत्त्वं मन्यन्ते। अन्ये सर्वे कंकाल-मात्रावशिष्टा बुभुक्षापीडिता मृता वा, कुतो न स्युः परं तेषामासुरनिधिरक्षयां सीमातीतपूर्णतामापद्येत इत्येवोद्देश्यमेषां वणिजाधमानां धनिककृषकाणां च। नेतारोऽप्यत्र सहभागिनोऽतोऽत्र कस्य दोषः कस्य नेति विवेक्तुमसमर्थाः परमपितरं परमात्मानमेव प्रार्थयामो यदसौ भारतीयेभ्यः सद्बुद्धिं प्रदद्यात्।

## भारतवर्षस्य प्रथमाणुविस्फोटः

भारतदेशेनाऽपि भूम्यन्तर्गतः परमाणुविस्फोटो विहित इति भूरि भूरि धन्यवादार्हाः साधुवादा-र्हाश्च भारतीया वैज्ञानिकाः सर्वकारश्च। परमाणु-चर्चायाः प्रथमदिनादारभ्यैवास्माभिः परमाणु-बोम्बस्य निर्माणाय स्वाभिमतं प्रकटीकृतमासीत्। अस्माकं परमाणुविस्फोटेनामेरिकादेशस्तत् प्रभावा-यत्ताश्च पाश्चात्यदेशाः पाकिस्तानः जापानदे-शोऽपि सर्वं एते देशा भृशं विक्षुब्धाः। अमेरिका-कनाडाजापानादिदेशास्तु सर्वप्रकारकार्थिकार्थिक साहाय्यमवरोद्धुं विचारयन्ति। परमेतन्महदाश्चर्यं यद् अमेरिकादिदेशाः सभ्यंमन्या यत्रतत्र एटम-बोम्बान् प्रक्षिपन्ति तदा न कोऽपि देशो मौखिक विरोधमाचरन्ति सर्वे मौनमेवाकलयन्ति। भारत स्योन्नतिमसहमानोऽमेरिकादेशस्तथान्येऽपि तत् चरणधूलिं शिरसि वहमाना देशाः भारतवर्षं परितः वारयितुं सदोद्यता विलोक्यन्ते। दियागो गार्सिया अस्योदाहरणम्। अतः स्वदेशस्य रक्षार्थं आयुधरूपेण एटमबोम्बस्य निर्माणमवश्यमेव विधातव्यम्। 'स्वरक्षा परमो धर्मः' इत्यस्य गुरुणां परमादर्शवाक्यम्।

# एक महाप्रयाण

## 'कल्याण' के सम्पादक श्री चिम्मनलाल जी गोस्वामी

५ मई, सन् १६७४ रविवार को ६ बजकर २२ मिनट पर 'कल्याण' के यशस्वी सम्पादक श्री चिम्मनलाल जी गोस्वामी का गोलोकधामवास हो गया। आप गत पांच-छः महीनों से बीमार चल रहे थे। वृक्क एवं हृदय में विशेष दोष उत्पन्न होने से आपके शरीर की स्थिति उत्तरोत्तर बिगड़ती गई और अन्त में श्रीगोस्वामी जी कल्याण-परिवार को असहाय छोड़ भगवान् के परमधाम में प्रतिष्ठित हो गये। वे अपने पीछे विधवा धर्मपत्नी को छोड़ गये हैं।

स्वनामधन्य श्री गोस्वामी जी हिन्दी, संस्कृत और अंग्रेजी के प्रकाण्ड विद्वान् थे। ये कुछ वर्षों तक महामहोपाध्याय पण्डित श्री गोपीनाथ जी कविराज के छात्र रह चुके हैं। उन्हीं के अन्तेवासी के रूप में आपने हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी से एम०ए० किया था। एम०ए० में आपका मुख्य विषय संस्कृत दर्शन था। उसका अध्ययन आपने भारतविख्यात विद्वान् महामहोपाध्याय पण्डित रामावतार शर्मा की सेवा में रहकर किया था। उन्हीं दिनों आपने कुछ काल तक महामना मालवीय जी के प्राइवेट सेक्रेटरी के पद पर भी कार्य किया था। वहां से लौटने पर ये बीकानेर राज्य में उच्च पद पर नियुक्त हो गये थे।

बीकानेर की सत्संग-गोष्ठियों (संवत् १६८५) में आपने परमपूज्य भाई जी श्री हनुमानप्रसाद जी पोद्दार के प्रवचन सुने और उनके लोकोत्तर आध्यात्मिक व्यक्तित्व का दर्शन किया। उससे आकृष्ट होकर श्री गोस्वामी जी श्री भाई जी के सर्वथा अनुगत हो गये और अपने जीवन की बागडोर भगवत्स्वरूप श्री भाई जी के ही हाथों में सौंप दी। श्री पोद्दार जी का एक-दो ही दिनों का सान्निध्य इनके भावी जीवन को विशेष दिशा की ओर मोड़ देने में समर्थ हुआ।

संबत् १६६०, सन् १६३३ में इन्होंने बीकानेर राज्य की नौकरी छोड़ दी और कल्याण के सम्पादन-विभाग में कार्य करने के लिये सपत्नीक गोरखपुर आ गये। तबसे इन्होंने ममता के सारे बन्धनों को समेट कर स्थायी रूप से श्री भाई जी के साथ दृढ़ सम्बन्ध स्थापित कर लिया। 'कल्याण'-सम्पादन में श्री भाई जी का सहयोग करते हुए ही आपने सन् १६३४ में 'कल्याण-कल्पतरु' नामक मासिक पत्र निकालना आरम्भ किया। 'कल्याण-कल्पतरु' का विकास इन्हीं के श्रम एवं तत्परता से हुआ। इन्होंने कई सद्ग्रन्थों का सुन्दर, शुद्ध तथा प्रामाणिक अनुवाद अंग्रेजी भाषा में प्रस्तुत किया और उसका सर्वत्र समादर हुआ। ब्रह्मलीन श्री जयदयाल जी गोयन्दकाद्वारा लिखित गीता-तत्वविवेचनी टीका, गोस्वामी तुलसीदास के रामचरितमानस, श्रीमद्भागवत महापुराण तथा बाल्मीकीय रामायण आदि ग्रन्थों के प्रामाणिक अंग्रेजी अनुवाद आपने सरल, सुस्पष्ट प्रामाणिक रूप में तथा परिमार्जित भाषा में शिक्षित जगत् के लिये सुलभ कराये।

(शेष अगले पृष्ठ पर)

श्री भाई जी ने जो मर्यादा का क्षेत्र स्थापित किया था, गोस्वामी जी उसके मेड़ थे; उनके दिवंगत होने से वह मेड़ ढह गया-सा जान पड़ता है। उन्होंने अपने सफल सम्पादकत्व में 'कल्याण' के 'श्रीरामाङ्क, श्रीविष्णु-अङ्क, श्रीगणेश-अङ्क' प्रकाशित करके यह दिखा दिया कि श्री भाई जी की परम्परा का निर्वाह इनके द्वारा किस सीमा तक सफल हो सकता है।

श्री गोस्वामी जी बड़े ही विनयशील, उदार और प्रेमी अन्तःकरण के थे। उनका व्यवहार सबके प्रति अत्यन्त मृदु एवं सौहार्दपूर्ण था। वे सबको सन्तुष्ट रखने में सफल तथा यशस्वी थे। उनके परमधाम-गमन से आध्यात्मिक क्षेत्र का एक महान् विद्वान् उठ गया और अध्यात्म-साहित्य क्षेत्र को अपूरणीय क्षति पहुंची है।

---

# शोक प्रस्ताव

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के समस्त कुलवासियों तथा आर्य समाज के सदस्यों की यह सभा आर्य प्रतिनिधि सभा के भूतपूर्व कोषाध्यक्ष तथा मन्त्री श्री रामनाथ जी भल्ला के आकस्मिक स्वर्गवास पर अतिशय शोक प्रकट करती है तथा परमात्मा से दिवंगत आत्मा की सद्गति की प्रार्थना करती हुई उनके परिवार के प्रति हार्दिक संवेदना व्यक्त करती है।

---

# शोक प्रस्ताव

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के समस्त कुलवासियों तथा आर्य समाज के सदस्यों की यह सभा आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के उपप्रधान तथा प्रसिद्ध नेता श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले की धर्मपरायणा पूज्या माता जी के स्वर्गवास पर हार्दिक शोक प्रकट करती है तथा परम पिता परमात्मा से उनकी आत्मा की सद्गति की प्रार्थना करती हुई श्री लाला जी के तथा उनके समस्त परिवार के प्रति हार्दिक संवेदना प्रकाशित करती है।

---

गताङ्क से आगे--

# कच्छवंश महाकाव्य

डा० रामदत्त शर्मा, एम.ए., पीएच. डी.

एकादश सर्ग में महाराज जयसिंह द्वितीय द्वारा वाजपेय याग करने का निर्णय करने पर अनेकानेक विद्वान जयपुर आये, तथा यज्ञ में अनेक विद्वानों ने भाग लिया, जिनमें श्रीकमलाकर चयनी (श्रोत्रिय), श्रीवल्लभ सम्प्रदायाचार्य श्री गोकुलनाथ गोस्वामी, अनेक पंचद्राविड़ ब्राह्मण, गोड़जातीय यज्ञकर, चयनी हरिकृष्णशर्मा (यज्ञ के ब्रह्मा) दीक्षित रामचन्द्र (होता) सम्राट् जगन्नाथ (उद्गाता) श्री ब्रजनाथ दीक्षित (प्रस्तोता), श्री केशव दीक्षित (मैत्रावरुण) श्री पारोपन्त वाजपेयी (ब्राह्मणाच्छंसी-ऋत्विग्-विशेष) श्री सुधाकर पौण्डरीक (पोता), श्री मार्कण्डेय (नेष्टा) श्री कण्ठकानड़ा, श्रीरामचन्द्र द्रविड़, श्री योनंददेव तिवाड़ी (प्रतिहर्ता), श्री हरिदत्त सप्तर्षि (आग्नीध्र) श्री प्रह्लाद पुरोहित (उन्नेता), श्री नीलकण्ठ (ग्रावस्तोत) आदि प्रमुख थे। इस प्रकार यज्ञ पुरुष की अर्चना कर सवाई जयसिंह के याग करने, मान सागर पर यज्ञान्त स्नान करने एवं यज्ञ में प्रदत्त दान दक्षिणादि का वर्णन किया गया है। ३१ कवि ने अतिशयोक्ति अलंकार में इस यज्ञ को युधिष्ठिर के यज्ञ से उत्तम बताया है। ३२ तदनन्तर महाराज की ३१ रानियों का उल्लेख, अपने पुत्र शिवसिंह को विषपान करवाकर मरवाने, खींची रानी से ईश्वरीसिंह के उत्पन्न होने, राणावती चन्द्रकुंवरा से माधवसिंह के उत्पन्न होने, ईश्वरीसिंह को युवराज पद व माधवसिंह को रामपुर का परगना मिलने, दस्युओं का दमन करने, बीकानेर की यात्रा करने, श्री ईश्वरीसिंह का दाक्षिणात्यों के दमनार्थ प्रयाण करने, घमासान युद्ध होने, श्रीराजमल्ल सचिव द्वारा पूर्ण सहयोग दिये जाने एवं सर्गान्त में श्री ब्रजनाथ दीक्षित द्वारा श्रावित भगवन्नाम श्रवण करते हुए स० जयसिंह के दिवंगत होने का वर्णन किया गया है।३३ द्वादश-त्रयोदश सर्ग में सवाई ईश्वरीसिंह का वर्णन किया गया है। ईश्वरीसिंह का राज्याभिषेक, राजा दलेलसिंह का अधीनता स्वीकार करना, राज्याभिषेक पर जट्टेन्द्र बदनसिंह, कोटेन्द्र, यदुवंशज गोपाल, कामबनी नरेश जैत्रसिंह तथा मुहम्मदशाह द्वारा भेजे गए उपहारों का कवि ने उल्लेख किया है। ईश्वरविलास महाकाव्य के रचयिता श्रीकृष्णभट्ट को एक ग्राम देने आदि का संक्षिप्त वर्णन, महाराज माधवसिंह को आधा राज्य दिलाने के संदर्भ में राणेन्द्र से मनोमालिन्य एवं अंत में अपने ही मंत्रियों से धोखा खाकर दिवंगत होने का वर्णन किया गया है। इस सर्ग में ईश्वरीसिंह के वीरोचित कर्मों के उल्लेख के साथ-साथ उनकी रानियों के उल्लेख किये गये हैं। यहां कवि ने एक विख्यात जनश्रुति का उल्लेख किया है, जिसका सम्बन्ध हरगोविन्द-नायणी व स्वर्णशूली (ईश्वरलाट) से है। कहा जाता है इसी से असन्तुष्ट होकर नायाणी ने महाराज को धोखा दिया था। ३४ केशवदास के प्रति गलत धारणा बनाकर उसे मरवा दिये जाने एवं अन्त में महाराज द्वारा आत्महत्या करने का वर्णन भी किया गया है। सर्गान्त में माधवसिंह के राज्याभिषेक का वर्णन किया गया है। चतुर्दश सर्ग में माधवसिंह व जट्टराज मल्लहारसिंह के संघर्ष तथा बूंदीपति दलेलसिंह के साथ हुए संघर्ष और उनमें विजित होने का उल्लेख है। माधवसिंह की चार रानियों में से चतुर्थ रानी चूडावती जी से तीन पुत्रों की उत्पत्ति हुई जिनमें श्री रघुवर तो बाल्यावस्था में

ही दिवंगत हो गए थे। शेष दो महाराज पृथ्वीसिंह तथा महाराज प्रतापसिंह क्रमशः जयपुर के शासक बने। महाराज की चार दासियों से रामदास व शिवदास नामक पुत्रों का जन्म हुआ था। कहते हैं उनका प्रातःकाल नाम लेने से भोजन नहीं मिलता था। ३५ तदनन्तर महाराज के दिवंगत होने का वर्णन है। महाराज पृथ्वीसिंह के दो रानियां थीं, जिनसे दो पुत्र उत्पन्न हुए थे, परन्तु वे शैशव में ही स्वर्गवासी हो गए थे। महाराज पृथ्वीसिंह के दिवंगत होने पर उनके लघु भ्राता प्रतापसिंह जयपुर के शासनाधिकारी बने। ३६

पञ्चदश सर्ग में महाराज प्रतापसिंह द्वारा अपना उपनाम 'व्रजनिधि' रखकर कवितायें लिखने, उनके १२ रानियां तथा ६ दासियां होने, जिनमें से श्री सुलतानसिंह रावल (जैसलमेर) की पुत्री भाटियाणी जी से महाराज जगतसिंह के उत्पन्न होने का वर्णन किया गया है। ३७ शेष रानियों से यादवेन्द्रकन्या (माणिक्यपाल की कन्या) से तीन सन्ततियां हुईं परन्तु सब बाल्यावस्था में ही दिवंगत हो गईं और इसी प्रकार चन्द्रावती महारानी से उत्पन्न दो पुत्रियां भी दैवयोग से जीवित न रह सकीं। महाराज के विवाह की तिथियों का भी महाकाव्य में उल्लेख है। ३८ पुष्करतीर्थ के निकट राठोड़ जोधपुर नरेश महाराज फतहसिंह की पुत्री से महाराज ने विवाह किया था, ये आपकी सर्वान्तिम रानी थी। महाराज की आनन्दकंवरा, जेतकंवरा, रंगराय, कस्तूरी, राजकंवरा, विजयकंवरा आदि दासियों का भी उल्लेख किया गया है। मंत्री खुशालीराम की धूर्तता का भी उल्लेख किया गया है। ३९ खुशालीराम ने महाराज को श्री प्रतापराव से युद्ध न करने की सलाह दी थी जिसके परिणामस्वरूप महाराज को अलवर का राज्य खोना पड़ा एवं पराजय की लज्जा से दुःखी होकर वे अस्वस्थ हुए और दिवंगत हो गए। ४०

षोडश सर्ग में महाराज जगतसिंह के शासन संभालने का वर्णन है। महाराज के १५ रानियां एवं २१ दासियां थीं तथा दो वेश्यायें 'प्रिया' के रूप में विख्यात थीं। वेश्याओं में रसकपूर अत्यधिक कृपापात्रा थी। ४१ कवि ने स्पष्ट लिखा है कि महाराज को स्त्रियां ही सर्वाधिक प्रिय थीं, अतः राज्य की स्थिति अव्यवस्थित हो गई थीं। कतिपय दासी पुत्रों के जन्मवर्णन के पश्चात् महाराज भटियाणी जी के गर्भधारण करने परन्तु पुत्रोत्पत्ति से पहले ही महाराज के दिवंगत होने का वर्णन है। तदनन्तर नरवर के श्री मानसिंह द्वारा जयपुर का शासनाधिकारी बनने एवं मंत्री मोहनसिंहकी आज्ञा से शासन चलाने का उल्लेख है। बाद में वैशाख शुक्ला प्रतिपदा को भटियाणी जी से महाराज जयसिंह तृतीय के उत्पन्न होने का वर्णन है। श्री मानसिंह को अपदस्थ कर दिया और वह वृन्दावन जाकर देवलोकवासी हो गए। महाराज के चार रानियां थीं। चावड़ी रानी से एक पुत्री के उत्पन्न होने, किंतु अल्पावस्था में ही दिवंगत होने, श्री चन्द्रावती रानी के गर्भधारण करने पर वैद्यराज लल्लूराम के द्वारा उपचार करने पर रामसिंह द्वितीय नामक पुत्र के उत्पन्न होने का वर्णन है। ४२ महाराज रामसिंह की बाल्यावस्था में ही महाराज जयसिंह किसी भयंकर व्याधि से आक्रान्त हो गोलोकवासी हो गए। ४३ लोगों में यह बात फैल गई की संधी झूंथालाल ने महाराज को मार दिया है तो लोगों ने जैन मन्दिर को लूट लिया और संधी को जान बचाकर भागना पड़ा। ४४ अन्त में श्री वैरिशाल जी (सामोद) तथा चौमूं के ठाकुर श्रीकृष्णसिंह जी ने संधी आदि दुष्टों को चुनार में बन्दी बनाकर महाराणी जी को राज्य चलाने में सहयोग दिया। रामसिंह जी के चौलादि कर्मों एवं लल्लूराम जी द्वारा उनको

पुराण कथायें सुनाने के उल्लेख मिलते हैं।

सप्तदश सर्ग उपलब्ध महाकाव्य का अन्तिम सर्ग है। इस सर्ग में महाराज रामसिंह द्वितीय की शासनव्यवस्था व जयपुरशोभा के सुन्दर वर्णन उपलब्ध होते हैं। रावल जी शिवसिंह जी तथा श्री लक्ष्मणसिंह जी (चौमूं नरेश) आदि पांच मन्त्रियों की राय से सम्पन्न होने वाले उत्तम शासन का वर्णन किया गया है। रामसिंह जी के विवाहार्थ जोधपुर गमन, श्री लल्लूराम द्वारा रामसिंह जी के गुरुवर श्री पं० शिवदीन जी की चिकित्सा किये जाने एवं बाजुरि नामक यवन द्वारा महाराज को बाजों का खेल ४५ दिखलाने के वर्णन के साथ ही काव्य समाप्त होता है।

यद्यपि कच्छवंश महाकाव्य एक ऐतिहासिक महाकाव्य के रूप में हमारे सम्मुख आता है परन्तु इसमें स्थान-स्थान पर ऐतिहासिक व्युत्क्रम भी है, जिन पर हमें विचार करना चाहिये--

१. चतुर्थ सर्ग में पृथ्वीराज चौहान व पज्वन जी का समकालीन न होना--विवादास्पद है।

२. पांचवें सर्ग में वनवीर का शासनकाल ११ वर्ष १ माह व ६ दिन ऐतिहासिक है न कि श्री भट्ट का दिया हुआ समय ११ वर्ष ६ माह व ६ दिन।

३. भीम द्वारा गद्दी प्राप्त करने की विधि पर काव्य मौन है जब कि भीम ने पूर्णमल को मारकर गद्दी प्राप्त की थी।४६

४. श्री रत्नसिंह को आशकरण ने मार दिया था, जिसका स्पष्ट उल्लेख काव्य में नहीं है।

५. अष्टम सर्ग में महाराज मानसिंह के २४ रानियों का होना लिखा है जबकि ठाकुर हरनाथसिंह ने ३१ मुख्य रानियां बताई हैं एवं श्रृंगारवती को प्रमुख बताया है जबकि काव्य में कनकावती नाम हैं।

६. यज्ञ का आचार्यत्व श्री रत्नाकर पौण्डरीक द्वारा किया जाना इतिहासविरुद्ध है।४७

इतने बड़े महाकाव्य में कतिपय भूलें होना स्वाभाविक है। कवि भावनाओं एवं प्रमादवश भूलें कर सकता है परन्तु दूसरी ओर इस काव्य में ऐतिहासिक घटनाओं का जो प्रस्तुतिकरण किया गया है वह अन्य महाकाव्यों और विशेषतः संस्कृत महाकाव्यों में मिलना कठिन है। इस महाकाव्य में निम्नांकित ऐतिहासिक तत्त्व अवलोकनीय हैं--

१. महाराज ईशासिंह से लेकर महाराज रामसिंह पर्यन्त वंशावली।
२. रामगढ़ में 'जम्वायदेवी' के मन्दिर की स्थापना।
३. टेरकवि का आख्यान।
४. मथुरा में यज्ञ-यागादि, बादशाह फर्रुखशेयर के पास हुसैन अली खां का आगमन, मराठों का आतंक।
५. हिन्दुओं पर जजियाकर।
६. जयपुर का अश्वमेध यज्ञ।
७. जयपुर नगर की स्थापना व निर्माण।
८. जगत्शिरोमणि मन्दिर का निर्माण व स्थापना।
९. काव्य में दी गई अधिकतम तिथियां इतिहास सम्मत हैं।
१०. काव्य में वर्णित राजाओं के नाम, रानियों की संख्या, पुत्रों की संख्या एवं राजाओं के शासनकाल की गणना इतिहास से प्रायः साम्य रखती हैं।

इन सब तथ्यों के अलावा घटनाक्रम भी प्रायः ऐतिहासिक है। ऐसी स्थिति में महाकाव्य की ऐतिहासिकता पर सन्देह नहीं किया जा सकता।

महाकाव्य का मुख्य रस 'वीर' रहा है -- स्थान-स्थान पर श्रृंगारादि भी पर्याप्त रूप में विद्यमान है। भाषा सामान्यतः सुबोध है परन्तु

यत्र तत्र अप्रचलित प्रयोग भी किये गये हैं। छंदों में शार्दूलविक्रीडित व शिखरिणी का अधिक प्रयोग है। अलंकारों में उपमा व अतिशयोक्ति पर बल दिया गया है।

इस महाकाव्य के प्रकाशन, सम्पादन एवं नवीन प्रति की प्राप्ति पर अनेक महत्त्वपूर्ण सामग्री उपलब्ध हो सकेगी। वर्तमान में इतना ही कहा जा सकता है कि महाकाव्य एक पठनीय रचना है।

## पाद-टिप्पणी

१. कच्छवंश महाकाव्य।
२. यथोपरि० १।१-३।
३. ,, २।२२-२३।
४. 'जयपुर को संस्कृत-साहित्य की देन' (डी० लिट् का प्रबन्ध)-डा० प्रभाकर शास्त्री।
५. मानवंशम्-३।१०,१३,२३,४३,५७, ७२, ७६, ८०, ९१।
६. कच्छवंश महाकाव्य-४।१,२४,२६, ३३, ३६, ४१। प्रद्युम्न द्वारा पदार्थदेवी से विवाह करने के विषय में विद्वानों में पर्याप्त मत भेद रहा है --

"According to Dr. Gorishankar Hirachand oza's research Pajjwan Dev was not a contemporary of Prithviraj Chauhan. It is incorrect that Padarath Devi was a daughter of Kanharai, Uncle of Prithvi Raj. This lady might have been from the Ajmer family-Geneological Tables of kachawaha. Sheet No 3 By Thakar Harnath singh (Dundlod).

"जब पज्वन की लाश युद्धभूमि से उठाकर पृथ्वीराज चौहान के समीप लाई गई तो पृथ्वीराज ने इस प्रकार विलाप किया था---

'आज हुई विधाता ढीलड़ी, आज ढूंढाड़ अनाथ,
आज पृथ्वीराज सावन्त, बिनमाथ। (छप्पय)
आज पुहुप बिनवास आज मरजाद उलंघिय.....
पज्वन सुरग जितै थकै चगं चगं धरतविकशं।

—कछवाहों का संक्षिप्त इतिहास पृ० १२-१४, (१९३१) ठाकुर वीरसिंह तंवर।

७ व यथोपरि० ४।८७।
७. ,, ६।५४-६३।
८. ,, ६।७२-७३
९. ,, ६।२३,७५, ७६।
१०. ,, ७।४४-४८।
११. ,, ७।५३।
१२. ,, ७।७३।
१३. ,, ७।९८,९९
१४. ,, ७।१३३,१३४।
१५. ,, ८।३०।
१६. ,, ८।९०,९१,१०३,१०४, १०६,१०८,१११, ११४-११७,१२८-१५८, १३१-१५३, २११-२२२।
१७. ,, ९।२२
१८. ,, ९।३४-३९।
१९. ,, ९।४२।

२०. ,, ६।७४।
२१. ,, ६।७८।
२२. यथोपरि० ६।८८–८९।
२३. ,, १०।८–१०,५०।
२४. ,, १०।२८७।
२५. ,, १०।३४४–४५।
२६. ,, १०।४११।
२७. ,, १०।५००
२८. ,, १०।५८८।
२९. ,, १०।८२४–२५।
३०. ,, १०।९१०।
३१. ,, ११।२३, ३२।
३२. ,, ११।३८।
३३. ,, ११।४६, ४८, १२१।
३४. ,, १२-१३।१९७-९८, ९९, २००, १, २।
३५. ,, १४।८१।
३६. ,, १४।९९।
३७. ,, १५।८०।
३८. ,, १५।३०।
३९. ,, १५।४४–४८।
४०. ,, १५।९५।
४१. ,, १६।७।
४२. ,, १६।६०, ६७।
४३. ,, १६।७५।
४४. ,, १६।७७–७८।
४५. ,, १७।२८, ६५, ७१।
४६. ,,

Puranmall was one of the youngest sons of Prithviraj. He deserved the eldest son, Bhimji and ascendes the guddi. Bhimji murdered Puranmall and became the raja of Amber.

Geneological Tables of Kachawaha.
Sheet No 3. Th. Harnath Singh (Dunellod.)

४७. यर की तिथि–"और ढलती अवस्था के आगमन में आपने सं० १७६१ श्रा-शु० नवमी से वाजपेय यज्ञ (वाजिपेय) का आरम्भ कर भा० सुदी १२ को उसको पूर्ण किया था–"–नाथावतों का इतिहास'–हनुमान शर्मा; श्री पौण्डरीक का निधन संवत् १७७७ में हो गया था'–
रजिस्टर दस्तूर कौमवार।

# ग्राहकों के लिए आवश्यक सूचना

'गुरुकुल-पत्रिका' के ग्राहकों से निवेदन है कि यदि उनके पास किसी मास की पत्रिका २० तारीख तक न पहुंची हो तो वे तुरन्त पत्र द्वारा सूचित कर दिया करें। यदि सम्भव हुआ तो भेजने का प्रयत्न करेंगे। विलम्ब से सूचना देने पर प्रेषण में अनावश्यक कठिनाई हो जाती है। आशा है आप सबका सहयोग अवश्यमेव प्राप्त होगा।

—प्रबन्धक

(गतांक से आगे)

ऋग्वेदभाष्यभूमिका उत्तरार्ध

## प्रथम सूक्त

# सौर्य अणुतन्त्र एवं वैदिक देवता

श्री दीनदयालु गुप्त, एम.एस-सी., एल. एल-बी.

### सरस्वती और सरस्वान्

"उत स्या नः सरस्वती घोरा हिरण्यवर्तनिः ।
वृत्रघ्नी वष्टि सुष्टुतिम् ।।"

ऋ०६-६१-७ ।

सरस्वती 'वनस्पति' है, सरस्वान् सूर्य से उत्पन्न उसकी दुहिता उसका सारा ऐश्वर्य यौतुक में 'उषा' की भांति लाई है। वह घोर (तीक्ष्ण उत्ताप संयुत 'हिरण्य' का आवर्तन करती है। कैसे ? 'वृत्र का एवं पारावत' (ऋ०६-६१-२) का संघात करके-सुवर्ण की क्रान्ति को उत्पन्न करके। यह भरद्वाज ऋषि के उपरोक्त सूक्त में दिया हुआ विषय प्रवेशमात्र है। ऋग्वेद के सप्तम मण्डल के ९६ सूक्त में यह विषय आगे चलता हुआ अष्टम मण्डल के १०२ सूक्त में स्पष्ट हो जाता है। यह गोपनीय विषय-विस्तारभय से यहां संकलित नहीं किया। फिर भी ब्राह्मण को उद्धृत करते हैं कि उस आदित्य की जो विस्तार (तम) के कारण ज्योति लुप्त हुई, उसे अत्रि ने प्रकाशित किया और अत्रि का यह कार्य हस्त कार्य मात्र है।

'अत्रिर्हि तस्यादित्यस्य ज्योतिः प्रकाशितवान् एतत् हस्तकार्यम् ।

अतः इस हस्त (संघात) कार्य में विस्तृत एवं दुर्गम यन्त्रप्रणाली वा प्रयोगों की आवश्यकता नहीं – जैसे कि विज्ञान के क्षेत्र में हुए हैं। परन्तु यहां भारत में ही विश्वस्त सूत्रों के अनुसार पारद का हिरण्यावर्तन (सुवर्ण में परिवर्तन) किञ्चित् रज तथा कुछ थोड़ा सा ताप दे कर होता देखा गया है। खुली कढ़ाई में पारद ठोस खरे सुवर्ण में परिवर्तित हो गया।

ऐतरेय ब्राह्मण में एक रोचक याग का वर्णन मिलता है।- जिसे सप्तर्षि पूरा करना चाहते थे। अपने सरस्वती के तट पर होने वाले याग में उन्होंने म्लेच्छ 'कवष ऐडूष' को यह जान कर निकाला और फेंक दिया कि यह सरस्वती याग में विघ्न डालेगा। कवष 'इडा का ऊष्' अर्थात् 'इडा'-वाक् वा सरस्वती का ऊष्-मानो क्वाथ था-सारा सरस्वती का तेज ही उस कवष में था वही फेंक दिया। याग अपूर्ण रहा। सप्तर्षि हतप्रभ हुए। इधर कवष ऐडूष तपता रहा और सरस्वती जहां जहां तक कवष था वहां वहां तक उमड़ कर प्लावित हुई। सप्तर्षियों ने-फिर तो कवष ऐडूष की सहायता से सरस्वती याग पूर्ण किया फलतः हिरण्यावर्तन आदि प्रयोग सिद्ध किये। सारांश यह है कि ऋग्वेद के उन सूक्तों का स्वाध्याय इष्ट है जिनमें 'सप्तर्षयः' सरस्वती याग करते हैं, वा जिनके ऋषि 'कवष ऐडूष' हैं। यह (Farming of Atomic Energy) ऋग्वेद के क्रमशः नवम और दशम मण्डल में हैं। वैज्ञानिक के लिए ब्राह्मण और वेद मन्त्रों के स्वाध्याय हेतु यह अति गोपनीय, रोचक तथा महत्त्वपूर्ण विषय है। जो स्वयं एक स्वतन्त्र ग्रन्थ के लिए पर्याप्त है।

ऐतरेय ब्राह्मण में एक दूसरे याग का भी वर्णन है, जिसे 'वरुणसव' कहते हैं। यह याग विश्वामित्र अर्थात् पुरोहितों वा अग्नियों में नायक तेज की व्याप्ति के क्षेत्र में सम्पन्न किया गया। चुम्बकीय वा विद्युत् क्षेत्र भी ऐसे व्याप्ति के क्षेत्र हैं, तद्वत् ही विकीर्ण सोमों का वा वाणी (क्ष और ग) रश्मियों का क्षेत्र है। इस याग में यजमान हरिश्चन्द्र एवं रोहिताश्व हैं, जो सुवर्ण के परमाणु के अंग हैं। सामवेद के मन्त्र 'पवमानस्य जिघ्नतो हरेश्चन्द्रा असृक्षत' में स्पष्ट है पवमान सोम का संघात करके सुवर्ण बनाने का कथन है। वरुण याग में शुनःशेप वह वायव्य विद्युत्तनु–बाह्य कक्षा में है, जिसका वध होना था, परन्तु विश्वामित्र के इस याग में वह अन्तस्तेज में अर्थात् अन्तःकक्षा में उत्पतन करता हुआ पारद के तेज को बढ़ाता हुआ रोहित वर्ण का उत्पादक बना। फल यह हुआ कि हिरण्य की बाह्य कक्षा में ९ 'इरस्तनु' विद्युत्तनु स्तोम इसप्रकार जा बैठे हैं कि 'त्र्यरे त्रि प्रतिष्ठिते' तीन स्थिर धुरियों में तीन-तीन रसायनिक हाथ (वैलेंसी) सुवर्ण को प्राप्त हुए।

'वरुणसव' राजसूय यज्ञ की सूची में सम्मिलित है, जो यजनीय पदार्थ में कान्ति (चमक) उत्पन्न करता है।

इस 'वरुणसव' में––

'वरुणस्य वा अभिषिच्यमानस्येन्द्रियं वीर्यं निरघ्नन् तत्सुवर्णं हिरण्यमभवत्'। तै० १–८–९–१।

उपरोक्त उद्धरण से सिद्ध है कि 'वरुणसव' भी सरस्वती याग की भांति इष्टि-ऐच्छिक याग-हिरण्यावर्तनहेतु प्रयुक्त होता है।

"त्रेधा जातं जन्मनेदं हिरण्यमग्नेरेकं प्रियतमं बभूव सोमस्यैकं हिंसितस्य परापतत्। अपामेकं वेधसां रेत आहुस्तत् ते हिरण्यं त्रिवृदस्त्वायुषे॥" अथर्व० ५–२८–६।

हिरण्य की उत्पत्ति का एक प्रकार यह है कि एक सोम का वध किया जावे कि पारद के अणुसंख्यान में एक हानि होकर सुवर्ण का केन्द्रभार शेष रह जाये। पारद का अणुसंख्यान सुवर्ण की अपेक्षा एक अधिक है, वही पारद को चञ्चल बनाये हुए है।

सोमस्य वा अभिषूयमानस्य प्रिया तनूदक्रामत्।
तत्सुवर्णं हिरण्यमभवत्। तै० १–४–७–४।५।
अश्वस्य वा आलब्धस्य रेत उदक्रामत्।
तत्सुवर्णं हिरण्यमभवत्। तै० ३–८–२–४।
श० १३–१–१–३।

प्रजापतिरयसो हिरण्यमसृजत तस्मादयो बहुध्मातं हिरण्यसंकाशमिवैव भवति।
श० ६–१–३–५।

उत्पन्न होने वाले सोम की सम्बन्धित 'प्रियातनू' बाह्यतम (तनु विस्तारे) कक्षा में विद्युत्तनु (इरस्तनु) उच्चतम अर्थात् अन्तःकक्षा में उत्क्रमण कर गई, तब वह सोम-अणु सुवर्ण-हिरण्य बन गया। प्रजापति ऋषि के सूक्त में 'अयस' लोहे से हिरण्य बनाया गया।

"यद्धिरण्यं सूर्येण सुवर्णं प्रजावन्तो मनवः पूर्व ईषिरे। तत् त्वा चन्द्रं वर्चसा सं सृजति...॥
अथर्व० १९–२६–२।

पूर्व मनस्वी हिरण्य-सुवर्ण को सूर्य (सरस्वती वा अर्किणी नाम वनस्पति) से उत्पन्न करते हैं। सूर्य तेज इस वनस्पति द्वारा सर्वथा एवं सर्वांश में गृहीत होता है।

'स्वर्णो धर्मः स्वाहा। स्वर्णः सूर्यः स्वाहा। स्वर्णोऽर्कः स्वाहा।' स्वर्ण तेज के साहचर्य से–सूर्य से–अर्क नामक वनस्पति से सिद्ध किया जावे।

ऊपर 'पवमानस्य (सोमस्य) जिघ्नतो हरेश्चन्द्रा असृक्षत। जीरा अजिरशोचिषः।' इस साम को उद्धृत कर चुके हैं। जिसमें एक सोम को

हनन द्वारा सुवर्ण की उत्पत्ति कही गई है अतः सुवर्ण की अणुरचना की ओर ध्यान जाना अवश्यम्भावी है ।

"अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानाम्पूरयोध्या ।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ।"
अथर्व० १०-२-३१ ।

हिरण्य अर्थात् सुवर्ण का कोष है-परमाणु-मण्डल है, जिसमें आठ चक्र (कक्षायें-और विट) हैं, परन्तु नवद्वार हैं। (उपरीव सुवर्गोलोकः । तै० ३-२-१-५) बाह्य कक्षा को स्वर्ग कहते हैं, जिसमें (स्तोमा वै परमाः स्वर्गा लोकाः) स्तोम (अर्थात् विद्युत्तनु-तेजांश) बाह्य कक्षा में गति करते हुए वर्ण (ज्योति) निष्क्रत करते हैं। यहां नव द्वार हैं। 'द्वारम्' वेग से 'द्रु' गति करने वाले तथा परमाणु को परिधि में सुरक्षित रखने अर्थात् 'वारण' करने वाले तेजांश हैं। वे नौ स्तोम सुवर्ण के परमाणु को स्थिर बनाते हैं। नौ स्तोम वैदिक परिभाषा में इस सुवर्ण कोष में तीन-तीन अरे कर के तीन स्थिर केन्द्रों में प्रतिष्ठित ह ।

'तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्यरे त्रिप्रतिष्ठिते'
अथर्व० १०-२-३२ ।

'नव द्वारा' नौ स्तोम वेग से गति करने वाले बाह्य कक्ष को घेर कर तीन अरों वा प्रणालियों में कार्यक्षम हैं। यही सुवर्ण के तीन हाथ हैं, जिन से वह रसायनिक आवर्तनों में प्रयुक्त होता है। रसायनिक पदार्थ जो सुवर्ण के बने उपलब्ध हैं, वे सब इन तीन अरों में प्रतिष्ठित-स्थिर द्रव्य हैं। वह द्रव्य जो इन अरों से सम्पन्न रसायनिक द्रव्यों में गिने जाते हैं, वे ही हिरण्य नाम वाले निघण्टु प्रोक्त १५ द्रव्यों में संगृहीत हैं। जैसे लोहा, सुवर्ण, एलुमिनियम, वोरन (अथवा सुहागा की धातुमात्र)।

"प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम् ।
पुरं हिरण्ययीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम् ।"
अथर्व १०-२-३३ ।

हिरण्य को प्राप्त होने वाले परमाणुमण्डल में- जो अग्निषोमीय क्षेत्र विस्तृत है, उसमें ब्रह्म अर्थात् 'भृग्वङ्गिरोविद्' धन और ऋणात्मक विद्युत् भारांश तथा च तुरीय (चतुर्थ) ब्रह्मा-'अत्रि-न त्रय' प्रविष्ट हैं। यह प्राची-उत्तरा दिक् अग्निषोमीय अपराजिता स्थिर है, जो 'हिरण्य' की है।

लोह, काञ्चन-चन्द्रादि त्रिनाभि-चक्र धातुएं हिरण्य नामक पदार्थों में निघण्टु में साथ-साथ पढ़े जाने से यह प्रश्न उठता है कि क्या लोह का आवर्तन स्वर्ण में सम्भव है। इसी प्रकार चांदी एक अरे वाली धातुओं में रजत-परमाणुरूप है। क्या चांदी से भी त्रिणव करके सुवर्ण का आवर्तन होता है? पारद के विषय में लिख ही चुके हैं कि एक सोम के हिंसित होने पर सुवर्ण घटित हो जाता है। इस एक को लोह अथवा पारद में हिंसित कर देने पर-काट कर निकाल देने पर पारद और लोह दोनों की ही बाह्य कक्षा के 'द्वारों' वेगवान् दो-दो स्तोमों में से एक-एक निकल जावे तो सुवर्ण अणु घटित होता है। इस एक को काट फेंकना ही कर्तव्य है, कि सुवर्णावर्तन हो जावे। बाह्य कक्षा में विलेखन-एक स्तोम को चीर देने का यह कार्य फाल मणि द्वारा किया जाता है।

'प्रजापतिरयसो हिरण्यमसृजत्' इस ब्राह्मण वचन से लोहा उपरोक्त आवर्तनीय द्रव्यों की कोटि में गिना गया। इस लोहे को-प्रसिद्ध है-पारस मणि द्वारा सुवर्ण में आवर्तन किया जाता है। क्या पारसमणि-फालमणि एक ही है? इस विषय पर दृष्टिपात करें--

(१) अरातीयोर्भ्रातृव्यस्य दुर्हार्दो द्विषतः शिरः ।
अपि वृश्चाम्योजसा ।। अथर्व० १०-६-१।

(२) वर्म मह्यमयं मणिः फालाज्जातः करिष्यति ।
पूर्णो मन्थेन मागमद् रसेन सह वर्चसा ।।
अथर्व० १०-६-२।

(३) यत् त्वा शिक्वः परावधीत् तक्षा हस्तेन वास्या ।
अथर्व० १०-६-३ ।

(४) हिरण्य गयं मणिः श्रद्धां यज्ञं महो दधत् ।
गृहे वसतु नोऽतिथिः ।। अथर्व० १०-६-४ ।

(५) . . .श्रद्धां भगस्य (सूर्यस्य) मूर्धनि वचसा वेदयामसि । ऋ० १०-१५१-१ ।

(६) श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यन्दिनं परि ।
ऋ० १०-१५१-५ ।

फालमणि निज ओज द्वारा शीर्षस्थ (बाह्य कक्षा में स्थित) स्तोम को काट देती है। वह शीर्षस्थ स्तोम अपने प्रतिद्वन्द्वी–विरुद्ध संयोगी वा विद्वेषी को काट कर–फाल जैसे खेत में पृथ्वी को चीर देता है और रस तथा तेज से फिर सुरक्षित अन्न पक जाता है। वैसे ही इस हस्तक्रियामात्र से यह फालमणि हिरण्यमालारूप परमाणुओं की स्वर्ण में परिणति कर देती है। इस कार्य के लिए श्रद्धा मय यज्ञ आवश्यक होता है। इस सूक्त का देवता वनस्पतिविशेष है।

ऋग्वेद के कामायनी श्रद्धा वाले सूक्त में "श्रद्धा" शब्द से अभिप्राय है–सूर्य की मूर्धा से अर्थात् सूर्य-नामक वनस्पति के फूल से जिसका प्रयोग 'वच' नाम की ओषध के साथ हो। अथवा प्रबल सूर्यताप से अभिप्राय है–उसकी वाङ्नामक गतिकस्पनमयरश्मियों से–जो हमें अर्किणी नाम वाले पौधे में ग्रीष्मताप के उपरान्त में प्राप्त होता है। वैसे तो प्रातःकाल, मध्याह्न और सायंकाल प्राप्त होने वाली सारी ही रश्मियां श्रद्धा कहलाती हैं। फिर महान् श्रद्धा यज्ञ अर्थात् रश्मियों का सञ्चय एकीभूत अर्किणी के तेज में उद्भूत हुआ है।

"वण्महां असि सूर्य बलादित्य महां असि। . . ."
ऋ०८-१०१-११ ।

". . .सह्ना देवानामसुर्यः पुरोहितो विभु ज्योतिरदाम्यम् ।" ऋ० ८-१०१-१२ ।

"इयं या नीच्यर्किणी रूपा रोहिण्या कृता ।
चित्रेव प्रत्यदर्श्यायत्यन्तर्दशसु बाहुषु ।।"
ऋ०८-१०१-१३
(सूर्यप्रभा) ।

"प्रजा ह तिस्रो अत्यायमीयुर्न्यन्या अर्कमभितो विविश्रे । बृहद्ध तस्थौ भुवनेष्वन्तः पवमानो हरित आ विवेश ।।"
ऋ० ८-१०१-१४ (पवमानसोम)

"माता रुद्राणां दुहिता वसूनां स्वसादित्याना-मृतस्य नाभिः । . . .।।"
ऋ०८-१०१-१५ (गो-रश्मियां)

सूर्य महान् भुवनों के अन्त में स्थित है। अग्नि तेज के सहित, सूर्यप्रभा के रूप में व्याप्त मानो इस अर्किणी के रोहिण्य रूप में प्रत्यक्ष दशबाहुस्थ पुष्प में चित्र विचित्र दिखाई देती है। वास्तव में त्रिविध प्र वित रश्मियां जहां देश-देशान्तर को अतिक्रमण करती हुई विस्तृत होती हैं, तो साथ-साथ अन्य रश्मियों में आता हुआ सोम इस अर्क नाम पौधे की ओर वृहद् दूरदेश से आकर आश्रय ग्रहण करता है। यह रश्मियां, ११ रुद्रगण, ८ वसुगण तथा १२ आदित्यगण की क्रमशः माता, दुहिता, स्वसा सिद्ध होती हुई अमृत की नाभि हैं।

इस प्रकार श्रद्धा यज्ञ-सूर्य रश्मियों का अर्थात् रुद्र, वसु और आदित्यगणों का एकीकरण है, जो इस वनस्पति में–'अर्क–सरस्वती' में समाहित है। 'बृहस्पति' के सूक्त में उग्र 'खदिर' को जो घृतश्चुत अर्थात् फालमणि को तैयार करने की विधि भी दी गई है––

"यमबनधद् बृहस्पतिर्मणिं फालं घृतश्चुतमुग्रं खदिरमोजसे । . . ." अथर्व० १०-६-८।२०

इस फालमणि का प्रयोग इस प्रकार है––
१–'हिरण्य गयं मणिः . . .गृहे वसतु नोऽतिथि यह फालमणि अतिथि (निरन्तर गतिशील

पारे को गृह (ग्रहण) में रखने हेतु हिरण्यमाला के अनुसार है) जो

२–'ओज से वीर्याय कम्'–शरीर में बल, वीर्य के हेतु उपयोगी।

३–'महे श्रोत्राय चक्षसे'–आकाशवाणी तथा टेलीविजन के हेतु।

४–'तेनेमा अजयद् दिशः'–दिग्विजय अर्थात् आकाशयान द्वारा अन्तरिक्षभ्रमण हेतु।

५–वाताय मणिमाशवे'–अत्यन्त वेग की गति हेतु।

६–'सदा धावन्त्यक्षिताः'–निरन्तर गति हेतु (परमाणु शक्ति का प्रयोग)

७–'तेन त्वं द्विषतो जहि'–शत्रु के पराभव के हेतु।

८–'लोकान् युधाजयन्'–विश्वविजय के हेतु।

९–'विश्वमिद् दुहे'–पारद के साथ विश्वकिरण का लाभ हेतु।

इस मणि के निर्माण और प्रयोग के साधन और प्रक्रिया बृहस्पति, प्रजापति और अथर्वा ऋषि के सूक्तों में मिलती हैं। और यह तो प्रत्यक्ष ही कहा गया है कि यह वनस्पति है। अस्तु, यह किञ्चित् दिग्दर्शन वेद-विज्ञानविषय में प्रवेश हेतु दिया गया। सूक्तगत भाष्य प्रस्तुत है।

--:०:--

# गुरुकुल पत्रिका के नियम

१ 'गुरुकुल पत्रिका' मासिक है। यह प्रत्येक अंग्रेजी मास की १२, १३ तारीख को प्रकाशित होती है।

२ यह आधी संस्कृत में तथा आधी हिन्दी में होती है। इस में कवर समेत प्रायः ४४ पृष्ठ होते हैं। वर्ष में एक या दो विशेषांक लगभग १२०-१५० पृष्ठों तक के होते हैं।

३ इसमें प्रमुख रूप से लेख वैदिक-साहित्य, भारतीय-संस्कृति-सम्बन्धी होते हैं।

४ वार्षिक मूल्य देश में ४) और विदेश में ७) है, जो धनादेश (मनीआर्डर) द्वारा ही "**सम्पादक : गुरुकुल-पत्रिका**" के नाम से आना चाहिए। ग्राहक कभी भी बन सकते हैं।

५ लेख छोटे, सारगर्भित तथा मौलिक होने चाहिएं। शुद्ध, सुपाठ्यतथा कृपए और लिखे होने चाहिएं। लेख, कविता तथा समालोचनार्थ पुस्तकें (२ प्रतियां), परिवर्तनार्थ पत्र-पत्रिकाएं सम्पादक के नाम भेजनी चाहियें।

६ किसी लेख अथवा कविता आदि के प्रकाशित करने या न करने, घटाने-बढ़ाने या संशोधन करने का अधिकार सम्पादक को है। बिना डाक खर्च भेजे अप्रकाशित कविता वा लेख लौटाये जा सकेंगे।

**सम्पादक—गुरुकुल पत्रिका, डाकघर : गुरुकुल कांगड़ी**

**जिला : सहारनपुर ( उ० प्र० )**

क्रमानुगत--

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

## षष्ठ परिच्छेद

## प्रकृति-मीमांसा

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार

तीसरा तत्त्व प्रकृति है। इसको भी शास्त्रों में नित्य माना है। इसे सृष्टि का उपादान कारण कहा है। प्रकृति का लक्षण सांख्य दर्शन में इस प्रकार किया है—सत्व, रज और तम की जो साम्यावस्था है वह प्रकृति है। जब तीन गुणों में विषय अवस्था होती है तब यह जगत् प्रपंच बनता है। जिसका क्रम सांख्यदर्शन में इस प्रकार रखा है। प्रकृति से महत्तत्व बुद्धि, उससे अहंकार, उससे पांच तन्मात्रा सूक्ष्मभूत और दस इन्द्रियां तथा ग्यारहवां मन, पांच तन्मात्राओं से-पृथिव्यादि पांच भूत, ये चौबीस और पच्चीसवां पुरुष अर्थात् जीव परमेश्वर है।१

इस प्रकार सांख्य के अनुसार प्रकृति और पुरुष के संयोग से सृष्टि होती है। जब प्रकृति पुरुष के संसर्ग में आती है तभी संसार की उत्पत्ति होती हैं। यह प्रकृति और पुरुष का संयोग उस तरह का नहीं है जैसा कि दो भौतिक द्रव्यों में अर्थात् रथ और घोड़ों में होता है। यह एक विलक्षण प्रकार का सम्बन्ध है। प्रकृति पर पुरुष का प्रभाव वैसा ही पड़ता है जैसे किसी विचार का प्रभाव हमारे शरीर पर। अब प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि प्रकृति और पुरुष तो एक दूसरे से भिन्न और विरुद्ध धर्म के हैं। इसका उत्तर इस प्रकार दिया जाता है कि पुरुषविशेष ईश्वर हैं जो अपनी सर्वशक्तिमत्ता से दोनों के संयोग से संसार की सृष्टि कर देता है। इसका दूसरा उत्तर जो सांख्यवादी ईश्वर को नहीं मानते वे इस प्रकार देते हैं—जिस प्रकार एक अन्धा और लंगड़ा आपस में मिलकर एक दूसरे की सहायता से जङ्गल को पार कर लेते हैं। सांख्यदर्शन के अनुसार और महर्षि दयानन्द जी भी जिसे अङ्गीकार करते हैं, जो सृष्टि का स्वरूप ऊपर बतलाया है उसका विस्तार इस प्रकार है। मूल प्रकृति के पश्चात् महत्तत्व या बुद्धि है, बुद्धि के द्वारा ही हम किसी वस्तु के विषय में अथवा सम्बन्ध में निर्णय करते हैं। सत्त्व गुण के आधिक्य से बुद्धि का उदय होता है। बुद्धि का स्वाभाविक धर्म है स्वतः अपने को तथा दूसरी वस्तुओं को प्रकाशित करना। प्रकृति का दूसरा विकार है अहंकार। यह महत्तत्व का परिणाम है। बुद्धि का मैं और मेरा यह अभिमान का भाव ही अहंकार है। अहंकार के कारण ही संसार के विषयों की ओर प्रवृत्ति होती है। अहंकार तीन प्रकार का माना जाता है। सर्वप्रथम सात्विक या वैकारिक, जिसमें सत्त्वगुण का आधिक्य रहता है। दूसरा राजस या तैजस्, जिसमें रजोगुण की

---

१. सत्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः प्रकृतेर्महान्, महतोऽहंकारोऽहंकारात् पंचतन्मात्राण्युभयमिन्द्रियं, पंचतन्मात्रेभ्यः स्थूलभूतानि, पुरुष इति पंचविंशतिर्गणाः। सत्यार्थ० समु० आठ (सां० सू० १।६१।)

प्रधानता होती है। तीसरा तामस या भूतादि, जिसमें तमोगुण की प्रधानता होती है। सात्त्विक अहंकार से एकादश इन्द्रियों की उत्पत्ति होती है जो पांच ज्ञानेन्द्रियों और पांच कर्मेन्द्रियों के नाम से कही जाती है। एक ग्यारहवां मन जो आन्तरिक इन्द्रिय है। तामस अहंकार से पञ्च-तन्मात्राओं की उत्पत्ति होती है। राजस अहंकार सात्विक और तामस दोनों अहंकारों का सहायक होता है। पञ्चतन्मात्रायें ये हैं—शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध। इनके जो सूक्ष्म विषय हैं, वह पञ्चतन्मात्रायें कहलाती हैं। इनका प्रत्यक्ष योगियों को ही होता है। पञ्च महाभूत, स्पर्श-तन्मात्र और शब्दतन्मात्र के योग से वायु की उत्पत्ति होती है। रूपतन्मात्र और स्पर्शतन्मात्राओं के योग से तैजस अर्थात् अग्नि की उत्पति होती है। रसतन्मात्र और शब्द और स्पर्शतन्मात्राओं के योग से जल की उत्पत्ति होती है। गन्धतन्मात्र शब्द, स्पर्श, रूप, रसतन्मात्राओं के योग से पृथिवी की उत्पत्ति होती है। और शब्दतन्मात्र से आकाश की उत्पत्ति होती है। जिन तन्मात्राओं से जिस भूत की उत्पत्ति होती है वह तन्मात्रा उसका गुण नाम से भी कहा जाता है।

प्रकृति से लेकर पञ्चमहाभूतों की उत्पत्ति तक जो विकास की धारा चलती है, उसके दो रूप हमारे सामने आते हैं। एक प्रत्ययसर्ग या बुद्धि सर्ग, दूसरा तन्मात्र सर्ग या भौतिक सर्ग। प्रथम अवस्था में बुद्धि अहंकार और-एकादश इन्द्रियों का आविर्भाव होता है। द्वितीय अवस्था में पांच तन्मात्राओं, पञ्चमहाभूत और उनके विकारों का प्रादुर्भावहोता है। भौतिक तत्त्व और उनके परिणाम विशेष धर्मों से युक्त सुखद दुःखद और मोहप्रद होने के कारण विशेष कहलाते हैं। विशेष या विशिष्ट द्रव्य तीन प्रकार के होते हैं—स्थूल महाभूत, स्थूल शरीर, और सूक्ष्मशरीर।

यह जगत प्रपञ्च है। जिसका विकास उक्त प्रकार से होता है। सांख्य के सिद्धान्त को सत्कार्य-वाद का सिद्धान्त कहते हैं अर्थात् पहले वस्तु कारणरूप में होती है। तब वह कार्यरूप में प्रकट हो पाती है। जैसे मिट्टी में घड़ा कारणरूप में पूर्व से विद्यमान होता है और बाद में वह कार्य रूप में हो जाता है।

न्यायदर्शन के अनुसार आत्मा, शरीर, इन्द्रिय एवं उसके विषय बुद्धि, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख और अपवर्ग ये प्रमेय कहलाते हैं। सभी प्रमेय जड़ जगत में नहीं रहते हैं। आत्मा,ज्ञान और मन, काल, दिशा आदि भौतिक द्रव्य नहीं हैं। न्यायदर्शन आकाश को भी एक अपरिणामी भूत मानता है। शेष चारों भूत क्रमशः परमाणुओं से बने हुये हैं। ये परमाणु नित्य एवं अपरिवर्तनशील हैं। आकाश, काल और दिक् भी नित्य और विभूद्रव्य हैं। वैशेषिक दर्शन में जगत् निर्माण का विशेष वर्णन किया है। परन्तु वह न्यायदर्शन के अनुसार ही है।

पू० प०—सृष्टि की रचना आप वैसे ही क्यों नहीं मान लेते जिस प्रकार कुरानादि में लिखा है कि खुदा ने कुन कहा और सृष्टि की उत्पत्ति हो गई।

उ० प०—यह मत उचित नहीं, क्योंकि बुद्धि इसको स्वीकार नहीं कर सकती। अभाव से भाव की उत्पति कभी भी नहीं हो सकती[1]।

---

१. कारणाभावात् कार्याभावः। सांख्य।

पू० प०—शून्य को ही सृष्टि का कारण मान लेना चाहिये क्योंकि पूर्व भी शून्य था और अन्त में भी शून्य ही होगा । अतः प्रत्येक वस्तु विनाशक धर्मवाली है । इससे शून्य ही सिद्ध होता है[१] ।

उ० प०—'शून्य आकाश, अदृश्यावकाश और बिन्दु को भी कहते हैं । शून्य जड़ पदार्थ, इस शून्य में सब पदार्थ अदृश्य रहते हैं । जब एक बिन्दु से रेखा, रेखाओं से वर्तुलाकार होने से भूमि, पर्वत आदि ईश्वर की रचना से बनते हैं और शून्य जानने वाला शून्य नहीं होता है[२] ।'

पू० प०—पदार्थों की उत्पत्ति बिना निमित्त के होती है । उनके निमित्त होने का कोई कारण दिखाई नहीं देता । जैसे बबूल आदि वृक्षों के कांटे तीक्ष्ण अमी वाले देखने में आते हैं । इसी प्रकार शरीर आदि भी बिना निमित्त के होते हैं ।

उ० प०—जिससे पदार्थ उत्पन्न होता है वही उसका निमित्त होता है । क्योंकि बिना कण्टकी वृक्ष के कांटे उत्पन्न क्यों नहीं होते ।

पू० प०—सभी वस्तुयें उत्पत्ति और विनाश धर्मवाली देखी जाती हैं, इसलिये संसार के सभी पदार्थों को अनित्य मानना चाहिये ।

उ० प०—जो सब पदार्थों की अनित्यता आप मानते हैं तो वह अनित्यता भी तो नित्य हो गई । दूसरी बात यह है जो पदार्थ संसार में हमें दिखाई देते हैं वे सब मूल प्रकृति के विकार हैं । उनका विनाश यही है कि वे अपने कारण में मिल जाते हैं । अतः किसी भी वस्तु का पूर्णतः विनाश कभी भी नहीं होता ।

१. शून्यतत्त्वं भावो विनश्यति वस्तुधर्मत्वात् विनाशस्य ।

२. सत्यार्थ प्रकाश अष्टम समुल्लास ।

पू० प०—इस संसार का कर्ता न था और न होगा । अतः इसको अनादि काल से मान लेना चाहिये ।

उ० प०—बिना कर्ता के कोई भी संयोगजन्य पदार्थ उत्पन्न नहीं हो सकता है । पृथ्वी आदि हमें संयोगविशेष की रचना दीखती है । अतः वे अनादि कभी नहीं हो सकते क्योंकि जिन पदार्थों का संयोग हुआ है उनका वियोग भी अवश्य होगा । अतः संसार का कोई कर्त्ता अवश्य है ।

पू० प०—अच्छा हम जगत् के कर्ता को स्वीकार करते हैं परन्तु इस संसार के बनाने का उसका क्या प्रयोजन है ?

उ० प०—ईश्वर संसार की उत्पत्ति हमारे अदृष्टों के कारण करता है । क्योंकि जिन कर्मों को जीवात्मा कर चुके हैं उनका फल भोगना शेष रहता है । परमात्मा दयालु और करुणा-वरुणालय है । वह जीवों पर दया करके उनके विकास और उनकी उन्नति के लिये संसार की रचना करता है । ताकि जीव अपने पुण्य, अपुण्यों को भोग सकें । परमात्मा के न्याय, दया आदि गुण भी तभी सार्थक हो सकते हैं ।[१]

पूर्व०—वेदान्तदर्शन में तो कहा है कि जन्म और संसार आदि उसी परमात्मा से होते हैं[२] । उपनिषदों में भी कहा है कि परमात्मा ने इच्छा

१. सत्यार्थ प्रकाश आठ समु० ।

२. जन्माद्यस्य यतः (वे १।२)

की मैं बहुत हो जाऊं और वह नाना रूप में हो गया।

उत्तर—परमात्मा ने संसार की रचना की, ऐसा कहना तो ठीक है, परन्तु परमात्मा ही सब कुछ है अर्थात् परमात्मा ही जगत्-रूप में बदल गया, यह ठीक नहीं। ईश्वर अविद्या से आवृत्त होकर जीव और जगत् के रूप में अज्ञान के कारण दिखाई देता है। इसका खण्डन तो हम कर आए हैं। यहां इतना ही कहते हैं, कि किसी भी कार्य को उत्पन्न करने के लिये तीन कारणों की आवश्यकता होती है।

१ निमित्त कारण २. उपादान कारण ३. साधारण निमित्त-कारण। यदि परमात्मा को ही उपादान-कारण माना जाये, तो ईश्वर के गुण चेतनता आदि संसार में आने चाहियें। परन्तु सृष्टि तो जड़ है। अतः परमात्मा सृष्टि का उपादान-कारण नहीं हो सकता, वह तो निमित्त कारण ही है। जैसे—एक कुम्भकार घड़ा बनाता है, तो वह घड़े का निमित्त-कारण हुआ। जिससे घड़ा बनता है, वह उपादान कारण। घड़ा मिट्टी से बनता है। मिट्टी का निर्माण कुम्भकार नहीं कर सकता। मिट्टी की सत्ता कुम्भकार की सत्ता सदृश स्वतन्त्र है। इसी प्रकार सृष्टि का उपादान कारण मूल-प्रकृति भी ईश्वर के समान नित्य है। और अपनी स्वतन्त्र सत्ता रखती है। हां, इतना अवश्य है, कि परमात्मा क्योंकि सर्वज्ञ, सर्व शक्तिमान है, अतः उसकी महिमा को प्रकट करने के लिए उससे ही पृथ्वी आदि का निर्माण हुआ, ऐसे प्रयोग उपनिषद् आदि में गौण-रूप में लिए गए हैं। नहीं तो परमात्मा कल्पकल्पान्तर में मूल प्रकृति से सृष्टि की रचना पूर्व की भांति करता रहता।१ वेदों में भी सृष्टि का वर्णन इस प्रकार आया है।

जब यह कार्य-सृष्टि उत्पन्न नहीं हुई थी, तब एक सर्वशक्तिमान परमेश्वर, दूसरा जगत् का कारण अर्थात् मूल-प्रकृति विराजमान थी। उस काल में सत्त्व, रजस् और तमस् इन गुणों से बना जो प्रधान है, वह भी नहीं था। अपितु गहन अन्धकार ही अन्धकार था।२ यहां इस मंत्र में स्पष्ट है कि सृष्टि से पूर्व कार्य-जगत् यह सृष्टि नहीं थी। इसका तो खण्डन है। परन्तु मूल-प्रकृति का नहीं। क्योंकि दूसरी जगह वेद में आया है कि जीवात्मा और परमात्मा नाम के दो पक्षी हैं, वे एक वृक्ष पर बैठे हैं। जीवात्मा उस वृक्ष के फलों को खाता है, परन्तु परमात्मा केवल साक्षी-रूप से उसे देखता है।३

इस मंत्र में स्पष्ट-रूप से प्रकृति का वर्णन किया गया है। (क्रमशः)

---

१. सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्। दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः।
ऋक् १०।१६०।३

२. नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमापरो यत्।
किमावरीवः कुहकस्य शर्म्मन्नम्भः किमासीद् गहनं गम्भीरम्॥ (ऋ ७।१७।१)

३. द्वासुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते। तयोरन्यः पिप्पलं . . . (यजु.)।

फरवरी १९७४ से आगे

# सामवेद-हिन्दी-पद्यानुवाद

## ( उत्तरार्चिक )

### तृतीय प्रपाठक का प्रथम अर्ध

### ( दिक्पाल छन्द )

श्री विद्यानिधि शास्त्री

( ८८६ )

**प्र त आश्विनीः पवमान धेनवो दिव्या असृग्रन् पयसा धरीमणि । प्रान्तरिक्षात् स्थाविरीस्ते असृक्षत ये त्वा मृजन्त्यृषिषाण वेधसः ॥**

पवमान ! धेनु तेरी ये आशुगामिनी हैं ।
धरती पवित्र करती पय से भरी घनी हैं ॥
जो अन्तरिक्ष से भी स्थिर दिव्य सृष्ट होतीं ।
ब्रह्मादि देवगण से ऋषिसेव्य ! मृष्ट होतीं ॥

( ८८७ )

**उभयतः पवमानस्य रश्मयो ध्रुवस्य सतः परियन्ति केतवः । यदी पवित्रे अधिमृज्यते हरिः सत्ता नि योनौ कलशेषु सीदति ॥**

द्यौ भूमि में उभयतः कर नष्ट दृष्टि मैली ।
ध्रुव शुद्ध देव की ये किरणें पवित्र फैलीं ॥
मार्जित हरा भरा जो जग को करे स्ववश में ।
सत्ता स्वतन्त्र उसकी चमके हृदय-कलश में ॥

( ८८८ )

**विश्वा धामानि विश्वचक्ष ऋभ्वसः प्रभोष्टे सतः परियन्ति केतवः । व्यानशी पवसे सोम धर्मणा पति विश्वस्य भुवनस्य राजसि ॥**

हे विश्वचक्षु भगवन् ! प्रभु आपकी प्रभायें ।
परिपूर्ण सब जगह हैं सबको सदा सुहायें ॥
प्रिय सोम ! धर्म से तुम पति विश्व के बने हो ।
व्यापक पवित्र राजा सुन्दर बड़े सुने हो ॥

( ८८९ )

**पवमानो अजीजनद् दिवश्चित्रं न तन्यतुम् । ज्योतिर्वैश्वानरं बृहत् ॥**

पवमान देव ने ही यह सब जगत् बनाया ।
द्यौ में विचित्र विद्युत्-सम है वही समाया ॥
भारी प्रकाश ऊंचा सुखहेतु विश्व नर के ।
सब में भरा उसी ने निज भव्य सृष्टि करके ॥

( ८९० )

**पवमान रसस्तव मदो राजन्नदुच्छुनः । विवारमव्यमर्षति ॥**

पवमान ! रस तुम्हारा राजन् ! बड़ा मधुर है ।
मादक विशुद्ध उत्तम देता नशा प्रचुर है ॥
दुःस्वप्न दुःख चिन्ता तुम देव ! दूर करते ।
अव्यय विमुक्ति सुख भी तुम हो सदैव झरते ॥

( ८९१ )

**पवमानस्य ते रसो दक्षो विराजति द्युमान् । ज्योतिर्विश्वं स्वर्दृशे ॥**

बलयुक्त शुद्ध रस है पवमान ! देव ! तेरा ।
द्युतिमान् बड़ा सुशोभित जग का हरे अंधेरा ॥
ज्योतिःस्वरूप अपना स्वर्धाम तुम दिखाओ ।
राजा बने विराजो ऋतुदक्षता सिखाओ ॥

( ८९२ )

**प्र यद् गावो न भूर्णयस्त्वेषा अयासो अक्रमुः । घ्नन्तः कृष्णामप त्वचम् ॥**

पवमान ! रस तुम्हारे विक्रम दिखा रहे हैं।
वृषसम बलिष्ट उज्ज्वल गतियां सिखा रहे हैं ।।
देहादि आवरण की काली त्वचा मिटाते।
चिति शक्ति को प्रकाशित कर दोष हैं हटाते ।।

( ८९३ )

**सुवितस्य वनामहेऽति सेतुं दुराय्यम् ।**
**साह्याम दस्युमव्रतम् ।।**

सौभाग्य हम मनावें, दुरदृष्ट सेतु लांघें।
शुभ धर्म कर्म का ही वरदान पुण्य मांगें ।।
निज शक्ति से दबा दें व्रतहीन दस्युजन को।
प्रभुभक्ति में लगादें निर्मल पवित्र मन को ।।

( ८९४ )

**शृण्वे वृष्टेरिव स्वनः पवमानस्य शुष्मिणः ।**
**चरन्ति विद्युतो दिवि ।।**

पवमान जिस बली ने यह सृष्टि है बनाई।
स्थिर वृष्टितुल्य उसकी ध्वनि दे रही सुनाई ।।
द्यौ में प्रकाश करती विद्युत् विचर रही है।
सर्वत्र दीप्त रस का संचार कर रही हैं ।।

( ८९५ )

**आ पवस्व महीमिषं गोमदिन्दो हिरण्यवत् ।**
**अश्ववत् सोम वीरवत् ।।**

हे इन्दु सोम ! सुन्दर रसनिर्झरी बहा दो।
भरपूर अन्न धन यश सुख में हमें न्हला दो ।।
गौ अश्व धान्य सोना चांदी सभी विपुल दो।
सन्तान वीर होवे ऐसा विशिष्ट बल दो ।।

( ८९६ )

**पवस्व विश्वचर्षण आ मही रोदसी पृण ।**
**उषाः सूर्यो न रश्मिभिः ।।**

हे विश्व के नियन्ता ! जीवन पवित्र कर दो।
अपने प्रदीप्त रस से द्यौ भूमि लोक भर दो ।।
जैसे सुबह उषा में रवि है स्वरश्मि देता।
वैसे प्रभो ! तुम्हारा रस है प्रकाश देता ।।

( ८९७ )

**परिणः शर्मयन्त्या धारया सोम विश्वतः ।**
**सरा रसेव विष्टपम् ।।**

सुख शान्तिधाम रस की धारा प्रभो ! तुम्हारी।
जो दिव्य है उसी से विपदा हरो हमारी ।।
ज्यों भूमि सब तरफ से संसार को बसाती।
त्यों आपकी दया भी सब पाप है नसाती ।।

( ८९८ )

**आशुरर्ष बृहन्मते परि प्रियेण धाम्ना ।**
**यत्रा देवा इति ब्रुवन् ।।**

भगवन् ! विशालबुद्धे ! जल्दी स्वरस बहाओ।
प्रिय धाम काम से तुम शुभ सोम नाम पाओ।।
तुम को जहां जहां भी सब देवता पुकारें।
वे सब वहां वहां ही तुम को सदा निहारें ।।

( ८९९ )

**परिष्कृण्वन्ननिष्कृतं जनाय यातयन्निषः ।**
**वृष्टिं दिवः परिस्रव ।।**

करते तुम्हीं परिष्कृत जग में बहिष्कृतों को।
धरते सरल जनों के हित अन्न सद्व्रतों को।
झरते द्युलोक से हो अतिमिष्ट वृष्टि जल को।।
हरते प्रभो ! सदा हो सब कष्ट पाप मल को।।

( ९०० )

**अयं स यो दिवस्परि रघुयामा पवित्रआ ।**
**सिन्धोरूर्मा व्यक्षरत् ।।**

जो देव दिव्य गुण से संयुक्त शुद्ध दिल में।
बैठा क्षरित करे रस भवसिन्धु के सलिल में।।
उठती तरङ्ग में भी वह ही सदा विराजे।
अति शीघ्र यानकारी सब भव्य साज साजे ।।

( ९०१ )

**सुत एति पवित्र आ त्विषिं दधान ओजसा ।**
**विचक्षाणो विरोचयत् ।।**

अभिषुत हुआ भुवन को वह देव ही सुधारे ।
आता पवित्र दिल में शुचि तेज दीप्ति धारे ।।
द्रष्टा बना विचक्षण सब में विराजता है ।
अपनी चमक दिखाता प्रिय साज साजता है ।।

( ९०२ )

**आ विवासन् परावतो अथो अर्वावतः सुतः ।**
**इन्द्राय सिच्यते मधु ।।**

प्रिय सेवनीय मधु यह तैयार सोमरस है ।
अति दूर या निकट से अभिषुत हुआ सरस है ।।
ऐश्वर्य हेतु इसका सेचन करें हृदय में ।
जो भव्य दिव्यगुण है देता सभी समय में ।।

( ९०३ )

**समीचीना अनूषत हरिं हिन्वन्त्यद्रिभिः ।**
**इन्दुमिन्द्राय पीतये ।।**

पावे मजा अनूठा सम्यक् समाधि वाले ।
आदरसहित गुणों से हरि को भजें निराले ।।
जो इन्दु इन्द्र के हित पानार्थ ही बना है ।
उसका मिठास अनुपम सब से घना सुना है ।।

( ९०४ )

**हिन्वन्ति सूरमुस्रयः स्वसारो जामयस्पतिम् ।**
**महामिन्दुं महीयुवः ।।**

पति को सपत्नियां ज्यों बन कर बहिन परस्पर ।
वशवर्तिनी रिझावें, पावें महत्त्व घर पर ।।
अन्तःप्रवृत्तियां त्यों चाञ्चल्ययुक्त मन की ।
स्थिर शान्ति सौख्य पावें मिल इन्दु से सुजन की ।।

**अथवा**

आह्लाद शौर्यवाला प्रेरक महान् निराला ।
जो दीप्त सोमरस है दिल में करे उजाला ।।
उसको बहिन बनी ये दश इन्द्रियां मिलावें ।
होकर सरस सुगन्धित ईप्सित महत्त्व पावें ।।

( ९०५ )

**पवमान रुचारुचा देव देवेभ्यः सुतः ।**
**विश्वा वसून्याविश ।।**

पवमान देव ! सुत हो तुम भव्य दिव्यताहित ।
निजदीप्त दीप्तियों से संसार का करो हित ।।
सम्पूर्ण विश्व का धन हम में निविष्ट कर दो ।
अपना प्रकाश निर्मल दिल में अभीष्ट भर दो ।।

( ९०६ )

**आ पवमान सुष्टुतिं वृष्टिं देवेभ्यो दुवः ।**
**इषे पवस्व संयतम् ।।**

भगवन् ! झरो नियम से स्तुतियोग्य वृष्टिजल को ।
अन्नार्थ देवजनहित कर आई भूमितल को ।।
संतत विशुद्ध मन से मांगें दुवा तुम्हारी ।
पवमान देव ! तुम ही मेटो व्यथा हमारी ।।

( ९०७ )

**जनस्य गोपा अजनिष्ट जागृवि रग्निः सुदक्षः**
**सुविताय नव्यसे । घृतप्रतीको बृहता दिविस्पृशा**
**द्युमद्विभाति भरतेभ्यः शुचिः ।।**

जन का सुदक्ष रक्षक यह अग्नि जागरित है ।
स्तोतव्य सत्क्रियाहित शुभ जन्म ले प्रथित है ।।
द्यौस्पर्शिनी किरण से भारी करे उजाला ।
शुचि मर्त्यहेतु चमके घृत के प्रतीक वाला ।।

( ९०८ )

**त्वामग्ने अङ्गिरसो गुहा हितमन्वविन्दञ्छिश्रियाणं**
**वने वने । स जायसे मथ्यमानः सहो महत् त्वामाहुः**
**सहसस्पुत्रमङ्गिरः ।।**

तुम हो हृदयगुहा में प्रभु ! आपको विमल मन ।
ढूंढें वनों वनों में स्थित भक्त अङ्गिरा जन ।।
भारी विचार मन्थन करके, प्रकाश पाते ।
हे अग्नि अङ्गिरः! तुम बलपुत्र हो कहाते ।।

( ९०९ )

**यज्ञस्य केतुं प्रथमं पुरोहितमग्निं नरस्त्रिषधस्थे समिन्धते । इन्द्रेण देवैः सरथं स बर्हिषि सीदन् नि होता यज्ञथाय सुक्रतुः ।।**

तुम केतु यज्ञ के हो प्रभु जी ! प्रथम पुरोहित ।
पूजें त्रिकाल तुम को नर,आप भी करो हित ।।
इस बर्हि पर विराजो बन यज्ञहेतु होता ।
देवों सहित यहां पर है इन्द्र साथ होता ।।

( ९१० )

**अयं वां मित्रावरुणा सुतः सोम ऋतावृधा । ममेदिह श्रुतं हवम् ।।**

ऋत सत्य के प्रवर्धक ! हे मित्र ! या वरुण हे ।
मेरे वचन सुनो तुम सन्देहलेश न रहे ।।
तैयार यह तुम्हारे हित सोमरस बना है ।
पीओ इसे मुदित हो सुन्दर मधुर घना है ।।

( ९११ )

**राजानावनभिद्रुहा ध्रुवे सदस्युत्तमे । सहस्रस्थूण आशाते ।।**

हो द्रोहहीन तुम तो निर्वैर मन वचन में ।
राजा बने विराजो ध्रुव उच्चतम सदन में ।।
स्थूणा जहां हजारों शोभित रहें भवन में ।
आनन्दहेतु दीखे कोई कमी न धन में ।।

( ९१२ )

**ता सम्राजा घृतासुती आदित्या दानुनस्पती । सचेते अनवह्वरम् ।।**

घृत से निषिक्त वे दो आदित्यपुत्र साथी ।
सम्राट् बने विराजें दुर्भाव के प्रमाथी ।।
अकुटिल सरल सुपथ में संलग्न हो रहे है ।
पति दानशील जन के सुखबीज बो रहे है ।।

( ९१३ )

**इन्द्रो दधीचो अस्थभिर्वृत्राण्यप्रतिष्कुतः । जघान नवतीर्नव ।।**

अत्युग्र वीर अकुतोभय इन्द्र ने पछाड़े ।
दुर्वृत्त वृत्ररूपी सब दैत्य चीर फाड़े ।।
ध्यानी महर्षियों की ले शक्तियां उखाड़े ।
दुर्दान्त आठ सौ दस आवरण के अखाड़े ।।

( ९१४ )

**इच्छन्नश्वस्य यच्छिरः पर्वतेष्वपश्रितम् । तद्विदच्छर्यणावति ।।**

तनरूप पर्वतों में चिति रूप अश्व का सिर ।
जो था छिपा, किया वह उपलब्ध इन्द्र ने फिर।।
अति शुद्ध सोमरस के उन्मुक्त मुक्तिसर में ।
इच्छुक हुआ गया वह अटका न खण्डहर में ।।

( ९१५ )

**अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टुरपीच्यम् । इत्था चन्द्रमसो गृहे ।।**

रवि की किरण सुषुम्णा घुसती हिमांशु घर में
अन्तर्निहित पड़ी वह आती नहीं नजर में ।।
ज्योतिष विचार वाले यह सत्य तत्त्व मानें ।
प्रभुदेव की विलक्षण महिमा सभी न जानें ।।

( ९१६ )

**इयं वामस्य मन्मन इन्द्राग्नी पूर्व्यस्तुतिः । अभ्राद् वृष्टिरिवाजनि ।।**

हे इन्द्र अग्नि देवो ? स्तुति आपकी पुरानी ।
मैंने मनन सहित यह अनुभूत है बखानी ।।
हो वृष्टि मेघ से ज्यों धाराप्रवाह भारी ।
त्यों यह हुई प्रवाहित विपदा हरे हमारी ।।

( ९१७ )

**श्रृणुतं जरितुर्हवमिन्द्राग्नी वनतं गिरः । ईशाना पिप्यतं धियः ।।**

निज भक्त की पुकारें हे इन्द्र अग्नि ! सुनलो ।
सेवन करो गिरायें मुझको स्वभक्त चुन लो ।।
तुम हो समर्थ ईश्वर शुचि पुष्ट बुद्धि कर दो ।
कर्तव्य कर्म में स्थिर सदसद्विवेक भर दो ।।

( क्रमशः )

# गुरुकुल-समाचार

महावीर 'नीर' विद्यालंकार

### ऋतु-रङ्ग

ग्रीष्मसमयमधिकृत्य गीयताम् सम्प्रति हि--
सुभगसलिलवगाहाः पाटलसंसर्गिसुरभिवनवाताः।
प्रच्छायसुलभनिद्रा दिवसाः परिणामरमणीयाः ।।
अभि० शाकु० १।३।।

आजकल सभी शैक्षणिक विभागों में अवकाश होने के कारण गुरुकुलीय वातावरण कुछ निस्तब्ध सा लग रहा है। ज्येष्ठ अब अपने पूरे यौवन पर है। ग्रीष्मकालीन सूर्य की प्रखर किरणों से हरितिमा से युक्त गुरुकुलीय मैदान झुलस से गये हैं। पश्चिमीय वायु के गरम-गरम झोंके रेत और धूल का गुब्बार उड़ाते ही रहते हैं। कभी २ धूलभरी आंधियों के साथ गुरुकुलीय आकाश पर मेघों की गड़-गड़ाहट सुनकर मन-मयूर नाच उठता है किन्तु वर्षा के अभाव में तपन बहुत है। वातावरण क्षुब्ध सा है। जामुनों की टहनियां मोर से लद गई हैं। कुल में अमलतास की डालियों पर अंगूरों के गुच्छों के समान लगे पीले-पीले पुष्प-गुच्छ अपनी छटा तथा सुगंध से वातावरण को रमणीय और सुगन्धमय कर रहे हैं, उधर आम्र-शाखाओं पर झूलते हुए आम्र-फल अपनी ओर प्रत्येक आगन्तुक की दृष्टि को आकृष्ट कर अपना रसाल नाम सार्थक कर रहे हैं। कुलवासी ग्रीष्म के कठोर प्रभाव को प्रातः सायं गंगनहर में स्नान करके दूर कर सुख का अनुभव करते हैं। संध्या और रजनी अब दोनों ही सुख कर लगने लगी है। भ्रमणेच्छु प्रातः ५ बजे ही नहर के किनारे-किनारे घूम कर स्वास्थ्य लाभ करते हैं। कुल में मच्छर-मक्खी तथा चोरों का भय व्याप्त है। स्वास्थ्य सबका उत्तम है। इस माह रेलवे हड़ताल के कारण कुल-भूमि में यात्रियों का आना-जाना बहुत कम रहा।

### विद्यालय-विभाग

गुरुकुल विद्यालय-विभाग में परीक्षाएं समाप्त होकर १५ मई से ग्रीष्मावकाश प्रारम्भ हो गया है। विद्यालय-अध्यापकों के परिश्रम से इस वार परीक्षा-परिणाम उत्तम रहा। १ जुलाई से विद्यालय का नया सत्र प्रारम्भ हो जाएगा। जो महानुभाव अपने बालकों को धार्मिक एवं अनुशासनबद्ध शिक्षा दिलाना चाहते हों वे नियमावली, आचार्य--गुरुकुल कांगड़ी के पते से प्राप्त कर सकते हैं। अब लगभग सभी ब्रह्मचारी ग्रीष्मावकाश में अपने घरों को चले गए हैं। शेष ब्रह्मचारी श्री पं. चन्द्रकेतु जी के अधिष्ठातृत्व में तैराकी आदि सीख रहे हैं। आचार्य श्री रामनाथ जी वेदालंकार अवकाश के इन दिनों में भी आश्रम और भण्डार आदि का निरीक्षण कर विद्यालय की उन्नति की दिशा में प्रगतिशील हैं। आशा है पूज्य पण्डित जी के धीर-गम्भीर एवं कुशल संरक्षकत्व में विद्यालय दिनोदिन बहुमुखी उन्नति करता जाएगा।

### नव निर्वाचन

आर्य-समाज गुरुकुल कांगड़ी का वार्षिक निर्वाचन २७ अप्रैल १९७४ को श्री सुरेशचन्द्र जी त्यागी की अध्यक्षता में सर्वसम्मति से इस प्रकार सम्पन्न हुआ--

१ प्रधान--श्री भगवद्दत्त जी वेदालंकार।
२ उपप्रधान--श्री डा० हरगोपालसिंह जी व श्री श्रीचन्द जी।
३ मन्त्री--श्री महावीर 'नीर' विद्यालंकार।

# साहित्य समीक्षा

## ऋग्वेदभाष्यम्

द्वितीयो भागः (१म मण्डलं--सूक्तम् २०-५० पर्यन्तम्) (आर्यसमाजशताब्दीसंस्करणम्)।

रचयिता--स्वामी दयानन्द सरस्वती।

प्रकाशकः--चौधरी प्रतापसिंहः, करनाल, हरयाणा।

प्राप्तिस्थानम्--रामलाल कपूर ट्रस्ट, बहालगढ़, सोनीपत (हरयाणा), मूल्यम् २५.००।

करनालवासिनः श्री चौधरी प्रतापसिंह-महाभागस्य पुण्येनार्थसाहाय्येन स्वामिदयानन्द-विरचितस्य ऋग्वेदभाष्यस्य द्वितीयो भागः रामलालकपूरट्रस्ट द्वारा प्राकाश्यं नीतः। यथाऽस्य प्रथमो भागः महताध्यवसायेन संशोध्य प्रकाशितस्तथैवायमपि संशोधितः। परमत्रैकं वैशिष्ट्यमपि विद्यते तत् सम्पादकप्रवरैर्विद्वद्वर्यैः श्री युधिष्ठिर-मीमांसकमहोदयैर्लिखिता वैदुष्यपूर्णा भूमिका वेदानां महत्त्वं तत् प्रचारोपायाश्च विद्यते। सैषा भूमिका संस्कृतभाषायां लिखिता तस्या हिन्दीरूपान्तरमपि सहैव प्रकाशितम्। अत्र षट्परिशिष्टानि भाष्यस्य श्रीवृद्धिंकराणि जातानि पाठकानां सौलभ्याय संजातानि। तदेतन्महत् पुण्यकार्यम्। अस्माकं तु मनःकामना विद्यते यदित्थमेव समग्रयो ऋग्यजुर्भाष्ययोः सम्पादनं मीमांसकमहोदयानामाध्यक्ष्ये निरीक्षकत्वे च सम्पद्येत तदार्यसाहित्यस्य महानुपकारो जायेत। वयं मीमांसकमहोदयानां चिरायुष्यमारोग्यं च कामयामहे। एवमेव श्री चौधरी प्रतापसिंहस्य श्रीवृद्धिर्द्विगुणतरा भवेत् येषामर्थ-साहाय्येन समग्रमेतत् कार्यं पूर्णतां यायात्।

## विश्वज्योति

(धर्मशास्त्र अंक भाग=१-२)

प्रधान सम्पादकः--श्री सन्तराम बी.ए.।

प्रकाशकः--श्री विश्वेश्वरानन्द संस्थान, साधु आश्रम, होशियारपुर।

स्व० श्री डा० विश्वबन्धुमहाभागस्य संरक्षकत्वे नियन्त्रणे मार्गप्रदर्शने च विश्वेश्वरानन्दसंस्थानेन भारतीयसंस्कृतिसाहित्यक्षेत्रे या महती समुन्नतिर्विहिता सा सर्वजनविदिताऽऽस्ते। संस्थानद्वारा ईस्वीय १९५२तमादारभ्य हिन्दीभाषामाध्यमेन 'विश्वज्योति' पत्रिका धर्मसंस्कृतिसाहित्यादिक्षेत्रेषु जनताजनार्दनस्य सेवां विदधती भृशं प्रेरयति पाठकानां मनांसि सन्मार्गगमनाय ज्ञानसंवर्धनाय च। सारवल्लघुलेखानां प्रकाशनमस्याः स्वकीयं वैशिष्ट्यम्। प्रतिवर्षं विशेषांकदाने सदोद्यता तिष्ठति। अस्मिन्वर्षे धर्मशास्त्रविषयमङ्गीकृत्य भागद्वये प्रकाशितोऽयं विशेषांकः। जनतायाः सामाजिकवैयक्तिकचरित्रनिर्माणाय धर्मशास्त्रस्य प्रथमं स्थानमिति बोध्यम्। धर्मशास्त्रपरिधौ वेदपुराणादिसमग्रं साहित्यं समापतति तथापि स्मृतीनां धर्मसूत्राणामेव तत्र प्रामुख्यमिति मन्तव्यम्। पूर्ववदयं विशेषांकोऽपि (१)लेखादिखण्डः (२)पुण्यपृष्ठखण्ड इति खण्डद्वये विभक्तः। मनुस्मृत्यादि स्मृतीरुद्दिश्य चत्वारिंशत्संख्यका लेखाः सन्ति। प्रायः षट्शत संख्यकाश्च श्लोकाः स्मृतिभ्यः संगृह्य पुण्यखण्डे प्रदर्शिताः सन्ति। एवं भागद्वयात्मकोऽयं विशेषांकः सर्वैर्धर्मप्रेमिभिः संग्रहणीयोऽस्ति।

---

ओ३म्

# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

# प्रवेश सूचना

निम्न विभागों में १ जुलाई, १९७४ से नया प्रवेश प्रारंभ है :—

## ( १ ) पी-एच०डी० (शोध कार्य)

वेद, संस्कृत, हिन्दी और प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति तथा पुरातत्व में पी-एच०डी० की व्यवस्था है। रजिस्ट्रेशन फीस ५० रु० है। प्रवेश फार्म तथा नियमावली का शुल्क ५ रु० है। केवल नियमावली का शुल्क डाक व्यय सहित १ रु० २५ पैसे है। कुछ शोधार्थियों के लिए ३०० रु० मासिक शोध छात्रवृत्ति प्राप्य है।

## ( २ ) एम० ए०

१– वैदिक साहित्य
२– संस्कृत साहित्य
३– दर्शनशास्त्र
४– हिन्दी
५– अंग्रेजी
६– मनोविज्ञान (एम० एस-सी०, भी)
७– प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति तथा पुरातत्व
८– गणित (एम०एस-सी० भी)

**एम० ए० प्रवेशार्थ योग्यता :**

१– अलंकार (गुरुकुल कांगड़ी)
२– बी०ए०, बी०एस-सी०, बी० काम०
३– आचार्य
४– विद्याभास्कर
५– शास्त्री (वाराणसी—अंग्रेजी रहित तथा अंग्रेजी सहित दोनों) – केवल वेद, संस्कृत तथा हिन्दी में प्रवेश के लिये।

**छात्र-वृत्ति तथा शुल्क-मुक्ति :**

एम० ए० कक्षाओं में योग्य तथा अधिकारी छात्रों को शुल्क मुक्ति भी मिल सकती है। एम०ए० वेद विषय में सभी छात्रों को छात्रवृत्ति एवं शुल्क मुक्ति दी जाती है।

**प्रवेश की अन्तिम तिथि :**

प्रवेश ७ अगस्त तक होगा। इसके पश्चात् ३१ अगस्त तक २० रुपये विलम्ब शुल्क सहित कुलपति जी की विशेष आज्ञा से प्रवेश हो सकेगा।

## ( ३ ) अलंकार (बी० ए०)

**प्रवेशार्थ योग्यता :**

१– विद्या विनोद (गुरुकुल कांगड़ी)
२– इंटरमीडिएट संस्कृत सहित
३– उत्तर मध्यमा अंग्रेजी सहित (बनारस)
४– विशारद (पंजाब यूनिवर्सिटी) अंग्रेजी में इन्टरमीडिएट सहित ।

## ( ४ ) विद्या विनोद (इन्टरमीडिएट)

**प्रवेशार्थ योग्यता :**

१– विद्याधिकारी (गुरुकुल)
२– हाई स्कूल संस्कृत सहित
३– पूर्व मध्यमा अंग्रेजी सहित (वाराणसी)
४– विशारद (पंजाब यूनिवर्सिटी) अंग्रेजी में मैट्रिक सहित ।

**शिक्षा शुल्क तथा छात्रवृत्ति :**

अलंकार (बी०ए०) तथा विद्याविनोद (इन्टर) में शिक्षा निःशुल्क । वेदालंकार में योग्य छात्रों को छात्रवृत्ति भी दी जाती है ।

## ( ५ ) बी०एस-सी० (प्रथम, द्वितीय खण्ड)

ग्रुप १– कैमिस्ट्री, बौटनी, जूलौजी, धर्मशिक्षा ।
ग्रुप २– कैमिस्ट्री, फिजिक्स, गणित, धर्मशिक्षा ।

**अन्य विशेषताएं :**

सुयोग्य शिक्षक तथा सुसज्जित प्रयोगशालाएं, पुस्तकालय, एन०सी०सी०, चिकित्सालय आदि का उत्तम प्रबन्ध है ।

एम० ए० संस्कृत तथा दर्शनशास्त्र विषयों में भी कुछ छात्रवृत्तियां हैं ।

**टिप्पणी :**

१– विश्वविद्यालय अनुदान आयोग अधिनियम की धारा ३ के अन्तर्गत गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय भारत सरकार से मान्यता प्राप्त है, तथा उपाधियां सरकार एवं भारत के प्रायः सभी प्रमुख विश्वविद्यालयों द्वारा मान्य हैं ।

२– मेरठ विश्वविद्यालय द्वारा गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय की अलंकार, बी०एस-सी०, एम० ए०, एम०एस-सी०, पी-एच०डी०, उपाधियों को मान्यता प्राप्त है ।

३– गुरुकुल के विद्यालय विभाग में भी १ जुलाई से प्रवेश प्रारम्भ है । ६ से १० वर्ष तक के बच्चे प्रविष्ट किये जाते हैं । बाहर दसवीं कक्षा तक पढ़ाये जानेवाले सभी विषयों को पढ़ाने का प्रबन्ध है । उनके साथ-साथ यहां के छात्रों की संस्कृत में विशेष योग्यता हो जाती है । सब छात्र आश्रम प्रणाली से छात्रावास में निवास करते हैं ।

प्रवेश-पत्र तथा पाठविधि कार्यालय से प्राप्त करें ।

**डा० गंगाराम, एम०ए०, पी-एच०डी०,**
**कुलसचिव**
**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय**

ओ३म्

## गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

# गुरुकुल प्रेमियों से एक निवेदन

देश की प्रसिद्ध शिक्षा संस्था गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय से आप सुपरिचित हैं। आज से लगभग ७५ वर्ष पूर्व महर्षि दयानन्द के स्वप्नों को साकार करने के लिए महात्मा मुंशीराम ने, जो बाद में स्वामी श्रद्धानन्द के नाम से प्रख्यात हुए, इस विद्याकेन्द्र की स्थापना की थी। तब से लेकर अब तक यह शिक्षणालय देश-विदेश के शिक्षा-विज्ञों का आकर्षण केन्द्र बना हुआ है। अनेक शिक्षाविदों, कला-विशारदों तथा सुविज्ञ नेताओं का आशीर्वाद इसे प्राप्त होता रहा है। समस्त भारत की जनता ने इसे अपने स्नेह से सिंचित किया है। सभी प्रान्तों के बालक बिना किसी जातिभेद के यहां शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। शिक्षा सर्वथा निःशुल्क रखते हुए तथा केवल भरण-पोषण का व्यय लेते हुए यह संस्था जनता की सेवा कर रही है।

इस समय यहां विद्यालय-विभाग, वेद-महाविद्यालय, कला-महाविद्यालय, आयुर्वेद-महाविद्यालय तथा विज्ञान-महाविद्यालय सफलतापूर्वक चल रहे हैं। कन्याओं के शिक्षण के लिए इसी विश्वविद्यालय से सम्बद्ध एक पृथक् गुरुकुल देहरादून में है। विद्यालय के छात्र उन सब विषयों को तो पढ़ते ही हैं, जो बाहर मैट्रिकुलेशन तक पढ़ाये जाते हैं, उनके अतिरिक्त संस्कृत और धर्मशिक्षा का ज्ञान भी बहुत अच्छा करा दिया जाता है। आश्रम-प्रणाली यहां की एक उल्लेखनीय विशेषता है। सभी बालक योग्य गुरुओं की देखरेख में नियमपालन करते हुए छात्रावास में निवास करते हैं। वेद-महाविद्यालय में आधुनिक विषयों के साथ-साथ मुख्य रूप से वेद-वेदांग, संस्कृत साहित्य तथा दर्शन शास्त्र का अध्ययन कराया जाता है। कला-महाविद्यालय में एक विषय वेद तथा संस्कृत अनिवार्य है। उसके अतिरिक्त प्रमुख रूप से आधुनिक विषय रहते हैं। आयुर्वेद-महाविद्यालय में आयुर्वेद तथा एलोपैथिक चिकित्सा-विज्ञान की मिश्रित शिक्षा दी जाती है। विज्ञान-महाविद्यालय सम्प्रति बी० एस-सी० कक्षा तक है, शीघ्र ही एम० एस-सी० का भी प्रबन्ध हो जाने की आशा है। इस प्रकार गुरुकुल प्राच्य तथा आधुनिक ज्ञान-विज्ञान का समन्वय-स्थल बना हुआ है।

इस प्रसंग में हम सहर्ष यह सूचना भी देना चाहते हैं कि २ जुलाई १६७४ से गुरुकुल के सुयोग्य स्नातक, प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता, लब्धप्रतिष्ठ लेखक तथा अनुभवी शिक्षाविज्ञ डा० सत्यकेतु विद्यालंकार, डी० लिट्० ने इस विश्वविद्यालय के कुलपति का कार्यभार ग्रहण कर लिया है। आशा है आपके नेतृत्व में गुरुकुल और भी अधिक जागरूकता के साथ अपने लक्ष्य पर अग्रसर होगा।

भारतीय संस्कृति से प्रेम रखने वाले देश के समस्त विद्यानुरागियों से अनुरोध है कि वे अपने बालकों को गुरुकुल में प्रविष्ट करायें। सामान्यत: ६ वर्ष से १० वर्ष तक की आयु के बालक विद्यालय विभाग में प्रविष्ट किये जा सकते हैं। विशेष स्थिति में १० वर्ष की आयुसीमा को शिथिल

करने पर भी विचार किया जा सकता है। सीधे महाविद्यालय में भी प्रवेश हो सकता है। गुरुकुल में प्रारम्भ से पढ़ने वाले छात्रों के अतिरिक्त बाहर के जो छात्र संस्कृत सहित मैट्रिक अथवा अंग्रेजी सहित मध्यमा (१म खण्ड) परीक्षा उत्तीर्ण होते हैं वे वेद महाविद्यालय तथा कला महाविद्यालय के प्रथम वर्ष में प्रवेश पा सकते हैं। इन महाविद्यालयों में विद्याविनोद (इंटरमीडिएट), अलंकार (बी०ए०), एम०ए० तथा पी-एच०डी० उपाधियां दी जाती हैं। वेद और संस्कृत के प्रौढ पाण्डित्य तथा अनुसन्धान के लिए गुरुकुल बहुत उपयुक्त संस्था है। गुरुकुल के स्नातकों ने वैदिक तथा लौकिक संस्कृत साहित्य की सेवा में प्रशंसनीय योगदान दिया है।

वैदिक साहित्य, संस्कृत साहित्य, हिन्दी साहित्य, प्राचीन भारतीय संस्कृति, इतिहास तथा पुरातत्त्व, मनोविज्ञान, दर्शनशास्त्र, अंग्रेजी तथा गणित विषयों में सम्प्रति एम०ए० कक्षाएं चल रही हैं। इन में से प्रथम चार विषयों में अनुसन्धान का भी प्रबन्ध है, जिसमें पी-एच०डी० उपाधि प्रदान की जाती है। वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय के शास्त्री वेद, संस्कृत तथा हिन्दी विषयों के एम०ए० में प्रवेश ले सकते हैं। विभिन्न विश्वविद्यालयों के आचार्य-परीक्षोत्तीर्ण छात्र भी इन विषयों के एम०ए० में प्रवेश पा सकते हैं। बी०ए०,तथा बी०एस-सी० परीक्षा सभी विषयों के एम०ए० में प्रवेश के लिए मान्य है। वेद-महाविद्यालय में प्रवेश लेने वाले छात्रों को यथाशक्ति कुछ छात्रवृत्ति देने का भी प्रयास किया जाता है।

हमारी यह योजना है कि वेद आदि प्राच्य विषयों के अध्ययन को प्रोत्साहित करने के लिए हम १००-१०० रुपये मासिक की कम से कम १०० छात्रवृत्तियों का प्रबन्ध कर लें। इसके लिए हमें १ लाख रुपये वार्षिक की आवश्यकता है। यह कार्य दानी महानुभावों के सहयोग से ही हो सकता है। जो दानी सज्जन प्रति वर्ष १००० रुपये देने के लिए उद्यत हों उनके नाम से हम छात्रवृत्ति चला सकते हैं। जो प्रति वर्ष न दे सकते हों अथवा इतनी राशि न दे सकते हों, वे एक या अधिक जितने भी वर्ष के लिए अथवा जितनी भी राशि इस निधि में देना चाहें, हम उसका स्वागत करेंगे।

अन्त में हम पुनः समस्त विद्याप्रेमियों से यह साग्रह निवेदन करते हैं कि वे अपने बच्चों को गुरुकुल में पढ़ने के लिए भेजें तथा छात्रवृत्ति-निधि में अधिक से अधिक दान भेजकर होनहार निर्धन छात्रों की सहायता कर पुण्य के भागी बनें। विभिन्न आर्यसमाजों के अधिकारीगण भी अपनी-अपनी समाज से धन एकत्र करके इस निधि में भिजवाने की कृपा करें। जो सज्जन गुरुकुल के लिए कोई परामर्श देना चाहें, उनका भी हम सहर्ष स्वागत करेंगे।

चैक, बैंक ड्राफ्ट, मनीआर्डर आदि कृपया 'आचार्य, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय' के नाम से भेजें तथा इसका संकेत कर दें कि यह छात्रवृत्तिनिधि के लिए भेजा जा रहा है।

निवेदक

**डा० रामनाथ वेदालंकार**
आचार्य, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

**गुरुकुल कांगड़ी, हरिद्वार**
जिला सहारनपुर
दिनांक २५-६-७४

मई १९७४ (वैशाख २०३१) से आगे —

# सोम राजा का आतिथ्य और अग्निमन्थन

श्री भगवद्दत्त वेदालंकार

द्वितीय शब्द दुरुक्तोक्त है। दुरुक्त का सामान्य अर्थ है कि जिसको बुरा समझा जाता है नीच या अधःपतित। ऐसा व्यक्ति भी यदि अपने अन्दर किसी प्रकार अग्नि उद्बुद्ध कर या प्रबल संकल्प से प्रेरित हो अग्नि के प्रति आहुत हो जाता है तो वह आहुति भी स्वर्ग प्रदान कर देती है। कहा भी है–

'यच्छत्यस्याहुतिर्देवान्नान्याहुतिः पाप्मना संसृज्यते य एवं वेद'।

अर्थात् ऐसे दुरुक्त व अब्राह्मणोक्त व्यक्ति की आहुति देवों को प्राप्त होती है, वह विकल व निकृष्ट नहीं होती।

अब आगे इन अग्निमन्थन सम्बन्धी १३ ऋचाओं को प्राजापत्य का रूप देने के लिये १७ ऋचाएं बनाते हैं, क्योंकि प्रजापति १७ भागों वाला होता है।

अग्निमन्थन में प्रयुक्त ऋचाएं संख्या में १३ हैं। इनमें राक्षोघ्नी ऋचाओं का परिगणन नहीं किया गया, क्योंकि वे नैमित्तिक हैं अर्थात् राक्षसों के हनन के निमित्त बोली जाती हैं। अब इन १३ ऋचाओं की १७ ऋचाएं बनानी हैं वह इसलिये कि इन्हें प्राजापत्य का रूप देना है। प्राचीन ऋषियों की मान्यता यह है कि जो भी प्रजनन होता है चाहे आध्यात्मिक हो, चाहे भौतिक, वह प्रजापति के द्वारा होता है। अर्थात् सर्व प्रकार के प्रजनन का अधिपति प्रजापति है। प्रजापति के साथ १७ संख्या का महत्त्व है क्योंकि प्रजापति १७ भागों में विभक्त है। इसी दृष्टि से शरीर के भी १७ विभाग किये जाते हैं। इसका तात्पर्य यह हुआ कि शरीर के इन १७ भागों में प्रजनन-दिव्य शक्ति का प्रजनन होता है। वे १७ विभाग निम्न प्रकार हैं--

'सप्तदशपुरुषः प्राजापत्यश्चत्वार्यङ्गानि शिरोग्रीवमात्मा वाक् सप्तमी दशप्राणाः' मै. सं. १।११।६ काठ. १४।६

अर्थात् प्राजापत्य पुरुष के ये १७ अंग परिगणित होते हैं--

चार अंग = २ हाथ + २ पैर + १ शिरोग्रीव + १ आत्मा = मध्यदेह + १ वाक् + १० प्राण = १७

ऐतरेय ब्राह्मणकार ने काल अर्थात् १ संवत्सर (वर्ष) में प्राजापत्य का ग्रहण किया है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि १ संवत्सर के पर्यन्त अग्निमन्थन प्रक्रिया चलनी चाहिये और १ वर्ष में अग्नि की उत्पत्ति हो जानी चाहिये और फिर उस अग्नि का सोम से सम्पर्क होकर प्राणों में दिव्यता का प्रादुर्भाव हो जाना चाहिये। काल अर्थात् संवत्सर की दृष्टि से प्रजापति के १७ भाग निम्न प्रकार हैं--

'सप्तदशो वै प्रजापतिर्द्वादशमासाः पञ्चऋतवः तावान् संवत्सरः संवत्सरः प्रजापतिः'

संवत्सर प्रजापति है। उसके १७भाग इस प्रकार हैं–
१२ मास + ५ ऋतुएं = १७

यहां संवत्सर को प्रजापतित्व अर्थात् प्रजनन की दृष्टि से देखना है। संवत्सर को १२ मास और ५ ऋतुओं में विभक्त करना एक रहस्य को

दर्शाता है। वह इस प्रकार है–१२ मास चन्द्रमा तथा चित्रादि नक्षत्रों के आधार पर हैं, किन २ नक्षत्रों में चन्द्रमा की स्थिति होने पर या सूर्य के होने पर मनुष्य के किस अंग पर प्रभाव होता हैं किस अंग में साधना सफलीभूत हो सकती है, यह विषय ब्राह्मणग्रन्थों में बहुत स्पष्ट रूप में वर्णित हुआ है। श. प. ११।२।७।३ में आता है कि 'मासा हवींषि। स यो ह वै मासा हवींषीति वेदान्ते हैवास्य मासानामिष्टं भवत्यथो यत् किं च मासेषु क्रियते सर्वं हैवास्य तदाप्तमवरुद्धमभिजितं भवति' अर्थात् संवत्सर यज्ञ है और मास हवियां है। जो मासों को हविरूप में समझता है वह मासों से जो इष्ट होता है, उसे प्राप्त कर लेता है। और जो उन मासों में किया जाता है वह सब उसे प्राप्त होता है। इसका तात्पर्य यह है कि प्रजापति अर्थात् प्रजनन की दृष्टि से १ संवत्सर कालपर्यन्त मास इकाई मानकर उद्योग होना चाहिये। भिन्न २ नक्षत्रों में भिन्न २ अन्नादि का तथा देह में भिन्न २ शक्तियों का उदय सम्भव है। इस दृष्टि से मनुष्य का उद्योग हो तो सफलता आसानी से प्राप्त होती है। इसी प्रकार ऋतुओं का सम्बन्ध नक्षत्रों से तथा शीत, उष्णवर्षा आदि गुणधर्मों के आधार पर ऋतुविभाग किया गया है। दूसरी दृष्टि से भी ऋतुविभाग पर विचार किया जा सकता है वह है अग्नि और सोम के समन्वय व सम्पर्क की दृष्टि। इसका तात्पर्य यह हुआ कि अग्नीषोमात्मक यह सौर यज्ञ इन पांच ऋतुओं में विभक्त हुआ संवत्सर नाम से व्यवहृत होता है। ये ५ ऋतुएं वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् तथा हेमन्त हैं। हेमन्त में शिशिर भी समाविष्ट है। कहा है 'संवत्सर सम्मितो वै यज्ञः। पञ्च वा ऋतवः सम्वत्सरस्य तं पञ्चभिराप्नोति। तस्मात् पञ्च जुहोति' श. प. ३।१।४।५ इस प्रकार सम्वत्सर का प्रजापतित्व बनता है और यह प्रजापतित्व १७ भागों में विभक्त है। इसी दृष्टि से १३ ऋचाओं की १७ ऋचाएं बनाने का विधान हुआ। वहां आता है 'तासां त्रि प्रथमामन्वाह त्रिरुत्तमां ताः सप्तदश संपद्यन्ते' अर्थात् प्रथम और अन्तिम ऋचाओं का तीन २ बार आवर्तन करें तो ये १७ ऋचाएं बन जाती हैं।

अब प्रश्न यह पैदा होता है कि प्रथम और अन्तिम ऋचाओं का ही आवर्तन क्यों किया गया है? इसका समाधान निम्न प्रकार है--

इन १३ ऋचाओं में प्रथम ऋचा 'सविता' सम्बन्धी है। सविता सब देवों का प्रेरक है। संसार की उत्पत्ति व कार्य में प्रेरणा देना इसी का काम है। मनुष्य में जो किसी भी कार्य के लिये प्रेरणा होती है वह सविता की होती है। जब इस प्रेरणादात्री सवितृशक्ति पर आसुर प्रभावी हो जाते हैं तब यह सविता की न होकर असुरों की हो जाती है क्योंकि सविता को देवों का प्रेरक (सविता वै देवानां प्रसविता) कहा गया है। अतः दिव्य अग्नि के मन्थन द्वारा प्रजनन के लिये अटूट व निरन्तर प्रेरणा की आवश्यकता है। इसी दृष्टि से प्रेरणाशक्ति को प्रबल व अटूट बनाने के लिये ही सवितासम्बन्धी ऋचा का ३ बार आवर्तन किया गया है। अन्तिम ऋचा 'परिधानीया' कहलाती है, इसे तीन बार उच्चारण करें 'त्रिरुत्तमां परिदध्यात्'। वह ऋचा 'यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः' है। जिस प्रकार शान्तिपाठ में अन्त में तीन बार शान्तिः शान्तिः शान्तिः कहा जाता है उसी प्रकार इस ऋचा को भी तीन बार उच्चारण करने का विधान है। दूसरे अग्निमन्थन आदि का फल इस अन्तिम ऋचा में दर्शाया गया है। उसे स्मरणार्थ तथा प्रेरणार्थ तीन बार उच्चारण करते

का निर्देश दिया गया है । अब अग्निमन्थन सम्बन्धी इष्टिशेष का वर्णन किया जाता है--

"समिधाग्निं दुवस्यताऽऽप्यायस्व समेतु ते इत्याज्यभागयोः पुरोनुवाक्ये भवत आतिथ्यवत्यौ रूपसमृद्धे एतद्वै यज्ञस्य समृद्धं यद् रूपसमृद्धं यत् कर्म क्रियमाणमृगभिवदति"

ये दो उपर्युक्त मन्त्र (समिधाग्निं०, आप्यायस्व०) आज्यभागसम्बन्धी पुरोनुवाक्या कहलाती हैं । यहां सर्वप्रथम आज्य भाग तथा पुरोनुवाक्या शब्दों को समझ लेना चाहिये ।

आज्य--आज्य घृत को कहते हैं, 'आज्यं गवां सारः' भा. ८।१।१८।३५ अर्थात् गोघृत का ही यहां ग्रहण करना है । 'आज्यं अग्नि संयोगाद् द्रवी भवति' भा. ८।१।१६।४३ यह अग्नि के संयोग से द्रवित हो जाता है । गौः इन्द्रियां भी हैं, इन इन्द्रियों का सार व रस भी आज्य कहलाता है । ज्योतिष्टोम में स्तोत्र भी आज्य कहलाता है । द्यावापृथिवी अर्थात् शारीरिक अग्नि के मन्थन से उत्पन्न दिव्य अग्नि भी सार व आज्य कहलाती है, इसी दिव्य अग्नि की प्राणों में आहुति दी जाती है । अगला शब्द पुरोनुवाक्या है । पुरोनुवाक्या को ही अनुवचन कहते हैं । कहा भी है 'पुरोनुवाक्या अनुवचनं इति पर्यायाः ।

'अध्वर्युर्यदा हविर्जुह्वां गृह्णाति तदा 'अनुब्रूहि इति प्रैषं ददाति तदा होता क्वचिन्मैत्रावरुणो वा मन्त्रं मन्त्रौ वा पठति स तौ वा मन्त्रौ अनुवाक्या नाम' अर्थात् अध्वर्यु जब आहुति देने के लिये चमचे में हवि को लेता है तब होता आदि को आज्ञा देता है कि अनुवचन करो अर्थात् मन्त्र बोलो । इस पर होता या मैत्रावरुण नामक ऋत्विक् जो एक मन्त्र या दो मन्त्र पढ़ते हैं वह अनुवाक्या कहलाता है ।

'अनुवाक्याया याज्यायाश्च चोदितदेवता-स्मरणसंस्कारः दृष्टं प्रयोजनम्'--मीमांसाकोष । अर्थात् अनुवाक्या और याज्या मन्त्रों का प्रयोजन यह है कि उस मन्त्र में जो देवता निर्दिष्ट हैं उसका स्मरण और तदनुसार उसका संस्कार अभिप्रेत है । कर्मकाण्डविधि के अनुसार अनुवाक्या मन्त्र का पाठ बैठ कर करना चाहिये और याज्या मन्त्र का पाठ खड़े होकर होना चाहिये । यह क्यों है, यह विचारणीय है । कहा है, 'अनुवाक्या-पाठः आसीनेन कार्यः, याज्यापाठस्तु तिष्ठता--मीमांसा कोष । इसप्रकार ऐतरेयब्राह्मणान्तर्गत कण्डिका के आज्य भाग और अनुवाक्या शब्दों पर संक्षिप्त टिप्पणी प्रस्तुत की । अब कण्डिरा का भाव यह हुआ कि 'समिधाग्नि' मन्त्र में जिस अग्नि की परिचर्या का विधान हुआ है । वह मन्थनोत्थ दिव्य अग्नि है । एक प्रकार से दुग्ध से उत्पन्न नवनीत के तुल्य द्यावापृथिवी अर्थात् शारीरिक अग्नि का सार है, आज्य है । इसकी सोम में आहुति दी जाती है इसी सारभूत आज्यरूप अग्नि के प्रसंग से इस 'समिधाग्निं०' मन्त्र का अनुवचन किया जाता है अतः यह मन्त्र अनुवाक्या है । इस पुरोनुवाक्या नामक ऋचा को आसन पर विराजमान होकर पढ़ना चाहिये ।

दूसरी ऋचा 'आप्यायस्व समेतु ते' सोम सम्बन्धी है । यह सोम भी आज्यरूप है, सार है, द्युलोक का तत्त्व है, प्राणाग्नि में इसकी आहुति दी जाती है । यह सोम दूसरी प्रक्रिया से भी आज्यरूप को धारण करता है । वह रस, रक्त आदि रूपों में परिणत होता हुआ ओजरूप को धारण करता है । यह ओज सोम है । इस सोम

रूपी आज्य के प्रसंग में आप्यायस्व० मन्त्र का अनुवचन किया जाता है। यहां प्रश्न पैदा होता है कि 'समिधाग्नि१ इस ऋचा के द्वितीय पाद में तो 'घृतैर्बोधयतातिथिम्' में अतिथि शब्द स्पष्ट रूप में आता है, अतः यह ऋचा आतिथ्येष्टि सम्बन्धी है पर 'आप्यायस्व' ऋचा में अतिथि शब्द आता नहीं, अतः यह ऋचा आतिथ्येष्टि सम्बन्धी कैसे हो सकती है? इसका समाधान ब्राह्मणकार इस प्रकार करते हैं कि आप्यायस्व अर्थात् आपीन होना ( मोटा होना ) इस तथ्य को सिद्ध करता है कि सोम की उदरपूर्ति की गई है। भोजन द्वारा जिस प्रकार अतिथि की उदरपूर्ति की जाती है और वह आपीन हो जाता है उसी भांति यह सोम भी आपीन होता है। अतः इस ऋचा में 'आप्यायस्व' क्रिया से यह सिद्ध है कि यह भी अतिथिसम्बन्धी ऋचा है।

उपर्युक्त प्रकरण का तात्पर्य यह हुआ कि मथित अग्नि से उत्पन्न दिव्य अग्नि से सोम का सम्पर्क घृत का कार्य करता है अर्थात् यह अग्नि खूब प्रज्वलित होती है और वृद्धि को प्राप्त होती है पर सोम किस तत्त्व से आपीन होता है उसमें क्या अन्तर आता है? इस सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि जब यह सोम अग्नि का सम्पर्क करता है तो सोम फैलता है, शुद्ध व पवित्र होता है और वीर्य व ओज की गति स्वाभाविक रूप में ऊर्ध्व की ओर होती है, ऐसे व्यक्ति ऊर्ध्वरेता बनते हैं। दूसरे द्युलोक से भी सोम आसानी से खिंचा चला आता है। इस प्रकार सोम का भण्डार भरता रहता है। यह शुद्ध पवित्र भरपूर सोम जब प्राणाग्नि में आहुतिरूप में पड़ता है तब उन प्राणों में दिव्य चेतना का प्रादुर्भाव होता है। क्योंकि मनुष्य के चक्षु आदि प्राणों में चेतना का उद्बोधन सोम के कारण होता है। इसी तथ्य को 'रयिं कृण्वन्ति चेतनम्' दर्शाया गया है अर्थात् ये सोम मस्तिष्कस्थ प्राणों में विद्यमान रयि को चेतना में परिणत कर देते हैं।

अब हम मन्त्रार्थ दर्शाते हैं---

समिधाग्निं दुवस्यत घृतैर्बोधयतातिथिम्।
आस्मिन् हव्या जुहोतन। ऋ. ८।४४।१

हे पुरुषो! तुम इस दिव्य अग्नि की समिधा (प्राणों) द्वारा परिचर्या करो और घृत अर्थात् सोम द्वारा इस अतिथि को प्रबुद्ध करो और इसमें हवियां प्रदान करो।

समिधा– प्राणा वै समिधः ऐ. ब्रा. २।४, श. प. १।५।४।१

ये चक्षु आदि इन्द्रियां प्राण कहीं जाती हैं। इनका इस अग्नि से सम्पर्क होता है तो ये प्राण भी दिव्य बनते हैं। यह अग्नि सदा प्रबुद्ध व जागरूक रहे, इसके लिये आवश्यक है कि सोम (वीर्य व ओज तथा द्युलोकस्थ सोम तत्त्व) की घृतरूप में आहुति पड़ती रहे। यहां मन्त्र में अग्नि के लिये अतिथि शब्द आता है। इससे यह स्पष्ट है कि यह अग्नि भौतिक अग्नि नहीं है। भौतिक अग्नि के लिये अतिथि शब्द के प्रयोग में कोई स्वारस्य नहीं है।

द्वितीय मन्त्र इसप्रकार है---

आप्यायस्व समेतु ते विश्वतः सोम वृष्ण्यम्।
भवा वाजस्य सङ्गथे। ऋ. १।९१।१६

(क्रमशः)

---

१. सैषाऽऽग्नेय्यतिथिमती न सौम्यातिथिमत्यस्ति यत्सौम्यातिथिमती स्याच्छश्वत्सा स्यात्।

२. एतत्त्वेषाऽतिथिमती यदापीनवती यदा वा अतिथिं परिवेविषत्यापीन इव वै स तर्हि भवति।

# अबीर गुलाल उड़ाने वालो … …

श्री महावीर "नीर" विद्यालंकार

वंदनवार सजाने वालो, अबीर गुलाल उड़ाने वालो ।
बोलो ! इस रोती धरती पर, तुमने कितना ध्यान दिया है ।।

माना बंध बांधकर तुमने, नीरस धरा सरस कर डाली ।
किन्तु हर दुःखते घावों पर, तुमने कितना प्यार दिया है · · अबीर · ·

बातें खूब बनाने वालो, वायदों में उलझाने वालो ।
बोलो ! हर आंसू की खातिर, तुमने क्या उपकार किया है · · अबीर · ·

माना अपने बल-पौरुष से तुमने समर विजय कर डाले ।
किन्तु देश की सतत विजय हित, तुमने कितना काम किया है · · अबीर · ·

संविधान में लिखने वालो, हिन्दी-हिन्दी कहने वालो ।
बोलो ! जन-जन की भाषा का, तुमने कितना मान किया है · · अबीर · ·

देश-देश की झांकी पर तो, तुम कितने इतराते फिरते ।
किन्तु चित्र सही भारत का, तुमने क्या निर्माण किया है · · अबीर · ·

माना बिजली घर-घर पहुंची, अन्नकोष सारे भर डाले ।
किन्तु मांगते फिर क्यों जग से, तुमने क्या उत्थान किया है · · अबीर · ·

सबको गले लगाने वालो, राम-राज्य फैलाने वालो ।
बोलो ! बढ़ते अंधकार का, तुमने कितना नाश किया है · · अबीर · ·

माना अब तो अपने घर में, 'परमाणु' निर्माण हो गया ।
किन्तु चरित्र देश का कोई, तुमने क्या निर्माण किया है · · अबीर · ·

महंगाई की अमर बेल तो, दिन-प्रति दिन बढ़ती ही जाती ।
बोलो ! इसे मिटाने के हित, तुमने क्या उपचार किया है · · अबीर · ·

जिनका बिस्तर यह धरती है, छत है केवल नीला अम्बर ।
'नीर' बताओ उन लोगों का, तुमने क्या कल्याण किया है · · अबीर · ·

---

जून १९७४ से आगे —

# सामवेद-हिन्दी-पद्यानुवाद

## ( उत्तरार्चिक )

## तृतीय प्रपाठक का प्रथम अर्ध

## ( दिक्पाल छन्द )

श्री विद्यानिधि शास्त्री

( ९१८ )

**मा पापत्वाय नो नरेन्द्राग्नी माभिशस्तये ।**
**मा नो रीरधतं निदे ॥**

नेता बने प्रभो ! तुम हे इन्द्र अग्नि ! आओ ।
अभिशाप पाप हिंसा छल से हमें बचाओ ॥
निन्दक न हों किसी के, हम हों यथार्थवादी ।
नास्तिक कभी न होवें व्यंसक वृथा विवादी ॥

( ९१९ )

**पवस्व दक्षसाधनो देवेभ्यः पीतये हरे ।**
**मरुद्भ्यो वायवे मदः ॥**

हरि हो हरे भरे तुम अतिदक्ष यज्ञसाधक ।
रस को झरो निरन्तर बन कर अनिष्टबाधक ॥
पानार्थ देवजन के प्यारे मरुत् पवन के ।
मदमस्त आप फैलो बन्धन मिटें भुवन के ॥

( ९२० )

**सं देवैः शोभते वृषा कविर्योनावधि प्रियः ।**
**पवमानो अदाभ्यः ॥**

नरयोनि में वृषा कवि पवमान सोहता है ।
प्रिय दिव्य सद्गुणों से कमनीय मोहता है ॥
दबता नहीं कभी जो हिंसक कभी न होता ।
चुपचाप मानवों के सब है कुटेव खोता ॥

( ९२१ )

**पवमान धियाहितो३भि योनिं कनिक्रदत् ।**
**धर्मणा वायुमारुहः ॥**

पवमान ! योनियों में स्थित शब्द कर रहे हो ।
अन्तर्निहित तुम्हीं तो बल वायु भर रहे हो ॥
स्थिर शुद्ध बुद्धि से या शुभ धर्म कर्म से ही ।
तुम को समझ सकें हम मानव समस्त देही ॥

( ९२२ )

**तवाहं सोम रारण सख्य इन्दो दिवे दिवे । पुरूणि बभ्रो नि चरन्ति मामव परिधीं रति तां इहि ॥**

हे इन्दु सोम ! हर दम तुझ में रमण करूं मैं ।
तेरी पवित्र मैत्री का ही स्मरण करूं मैं ॥
हे बभ्रु ! वासनायें विचलित मुझे बनावें ।
उनकी सभी परिधियां प्रभु ! आप ही नसावें ॥

( ९२३ )

**तवाहं नक्तमुत सोम ते दिवा दुहानो बभ्र ऊधनि । घृणा तपन्तमतिसूर्यं परः शकुना इव पप्तिम ॥**

रस दूध ऊध में से हे बभ्रु सोम ! तेरा ।
दिन रात दोहता मैं जिससे मिटे अंधेरा ॥
अति दीप्त रश्मियों से संतप्त सूर्य को भी ।
लांघें शकुन्तसम हम उड़ जांय मुक्तिलोभी ॥

( ९२४ )

**पुनानो अक्रमीदभि विश्वा मृधो विचर्षणिः ।**
**शुम्भन्ति विप्रं धीतिभिः ॥**

सब शत्रुता मिटाता द्रष्टा बना सभी का ।
चक्कर लगा रहा है पवमान वह कभी का ॥
दृढ भक्त विप्र जिसकी स्थिर शुद्ध बुद्धियों से ।
शोभा निहारते हैं शोभित सुसिद्धियों से ॥

( ९२५ )

**आ योनिमरुणो रुहद् गमदिन्द्रो वृषा सुतम् ।**
**ध्रुवे सदसि सीदतु ।।**

निजयोनि में अरुण वह आरूढ़ सोहता है ।
वृष इन्द्र जा उसी का रस दूध दोहता है ।।
ध्रुव उच्चतम सदन में बैठा उसे निहारे ।
सौभाग्ययुक्त नर ही इस तत्त्व को विचारे ।।

( ९२६ )

**नू नो रयिं महामिन्दोऽस्मभ्यं सोम विश्वतः ।**
**आ पवस्व सहस्रिणम् ।।**

हे सोम इन्दु ! हम को चहुं ओर से द्रविण दो ।
अनुपम महत्त्वशाली ऐश्वर्ययुक्त गुण दो ।।
धन सैंकड़ों हजारों तुम शीघ्र शीघ्र झर दो ।
प्यारे स्वभक्तजन का घर सौख्ययुक्त कर दो ।।

( ९२७ )

**पिबा सोममिन्द्र मन्दतु त्वा यं ते सुषाव हर्यश्वाद्रिः ।**
**सोतुर्बाहुभ्यां सुयतो नार्वा ।।**

हे इन्द्र ! सोम पीलो तुम को खुशी करेगा ।
अभिषव किया हुआ यह हर्यश्व ! दिल भरेगा ।।
अविदीर्ण शक्तिशाली जो अश्वसम नियत है ।
यजमान ने निचोड़ा भुजयुग्म से सतत है ।।

( ९२८ )

**यस्ते मदो युज्यश्चारुरस्ति येन वृत्राणि हर्यश्व हंसि ।**
**स त्वामिन्द्र प्रभूवसो ममत्तु ।।**

हर्यश्व इन्द्र राजन् ! जो रस सरस मधुर है ।
तेरा मनोज साथी मादक बड़ा प्रचुर है ।।
दुर्वृत्त वृत्र का वध जिससे करो सदा तुम ।
तुम को करे खुशी वह मानो प्रभूतधन ! तुम ।।

( ९२९ )

**बोधा सु मे मघवन् वाचमेमां यां ते वसिष्ठो अर्चति प्रशस्तिम् । इमा ब्रह्म सधमादे जुषस्व ।।**

जो में प्रशस्ति पूजा करके तुम्हे रिझाऊं ।
सुन्दर मधुर वचन भी मघवन् ! तुम्हें सुनाऊं ।।
उस मुझ वसिष्ठ के ये शुभ मन्त्र पाठ जानो ।
सत्प्रीति से हवन में तुम सेवनीय मानो ।।

( ९३० )

**विश्वाः पृतना अभिभूतरं नरः सजूस्ततक्षुरिन्द्रं जजनुश्च राजसे । क्रत्वे वरे स्थेमन्यामुरीमुतोग्रमोजिष्ठं तरसं तरस्विनम् ।।**

सब शत्रुसैन्य का जो अभिभव करे यशस्वी ।
अति उग्र वेगबल से ओजिष्ठ है तरस्वी ।।
स्थिर कर्म में प्रवर उस दृढ़ इन्द्र को भजें सब ।
स्तुतिमन्त्र साथ बोलें नर दीप्ति के जनक सब ।।

( ९३१ )

**नेमिं नमन्ति चक्षसा मेषं विप्रा अभिस्वरे । सुदीतयो वो अद्रुहोऽपि कर्णे तरस्विनः समृक्वभिः ।।**

अभितः प्रकाश में उस नमनीय को नमें सब ।
देखें उसे, यहां है जिसका समुन्मिषित सब ।।
सम्यक् प्रदीप्त विद्वान् अद्रोहबुद्धि वाले ।
घोलें सुधा श्रवण में ऋक्पाठ वेग वाले ।।

( ९३२ )

**समु रेभासो अस्वरन्निन्द्रं सोमस्य पीतये ।**
**स्वःपतिर्यदी वृधे धृतव्रतो ह्योजसा समूतिभिः ।।**

स्तोता सभी स्वरों से श्रुतिवाणियां उचारें ।
प्रिय सोमपान के हित उस इन्द्र को पुकारें ।।
स्वामी सभी सुखों का, धर्ता वही व्रतों का ।
है दीप्त रक्षणों से वर्धक सुकृत रतों का ।।

( ९३३ )

**यो राजा चर्षणीनां याता रथेभिरध्रिगुः । विश्वासां तरुता पृतनानां ज्येष्ठं यो वृत्रहा गृणे ।।**

रथयान से चले जो राजा अधृतगमन है ।
सारी प्रजा जगत् की जिसका सुरक्ष्य धन है ।।

रिपु की समस्त सेवा जो है विदीर्ण करता ।
वह इन्द्र वृत्रघाती है ज्येष्ठ नाम धरता ।।

( ९३४ )

**इन्द्रं तं शुम्भ पुरुहन्मन्नवसे यस्य द्विता विधर्तरि ।**
**हस्तेन वज्रः प्रतिधायि दर्शतो महान् देवो न सूर्यः ।।**

अतिहिस्रवृत्तिमानव ! तू इन्द्र का भजन कर ।
साथी द्वितीय रहता है जो स्वकार्यतत्पर ।।
चिरदर्शनीय भारी कर में सुवज्र धारे ।
रवितुल्य वह तिमिर हर सारा जगत् सुधारे ।।

( ९३५ )

**परि प्रिया दिवः कविर्वयांसि नप्त्योर्हितः ।**
**स्वानैर्याति कविक्रतुः ।।**

द्यौ भूमि लोक जिसके नाती बने हुए हैं ।
प्रिय जीवसंघ जिसके रस में सने हुए हैं ।।
द्यौ का प्रसिद्ध कवि वह मुरली बजा रहा है ।
विक्रान्त कर्म वाला स्वच्छन्द जा रहा है ।।

( ९३६ )

**स सूनुर्मातरा शुचिर्जातो जाते अरोचयत् ।**
**महान् मही ऋतावृधा ।।**

है वह महान् सुभूषित, शुचि सत्य वृद्धि वाले ।
चमका रहा बड़े भू द्यौ दो प्रकाशवाले ।।
माता समान उनको वह मान दे रहा है ।
बन पुत्रतुल्य उनसे संमान ले रहा है ।।

( ९३७ )

**प्र प्र क्षयाय पन्यसे जनाय जुष्टो अद्रुहः ।**
**वीत्यर्ष पनिष्टये ।।**

गृहहेतु भक्तजन हैं स्तुति कर रहे तुम्हारी ।
हो द्रोहहीन जन से तुम सेव्य शक्तिधारी ।।
हे सोमदेव ! अतिशय सुख के निमित्त झरिये ।
सर्वत्र भूमितल में आनन्द शान्ति भरिये ।।

( ९३८ )

**त्वं ह्या३ङ्ग दैव्य पवमान जनिमानि द्युमत्तमः ।**
**अमृतत्वाय घोषयन् ।।**

पवमान दिव्य भगवन् ! द्युतियुक्त तुम बड़े हो ।
सब जन्मधारियों में ऊंची जगह खड़े हो ।।
कहते उन्हें—'अरे तुम गन्दे हुए पड़े हो ।
उद्घोष को सुनो तुम अमृतत्व के घड़े हो' ।।

( ९३९ )

**येना नवग्वा दध्यङ्ङपोर्णुते येन विप्रास आपिरे ।**
**देवानां सुम्ने अमृतस्य चारुणो येन श्रवांस्याशत ।।**

जिस सोम से विबुधजन ईप्सित महत्त्व पावें ।
नवरश्मियुक्त योगी अज्ञानतम हटावें ।।
स्थिर दिव्य मुक्तिसुख में भय मृत्यु का भगावें ।
जिससे अमूल्य यशधन पाते नहीं अघावें ।।

( ९४० )

**सोमः पुनान ऊर्मिणाव्यं वारं वि धावति ।**
**अग्रे वाचः पवमानः कनिक्रदत् ।।**

वह सोम निज लहर से सानन्द हो रहा है ।
अविरूपिणी प्रकृति का आवरण धो रहा है ।।
अग्रिम गिरा उचारे क्रन्दन करे रसीला ।
सुन कर निनाद जिसका हो अङ्ग अङ्ग गीला ।।

( ९४१ )

**धीभिर्मृजन्ति वाजिनं वने क्रीडन्तमत्यविम् ।**
**अभि त्रिपृष्ठं मतयः समस्वरन् ।।**

वननीय मुक्तिवन में जो सोम खेल खेले ।
शोधें उसे सुमति से मतिमान् व्रती अकेले ।।
वह वेग से प्रकृति को लांघें त्रिलोकधारी ।
मिल कर उसी बली से मति दीप्त हों हमारी ।।

(क्रमशः)

# सम्बन्धों की महानदी का पानी सूख गया है

श्री सालिकराम शर्मा "विमल" बी० ए०

( १ )

दृष्टि उठाकर जिधर देखिये मची एक हलचल है।
उठती सी आवाज आज है रोजी औ' रोटी की।
कहीं काल सम मुंह बाये सूखा शैतान खड़ा है।
कहीं कराह, आह, तड़पन की धूम मची चोटी की ॥

( २ )

सम्बन्धों की महानदी का पानी सूख गया है।
सब के उर में आज स्वार्थ के पड़े दिखाई रेते।
युग का निर्माता मानव उलझा है निज गुत्थी में
कहां समय है वह अपनापन फिर से ढूंढे चेते ॥

( ३ )

आज पेट की ज्वाला बढ़कर है विराग योगों से
आज भूख का मूल्य चुकाना भी मुश्किल सा लगता।
कितनी ऊँची कीमत में बिक रहा आज पानी है
मन तो आज अन्न के दर्शन को है बहुत तरसता ॥

( ४ )

धरती नभ में आज दृश्य आता इक नव परिवर्तन।
नभ से दूर हुआ है वारिदगण का इत उत नर्तन।
आँधी पड़ी प्रकृति रोती है, रोती सभी दिशायें
सागर क्षुब्ध पड़ा है, उसका बन्द हुआ आलोडन ॥

( ५ )

मानव हार गया अब पूरा, नहीं शक्ति है उसमें
किस बलबूते पर दुख-द्वन्द्वों, संघर्षों से जूझे।
आज तलक वह रहा बूझता नित नित नई पहेली
किन्तु शक्ति अब रही कहां वह नव प्रहेलिका बूझे ॥

( ६ )

उसे रात का उजियारा अब रंच नहीं भाता है,
किन्तु रात के अंधियारे में चाह रहा है जीना।
अब तो उसका काम बचा है रोना आहें भरना
फटे हृदय को जोड़ जोड़ कर इधर उधर से सीना ॥

( ७ )

महँगाई कर्जे का बन्धन तोड़ नहीं पाता है
फिर भी वह इस बंधन में नित नित्य उलझता जाता।
धँसी आँख, मुहँ में झुर्री लेकर वह घूम रहा है।
जीर्ण शीर्ण शिर काँप रहा है, दुगुना है चकराता ॥

( ८ )

आज जरा ने उसको असमय आकर घेर लिया है।
अब जीवन वीरानों में है उसका लगा बदलने।
बदल रही है ऊषा उसकी आज असित संध्या में
सुखमय जीवन दुखमय जीवन में है लगा बदलने ॥

# अद्वैत वेदान्त में सृष्टि की व्याख्या

श्रीमती स्वदेश भट्टाचार्य एम० ए०

दार्शनिकों ने नाना पद्धतियों से विश्व सृष्टि की व्याख्या की है। परमतत्व के सम्बन्ध में अपनी अपनी धारणा के अनुकूल ही सभी दार्शनिकों ने इस सृष्टि को समझने का प्रयास किया है। विश्व सृष्टि को देखकर किसी भी बुद्धिमान व्यक्ति को यह जिज्ञासा होती है कि सृष्टि का रहस्य क्या है? यह सृष्टि कहां से आयी है? ऋग्वेदीय ऋषि भी कहते हैं कि 'कुत आजाता, कुत इयं विसृष्टिः' यह सृष्टि कहां से हुई? कैसे हुई? यह जिज्ञासा स्वाभाविक है। कारण की दृष्टि से कुछ दार्शनिकों ने भौतिक परमाणुओं से ही इस सृष्टि की उत्पत्ति मानी है। भारतीय दर्शन में न्याय वैशेषिक आदि दार्शनिक परमाणु कारणवादी हैं। किन्तु न्यायदर्शन निमित्त कारण के रूप में ईश्वर को सृष्टिकर्ता मानता है। अनीश्वरवादी दार्शनिकों के अनुसार ईश्वर की मान्यता सृष्टि की व्याख्या के लिये आवश्यक नहीं हैं। उनके अनुसार अनादि जीव कर्मश्रृंखला ही सृष्टि का निमित्त हो सकती है। सांख्यदर्शन में चेतन और जड दोनों ही तत्वों की स्वीकृति है। उनके अनुसार प्रकृति अर्थात् प्रधानतत्व से सृष्टि की व्याख्या हो सकती है, प्रधान को मानकर सांख्यवादी प्रकृति परिणामवाद द्वारा सृष्टि की व्याख्या देते हैं। वैष्णव दार्शनिकगण विश्व सृष्टि को ब्रह्म का परिणाम कहते हैं। उनके अनुसार सृष्टि की व्याख्या के लिये सर्वगुणसम्पन्न, सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान परमेश्वर की मान्यता ही पर्याप्त है। वैष्णव दार्शनिकगण सृष्टि को ब्रह्मपरिणाम मानते हैं।

आचार्य शंकर के अनुसार सृष्टि की व्याख्या परमाणु कारणवाद से, प्रकृति परिणामवाद से तथा ब्रह्म परिणामवाद से नहीं दी जा सकती। उन्होंने ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य में पूर्वोक्त वादों का सृष्टि की व्याख्या के संदर्भ में खण्डन किया है। उनके अनुसार सृष्टि की व्याख्या के लिये एकमात्र अद्वैत ब्रह्म की मान्यता पर्याप्त है। यह सृष्टि अद्वैत ब्रह्म का विवर्त है। क्योंकि अद्वैत वेदान्ती सृष्टि की व्याख्या के लिये अनिर्वचनीय अविद्या के सिद्धान्त को मान लेते हैं। इसलिये इस सिद्धान्त के माध्यम से वे अद्वैतवादी रहते हुए भी सृष्टि की व्याख्या देने में समर्थ होते हैं। इस व्याख्या के अनुसार सृष्टि के आदि कारण परमाणु नहीं हैं,१ नहीं जड़ प्रकृति है, बल्कि एकमात्र ब्रह्म ही निमित्त एवं उपादान कारण है। माया शक्ति के माध्यम से ब्रह्म में कारणता मानली जाती है। वैसे तो कारणता का स्पर्श ब्रह्म में है नहीं 'यतो वा' तथा 'जन्माद्यस्ययतः', आदि उपनिषद् वाक्य एवं सूत्र ब्रह्म को ही जगत् कारण बतलाते हैं। सांख्य की प्रकृति में ईक्षणा शक्ति नहीं हो सकती, क्योंकि वह जड़ है। इसी लिये निमित्त कारण के रूप में प्रकृति का खण्डन हो जाता है। इसी प्रकार बिना चेतन अधिष्ठित हुए प्रकृति स्वयं सृष्टि के रूप में परिणत नहीं हो सकती। इस लिये वह उपादान भी नहीं बन सकती।२ ब्रह्म परिणामवाद को मानने पर

---

१. ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य २।२।११,१२,१३,१४, १५,१६,१७ आदि परमाणु कारणवाद का खण्डन हुआ है।

२. ईक्षतेर्नाशब्दम्, ब्र. सू. १।१।५ तथा ब्रह्मसूत्र द्वितीय अध्याय, प्रथम एवं द्वितीय पाद में प्रधान कारणवाद का खण्डन हुआ।

अद्वैतवेदान्तियों के अनुसार ब्रह्म को विकारी मानना पड़ेगा, क्योंकि परिणाम में विकार देखा जाता है। जिसप्रकार दूध से दधि बनता है और दूध विकृत हो जाता है, उसी प्रकार यदि ब्रह्म जगतरूप में परिणत होता है तो उसमें भी विकृति अवश्य आयेगी। श्रुति ब्रह्म को अविकारी बतलाती है, इसी लिये शंकर के अनुसार ब्रह्मपरिणामवाद श्रुतिविरुद्ध है। आचार्य शंकर ने ब्रह्मसूत्र में ब्रह्म परिणामवाद का खण्डन किया है। वैष्णव दार्शनिकगण ब्रह्माधीन चितिशक्ति के माध्यम से ब्रह्म में परिणाम की संगति बैठाते हैं साथ में ब्रह्म को अविकृत भी बतलाते हैं, किन्तु अद्वैत वेदान्तियों को वैष्णव दार्शनिकों की युक्ति समीचीन नहीं लगती।

विवर्तवाद के अनुसार कारण स्वयं कूटस्थ रहकर भी कार्य को उत्पन्न करता है। इस सिद्धान्त के अनुसार कारण की कार्य से न्यून सत्ता होती है। अर्थात् कार्य प्रतीयमान होता है। जिस प्रकार शुक्ति रजतभ्रम में शुक्ति अविकृत है। तथा उसमें रजत का भ्रम होता है। उसी प्रकार विवर्तवाद में ब्रह्म कूटस्थ एवं अविकृत रहता है। एवं उस ब्रह्मरूप अधिष्ठान में जगतरूप भ्रम होता है। यह भ्रम अलीक नहीं है। व्यवहारकालीन सत्य है।

इस प्रकार की सृष्टि व्याख्या को अध्यारोप अपवाद कहते हैं। अद्वैतवेदान्ती सृष्टिप्रक्रिया को ब्रह्म में आरोप करके फिर अपवाद द्वारा उसका निषेध करते हैं। यही विवर्तवाद है। इस सिद्धान्त के अनुसार आकाशादि क्रम से स्थूल शरीर एवं घटपटादि तक सम्पूर्ण सृष्टि की व्यवहारिक व्याख्या दी जाती है। परमार्थतः सृष्टि का निषेध किया जाता है।

सृष्टिप्रक्रिया की व्याख्या में अद्वैतवेदान्ती ब्रह्म को जगत का विवर्तोपादान कहते हैं, और माया को परिणामी उपादान बतलाते हैं। विवर्तोपादानकारण ब्रह्म ही मायोपहित होकर निमित्तकारण बनता है, इसी लिये अद्वैतवेदान्त में ब्रह्म को अभिन्न निमित्तोपादान कहा है। अद्वैतवेदान्त में इस प्रकार सृष्टिकर्ता के रूप में ईश्वर को माना गया है। सृष्टि की व्याख्या न्यायवैशेषिक आदि दार्शनिकों के समान ईश्वर को निमित्त कारण मानकर के की गयी है। यह ईश्वर जीवकर्मसापेक्ष ईश्वर है। कर्मानुसार सृष्टिकर्ता है, तभी ईश्वर न्यायपरक एवं दयालु भी बना रहता है। जहां तक स्वतन्त्रता का प्रश्न है उसका समाधान जीवकर्मनिरपेक्ष ईश्वरवाद में भी नहीं है, क्योंकि उसमें भी ईश्वर अपनी इच्छाधीन कार्य करेगा। अतः इच्छाधीन कहना पड़ेगा। साथ में जीवों के पापपुण्य का भी उत्तरदायी ईश्वर को होना पड़ेगा।

वस्तुतः सृष्टि के लिये कर्मवाद को ही पर्याप्त इस लिये नहीं माना जाता, क्योंकि कर्म जड होता हुआ, स्वयं चालित नहीं हो सकता, परन्तु यह भी तो एक पूर्वाग्रह ही है कि जड़ पदार्थ स्वयं चालित नहीं होते। चेतन ही क्यों स्वयं चालित हो? केवल विशुद्ध चेतन को स्वयं चालित हम कभी नहीं देखते। भौतिक वस्तुओं से युक्त तथा कथित चेतन को ही स्वयं चालित देखा जाता है। सूक्ष्म रूप से देखने पर शरीरयुक्त प्राणी भी स्वयं चालित नहीं है। उसमें भी जड इच्छाशक्ति का हाथ है। ईश्वरसिद्धि के लिये या ईश्वर स्वतन्त्रता के लिये हम जिन युक्तिओं का प्रयोग करते हैं, वे भी दोषपूर्ण हैं। ईश्वरवादियों के पक्ष में बलवती युक्ति एकमात्र श्रुति प्रमाण है। जो भी हो अद्वैतवेदान्त ईश्वरवाद को मानता हुआ भी विवर्तवाद द्वारा सृष्टि की व्याख्या देता है।

# ऋण और वह भी घी का !

श्री मञ्जुल मयङ्क पन्तुल, वेद व्याकरणाध्यापक, विश्वभारती, शान्ति निकेतन

माधवाचार्य के सर्वदर्शन संग्रह में चार्वाकों की सुप्रसिद्ध उक्ति "यावज्जीवेत् सुखं जीवेत्, ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्" का अभिप्राय यही लिया जाता रहा है कि "जब तक जियो मौज से जियो और कर्ज लेकर भी घी पियो"। चार्वाकों ने अर्थ व काम की जिस तरह वकालत की है, उससे "कर्ज काढ़कर घी पीने" वाले अर्थ की संगति सटीक बैठ जाती है। कर्ज काढ़ने वाले व्यक्ति को समाज अच्छी दृष्टि से यूंही नहीं देखता। फिर जो आदमी अपनी चादर न देख कर पांव फैलाने की-क़ोशिश करे या दूसरे को ऐसा करने को उकसाये, उसकी बात सुनेगा ही कौन? लेकिन कर्ज लेने व देने की प्रथा मनुष्य के सभ्य होने के समय से लेकर आज तक बराबर चली आ रही है। विचारणीय यह है कि ऋण लेकर घी पीने की कोई प्रथा तत्कालीन समाज में प्रचलित थी या नहीं?

स्मृतियों के अनुशीलन से पता लगता है कि घृत भी ऋणादान की एक वस्तु रही है। कात्यायन-स्मृति[1] में ऋण के रूप में लिये गये घी पर व्याज की दर आठगुना बताई गई है।

मजे की बात यह है कि इन स्मृतियों से यह बिलकुल पता नहीं लगता कि किन परिस्थितियों अथवा अवसरों पर किस उद्देश्य से कोई व्यक्ति घृत-ऋण लेता था। विचार करने से वह मद सामने उभर आता है, जिसमें घृत-व्यय की सम्भावना अधिक हो सकती थी और मनुष्य को घृत-ऋण लेने की आवश्यकता पड़ती थी। कहा जा सकता है कि वे परिस्थितियां थीं–ब्राह्मण-भोजन व यज्ञ। प्राचीन भारत में घी और दूध की नदियों वाली कहावत की निस्सारता भी इससे प्रमाणित हो जाती है। अगर रहीं भी हों जन-साधारण के लिये नहीं थीं। सम्पन्नता सार्वजनिक उपलब्धि की कसौटी नहीं हो सकती। घृत के ऋणविधान तथा वृद्धिविधान से यह बात भी स्पष्ट हो जाती है कि ऋण की प्रेरणा चार्वाकों की नहीं अपितु पूर्वसिद्ध है। अब रही घी पीने की बात। भारतीय समाज में, 'आयुर्घृतम्' कह कर घी को आयु का दूसरा पर्याय ही मान लिया गया। इसमें सन्देह नहीं कि अब्भक्षों और वायुभक्षों की भांति ही कुछ लोग घृत भक्ष भी रहे होंगे। ऋग्वेद की उर्वशी[2] ऐसों में अन्यतम है। वेदपाठी के लिये तो पाठ आरम्भ करने के पहले घी पीने का विधान[3] ही है। घृत-पान की परम्परा का सबसे बड़ा उन्मेषक वह आशीर्वाद है जिसमें आज कल के "मौज करो" की तरह "सर्पिः[4] पिब" कहा जाता था। अब अगर घृत की ऋण-परम्परा को पान-क्रिया से सम्बद्ध कर दिया जाय तो क़र्ज लेकर घी पीने वाला अर्थ भी सम्बद्ध मालूम पड़ता है। चूंकि

---

१. तैलानाञ्च सर्वेषां मद्यानामथ सर्पिषाम्
वृद्धिरष्टगुणा प्रोक्ता गुड़स्य लवणस्य च।
कात्यायन (विवादरत्नाकर)

२. घृतस्य स्तोकं सकृदह्न आश्नाम।
ऋ० वे० १०।९५।१६

३. पीत्वा धूमं घृतञ्चैव शुचिर्भूत्वा ततो वदत्।
नारदीय शिक्षा।

४. चतुर्भाणी–डा० मोतीचन्द्र व वासुदव शरण अग्रवाल।

झगड़ा "ऋण" शब्द को लेकर है, इस लिये इस पर भी विचार करना आवश्यक है। पाणिनि ने अपने "ऋणमाधमर्ण्ये" सूत्र में ऋण को कर्ज में ही सीमित रखा है। किन्तु भट्टोजिदीक्षित ने मेदिनी कोष के आधार पर ऋण का अर्थ पानी भी बतलाया है। प्राचीन ग्रन्थों में ऋण का प्रयोग पानी के अर्थ में मिलता भी है। दैवज्ञ सूर्य विरचित कामतंत्र काव्य मंजरी ५ में "शीतलेन ऋणेन" कहकर ऋण शब्द की जलार्थकता चरितार्थ की है। कामतंत्र के इस ग्रन्थ में प्रयुक्त ऋण शब्द के आधार पर हम भी अर्थ काम–प्रधान चार्वाक तंत्र की "ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्" वाणी उक्ति में 'ऋण शब्द का प्रयोग पानी के अर्थ में मानते हैं और व्याख्या करते हैं कि "घृतं जलं कृत्वा अर्थात् घृतं जलं मत्वा पिबेत्। यत्र यत्र जलमुपयुज्यते तत्र तत्र सर्वत्र घृतस्य व्यवहारः जलवद् व्यवहारः। घृतस्य जलवत् वर्त्तितया सुखं जीवेत्।"

पानी की तरह घी का व्यवहार करना सुखातिशय का द्योतक है। चार्वाक की उक्ति से सुखातिशय व उसके उपभोग की प्रेरणा है न कि अवाञ्छित ऋण (कर्ज) की, जिसके एक बार ले लेने पर आजीवन मुक्ति नहीं। इस लिये कर्ज लेकर घी पीने वाला अर्थ सम्बन्धहीन व त्याज्य है।

---

५. प्रबुद्धस्तु ततः सोऽपि शरीरेण प्रपीडितः।
सर्वमग्निं शान्तयित्वा शीतलेन ऋणेन च।।२१।

---

( पृ० संख्या ४५६ का शेष )

## गुरुकुल समाचार

आदरणीय कुलपति जी ने अपने अभिनन्दन के उत्तर में कहा कि "हमारा गुरुकुल एक बड़ा परिवार है, यहां न कोई छोटा है न बड़ा, सभी को गुरुकुल की उन्नति में सहयोग देना है। मैं गुरुकुल को शिक्षणालय के रूप में ही नहीं अपितु एक आन्दोलन के रूप में मानता हूं और मुझे जो यह अवसर मिला है मैं उसमें गुरुकुल की उन्नति की दिशा में कुछ भी कर सका तो यह मेरा सौभाग्य होगा। आप सब लोगों की वर्चस्विता से मैं आगे बढ़ सकूं यही मेरी अभिलाषा है।"

पत्रिका परिवार तथा कुलवासियों की ओर से हम डाक्टर साहब का पुनः अभिनन्दन करते हैं तथा आशा करते हैं कि उनके कुलपतित्व में गुरुकुल चहुंमुखी उन्नति करेगा तथा यहां व्याप्त शिथिलता का अन्त होकर कुल भूमि सुख-शान्ति और निरोगिता से फलती-फूलती रहेगी।

## डा० वासुदेव 'चैतन्य' की स० मुख्याधिष्ठाता के पद पर नियुक्ति

यह सूचित करते हुए अत्यन्त हर्ष होता है कि डा० वासुदेव 'चैतन्य' की स० मुख्याधिष्ठाता के पद पर नियुक्ति की गई है। आशा है आपकी देख-रेख में गुरुकुल का प्रबन्धकीय कार्य सूचारु रूप से चलता रहेगा तथा गुरुकुल उन्नति करता रहेगा।

-o-

# गुरुकुल समाचार

श्री महावीर 'नीर' विद्यालंकार

## ऋतु रंग

समयोऽयं ज्येष्ठाषाढ़स्य गीयताम् सम्प्रति हि--
आरामाधिपतिर्विवेकविकलो नूनं रसा नीरसा ।
वात्याभिः परुषीकृताः दशदिशश्चण्डातपो दुःसहः ।।
एवं धन्वनि चम्पकस्य सकले संहारहेतावपि ।
त्वं सिञ्चन्नमृतेन तोयद कुतोऽप्याविष्कृतो वेधसा ।।
जगन्नाथ पण्डितराज

कुलभूमि का वातावरण अभी गर्मी की प्रचण्डता से व्याकुलता भरा है । यों तो जून मास के प्रथम सप्ताह से ही गुरुकुलीय गगनमण्डल पर आंधी तूफान के साथ मेघों का उत्पात प्रारम्भ हो गया । आंधी में अनेक वृक्षों की शाखाएं भग्न हो गयीं । पर्वतमालाओं के सामीप्य के कारण हरिद्वार क्षेत्र में वर्षा कुछ पहले ही बौछार कर जाती है । इससे वातावरण कभी कभी बड़ा सुहावना हो जाता है किन्तु दिन अभी अत्यन्त उष्णता लिए है । उत्ताप असह्य हो उठा है । प्रस्वेद और घाम का प्रकोप होने लगा है । आकाश पर चढ़ी धूल कुछ शांत होने लगी है । कुल के आम्र-फल पकने को उद्यत हैं । जामुनों पर बोर तो पहले ही आ चुका था अब फलों से डालियां लद गई हैं । नीम वृक्षों पर निबोलियां कानों की झुमकियों के समान सुशोभित हो उठी हैं । अमरूदों में नन्हे-नन्हे अमरूद आगए हैं । बया नाम की सुन्दर नन्हीं रंगबिरंगी चिड़ियों ने यत्र तत्र अपने घोंसले लटका लिए हैं । कुल की अमृत बाटिका में विभिन्न फलों की बहार वायु के झोकों के साथ मन प्रफुल्लित कर जाती है । जून मास में शैक्षणिक विभागों का अवकाश होने से कुलीय वातावरण निस्तब्ध रहा, किन्तु अब अनेक कुलवासी तथा छात्रगण आने लगे हैं । सूनी सड़क पर तथा विद्यालय आश्रम व महाविद्यालय आश्रम में हलचल सी दिखाई देने लगी है । कुल में कुछ नये अधिकारियों के आने से नयी उमंगें तथा नयी आशाएं हिलोरें मार रही हैं । मच्छर, मक्खियों का प्रभाव काफी है । इस माह कुलभूमि में दर्शनार्थी यात्रियों की खूब चहल पहल रही ।

## विद्यालय विभाग

विद्यालय विभाग में ग्रीष्मावकाश ३० जून को समाप्त होकर १ जुलाई से ब्रह्मचारी घरों से आने लगे हैं । नयी आशाओं और नये उद्देश्यों के साथ नया सत्र प्रारम्भ होने वाला है । अष्टम श्रेणी तक के छात्रों की पुनः परीक्षा २७ जुलाई से होंगी । ग्रीष्मावकाश में ब्रह्मचारियों ने गंग-स्नान का खूब आनन्द प्राप्त किया । सभी शेष ब्रह्मचारी स्वस्थ तथा प्रसन्न रहे । अब अधिकारी वर्ग विद्यालय की उन्नति के लिए काफी सचेत और सतर्क हैं । आश्रम की टूट-फूट तथा मरम्मत एवं पुताई आदि से आश्रम का भव्य-भवन आलोकित हो उठा है । १ जुलाई से प्रवेश प्रारम्भ है। प्रवेशहेतु नियमावली आचार्य, गुरुकुल काँगड़ी से प्राप्त की जा सकती है ।

## परीक्षा परिणाम

इस वर्ष विद्यालय-विभाग की ९म व १०म श्रेणियों का परिणाम अत्युत्तम रहा । समस्त

अध्यापक-गण तथा मुख्याध्यापक जी बधाई के पात्र हैं।

ब्र० रवीन्द्र कुमार १०म श्रेणी ने प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण होकर वर्षों से खोई प्रतिष्ठा को गौरवान्वित किया। हम ब्रह्मचारी के उज्ज्वल भविष्य की कामना करते हैं। अन्य ब्रह्मचारियों का परीक्षा परिणाम इस प्रकार रहा--

**१०म श्रेणी**--ब्रह्मचारी रवीन्द्र कुमार प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण। तथा ब्र० दिनेश, ब्र० रामचन्द्र राय, ब्र० शशिभूषण व ब्र० सुधर्मा सभी उत्तीर्ण घोषित किये गए।

**९म श्रेणी**--९म श्रेणी के निम्न ब्रह्मचारी उत्तीर्ण घोषित किए गए--ब्र० अशोक कुमार (हर प्रसाद जी), ब्र० अवधेश, ब्र० ओम प्रकाश, ब्र० प्रमोद कुमार। अभी किन्हीं कारणों से कुछ परिणाम अवरुद्ध हैं। हम सब उत्तीर्ण छात्रों को बधाई देते हैं।

## विशेष-व्याख्यान

दिनांक २-६-७४ को आयुर्वेद महाविद्यालय में डा० राममूर्ति मिश्र (ब्रेन सर्जन) का ब्रेन विषय (मस्तिष्क) पर विशेष व्याख्यान हुआ। (एक्यू पंक्चर) सुईयां चुभाकर बेहोश करने की चीनी पद्धति पर डा० साहब ने विशेष प्रकाश डाला। हम डाक्टर साहब का हार्दिक धन्यवाद करते हैं।

इसी मास आर्यसमाज के साप्ताहिक अधिवेशन के अवसर पर श्री स्वामी कृष्णानन्द जी (हिमाचल निवासी) का अत्यन्त प्रभावशाली धार्मिक भावनाओं को उद्वेलित करने वाला व्याख्यान हुआ। उन्होंने कहा कि हमें अपने विचारों पर दृढ़ तो होना चाहिए किन्तु कट्टर नहीं। स्वामी जी काफी दिन गुरुकुल में स्वास्थ्यलाभ करते रहे। हम उनके आभारी हैं।

## नयी उपलब्धि

आयुर्वेद महाविद्यालय के अध्यक्ष डाक्टर अनन्तानन्द जी आयुर्वेदालंकार के कठोर परिश्रम एवं प्रयास से श्रद्धानन्द चिकित्सालय गुरुकुल कांगड़ी में 'एम्बुलेंस गाड़ी' की व्यवस्था हो गई है। अनेक पारिवारिक एवं मानसिक उलझनों के होते हुए भी डा० जी ने जो आयुर्वेद महाविद्यालय की प्रगति के लिए सराहनीय कार्य किया है, उसके लिए समस्त कुलवासी उनके आभारी हैं। ज्ञात हुआ है कि गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय की वार्षिक परीक्षाएं १६ जुलाई से प्रारम्भ होंगी। हम समस्त छात्रों की सफलता की शुभ कामना करते हैं।

## कुलसचिव डा० गंगाराम जी अनेक पदों पर

गत दो मास से श्री डा. गंगाराम जी कुलसचिव, गुरुकुल कांगड़ी के सहायक-मुख्याधिष्ठाता पद पर अस्थायी रूप से कार्य करते रहे हैं। साथ ही उन्हें गुरुकुल कागड़ी के मुद्रणालय (प्रिंटिंग प्रेस) के नियोजक के रूप में भी नियुक्त किया गया है। प्रेस मैनेजर श्री सुरेश चन्द्र जी पूर्ववत् अपना कार्य-भार सम्भाले रहेंगे। ज्ञात हो कि अब प्रेस का प्रबन्ध फार्मेसी के अधिकार में न होकर गुरुकुल विश्वविद्यालय के अधिकार में आ गया है। आशा है उक्त महानुभावों के संरक्षण में गुरुकुल और प्रेस उत्तरोत्तर उन्नति करते जायेंगे।

## कुलभूमि में नयी लहर नया जोश

आजकल समस्त आर्य-जगत् के समान गुरुकुल में भी आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के नवयुग के कारण नयी उमंग और नया जोश व्याप्त है।

१ जुलाई से ४ जुलाई तक श्रद्धानन्द नगरी में एक उत्सव सा रहा। इन्हीं दिनों गुरुकुल की स्वामिनी सभा 'आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब' की 'अन्तरंग' वेद मन्दिर में सम्पन्न हुई। साथ ही विद्या सभा तथा सीनेट की कार्यवाही भी हुई। जिसमें कुछ नये महत्त्वपूर्ण निर्णय लिए गए। समस्त अधिकारियों के स्नेहयुक्त व्यवहार से कुल में आनन्दोत्सव सा रहा।

## डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार का कुलपति पद पर भव्य-अभिनन्दन

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के पुराने व सुयोग्य स्नातक, हिन्दी साहित्य के उच्चकोटि के लेखक, प्रसिद्ध इतिहासज्ञ तथा शिक्षाशास्त्री मान्यवर डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकर का २ जुलाई को वेदमन्दिर में गुरुकुल विश्वविद्यालय के कुलपति पद पर प्रतिष्ठित होने के उपलक्ष्य में बड़े ही हर्षोल्लासपूर्ण वातावरण में भव्य अभिनन्दन किया गया।

डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार १९२४ में प्रथम श्रेणी में तीन स्वर्ण पदक लेकर गुरुकुल के सुयोग्य स्नातक बने। आपने अनेक छात्रोपयोगी इतिहास तथा समाजशास्त्र सम्बन्धी पुस्तकों, उपन्यासों व नाटकों की रचना की है। आपकी प्रायः सभी पुस्तकें विभिन्न विश्वविद्यालयों में पाठ्यक्रमों के लिए स्वीकृत हैं। आपने अब तक पेरिस, चीन, जापान आदि अनेक विदेशी राष्ट्रों का भ्रमण ही नहीं अपितु वहां के जनजीवन को भी समीप से देखा और परखा है। पेरिस से ही आपने अपनी योग्यता के बल पर डाक्टरेट की उपाधि प्राप्त की। गुरुकुल ने भी आपको १९५५ में अपनी उच्चतम उपाधि 'विद्यामार्तण्ड' से विभूषित किया। आपकी विद्वत्ता और सुजनता किसी से छिपी नहीं है। विद्वत्ता के कारण आपको राष्ट्र के अनेक संस्थाओं ने पुरस्कारों से सम्मानित किया है। आपके सुयोग्य हाथों में गुरुकुल की बागडोर देकर आपको ही नहीं बल्कि अपने आपको और समस्त विद्वत्समाज को अधिकारियों ने सम्मानित किया है।

आपका अभिनन्दन करते हुए स्वामी सर्वानन्द जी, श्री रामगोपाल जी शाल वाले, श्री पृथ्वी सिंह जी आजाद, स्वामी अग्निवेश जी, श्री धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड, आचार्य डा० रामनाथ जी वेदालंकार, सभा प्रधान श्री स्वामी इन्द्रवेश जी, श्री निरूपण जी विद्यालंकार, श्री मनोहर जी विद्यालंकार, श्री वैद्य धर्मदत्त जी आयुर्वेदालंकार आदि महानुभावों ने आपके व्यक्तिगत गुणों और विद्वत्ता का वर्णन कर उज्ज्वल भविष्य की कामना की। विश्वविद्यालय के सभी विभागों की ओर से कुलपति जी को पुष्पहार पहनाए गए। अभिनन्दन समारोह का संचालन आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के महामन्त्री श्री वीरेन्द्र जी ने किया।

तदनन्तर ३ जुलाई को गुरुकुल विश्वविद्यालय के शिक्षकेतर कर्मचारियों तथा गुरुकुल फार्मेसी के कर्मचारियों ने भी मान्य कुलपति जी का कार्यालय के खुले आंगन में हार्दिक अभिनन्दन किया। समस्त कर्मचारियों ने गुरुकुल की चहुंमुखी उन्नति के लिए उन्हें अपना पूर्ण सहयोग और समर्थन देने का वचन दिया। हरिद्वार युवक कांग्रेस के कार्यकर्ताओं—श्री मुरली मनोहर व श्री अम्बरीष ने मान्य कुलपति जी का हरिद्वार क्षेत्र से अभिनन्दन किया। यूनियन प्रधान श्री काश्मीरसिंह 'राही' तथा मन्त्री श्री साधुराम जी ने कुल में व्यापक भेदभाव, असमानता, आर्थिक विषमता, जातिवाद प्रांतवाद आदि बुराइयों को दूर कर स्वामी श्रद्धानन्द जी के सपनों के गुरुकुल का पुनः निर्माण करने की मान्य कुलपति जी से अपील की।

(शेष पृ. सं. ४५३ पर)

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| | |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.00 |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.00 |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.00 |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.00 |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५0 |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.00 |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.00 |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.00 |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.00 |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | २.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |
| ऋषि रहस्य | २ ०० |
| हमारी कामधेनु | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| | |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फींडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २ ५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .६६ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग ) | प्रतिभाग ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

**पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।**

जौलाई १९७४ से आगे--

# सोम राजा का आतिथ्य और अग्निमन्थन

श्री भगवद्दत्त वेदालंकार

हे सोम ! तू आपीन हो, तेरा वर्षणशील तथा बलप्रद अंश सब ओर से आकर एकत्रित होवे। और वाज अर्थात् वेग का संगम अर्थात् मेल कराने वाला हो।

यह सोम द्युलोक में सर्वत्र अभिव्याप्त है और मानव-देह में भी रक्त द्वारा सर्वत्र परिभ्रमण करता है। ये दोनों प्रकार के सोम मस्तिष्क में एकत्रित होवें। यह प्रार्थना की गई हैं।

इस प्रकार अब तक हम यह दर्शा चुके हैं कि सोम राजा का आगमन, उसका छन्द व साध्य देवों के सहित आतिथ्य, अग्निमन्थन द्वारा दिव्य अग्नि का उद्बोधन, अग्नि और सोम का सम्पर्क होना-इस प्रकार दिव्य अग्नि और सोम के प्रभाव से दिव्य चेतना का उद्बोधन होना-यह सब प्रक्रिया जब पूर्ण हो जाती है तब विष्णु की त्रिपदी का क्रम प्रारम्भ होता है। अर्थात् शिश्न व उपस्थ आदि से ऊर्ध्व की ओर शक्तियों का आरोहण दिव्यीकरण व व्यापकता प्रारम्भ होती है। कई यह भी कह सकते हैं कि गायत्री त्रिपदा अर्थात् कुण्डलिनीरूप में जो नीचे प्रसुप्त होती है उसका उद्बोधन होकर ऊर्ध्वारोहण प्रारम्भ हो जाता है। यह सब विषय हम 'विष्णुदेवता' पुस्तक में विस्तार से दर्शा चुके हैं। अब आगे विष्णुसम्बन्धी दो ऋचाएं दी गई हैं, उनमें एक अनुवाक्या है तो दूसरी याज्या है। यथा 'इदं-विष्णुर्विचक्रमे तदस्य प्रियमभिपाथो अश्यामिति वैष्णव्यौ त्रिपदामनूच्य चतुष्पदया यजति' अर्थात् इदं विष्णु० यह त्रिपदा ऋचा अनुवाक्या है। इसका अनुवचन करके 'तदस्य प्रिय०' इस चतुष्पदा ऋचा द्वारा यजन करे। यजन करने के कारण यह ऋचा याज्या कहलाती है। जैसा हम अन्यत्र दर्शा चुके हैं कि अनुवाक्या द्वारा देवता का स्मरण होता है, उसे ध्यान में लाना होता है और याज्या द्वारा देवता को हवि प्रदान की जाती है। उसके साथ एकाकार होना होता है।

मन्त्रार्थ इस प्रक --

इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्।
समूढमस्य पांसुरे। ऋ. १।२२।१७

विष्णु ने क्रमण किया और तीन पद रक्खे। इस विष्णुपद की धूलि में समग्र ब्रह्माण्ड सम्यक् प्रकार से वहन हुआ हुआ है। ब्रह्माण्ड में ये रज-रेणु विष्णु पद की धूलि है। अध्यात्म में शरीर-व्यापी सोमांशु ही विष्णुपद की धूलि (पांसु) है। जहां २ ओजरूप सोम का अर्थात् विष्णु का पद पड़ता है वहां २ संजीवता, सक्रियता व दिव्यता उद्बुद्ध हो जाती है। विष्णु के इन तीन पदों में समग्र भुवन समाविष्ट है। कहा भी है "यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा" ऋ १।१५४।२। अगली याज्या ऋचा निम्न है--

तदस्य प्रियमभिपाथो अश्यां नरो यत्र देवयवो मदन्ति।
उरुक्रमस्य स हि बन्धुरित्था विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः॥
ऋ. १।१५४।५

---

१. विष्णु देवता का स्वरूप व उसकी त्रिपदी आदि के सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी के लिये द्रष्टव्य लेखक की 'विष्णु देवता' पुस्तक।

मैं इस विष्णु के उस प्रिय पथ को प्राप्त करूं, जहां देवत्व के इच्छुक या विष्णुदेव की प्राप्ति के इच्छुक मनुष्य आनन्दमोद में रहते हैं। निस्सन्देह वह विष्णुदेव का अभिलाषी भक्त विष्णु पद का अवलम्बन करने के कारण उरुक्रमण करने वाले विष्णु का बन्धु बन जाता है। विष्णु के परम पद में मधु का उत्स अर्थात् झरना है।

ये दोनों ऋचाएं ( होतारं०-प्र प्रायं० ) अग्नि देवताक हैं और इनमें अतिथि शब्द आता है, अतः इन ऋचाओं का आतिथ्येष्टि से सम्बन्ध है। यहां अग्नि को स्विष्टकृत्[1] कहा गया है।

श. प. १।७।३।६ में आता है-ते होचुः। यत् त्वय्यमुत्र सत्ययक्ष्महि तन्नः स्विष्टं कुर्विति तदेभ्यः स्विष्टमकरोत् तस्मात् स्विष्टकृत इति।

देवताओं ने कहा कि अमुक स्थान में हमने तेरा यजन किया था अतः हे अग्नि! अब तू हमारा सु+इष्ट कर। इस पर अग्नि ने देवों का इष्ट किया। इसलिये अग्नि को यहां स्विष्टकृत् कहा गया है। इस दिव्य अग्नि का देवों (इन्द्रियों) के साथ स्विष्टकृत् रूप में सम्यक् यजन ( संयाज्य ) होता है। अतः ये ऋचाएं स्विष्टकृत संयाज्य कही जाती हैं। अब इन ऋचाओं का अर्थ प्रदर्शित किया जाता है--

होतारं चित्ररथमध्वरस्य यज्ञस्य यज्ञस्य केतुं रुशन्तम्।
प्रत्यर्धिं देवस्य देवस्य मह्नाश्रिया त्वग्निमतिथिं जनानाम्॥
ऋ. १०।१।५

अद्भुत रथ वाले अध्वर अर्थात् मार्ग का आह्वान करने व देने वाले प्रत्येक देवों तथा इन्द्रिय-यज्ञों के प्रज्ञापक देदीप्यमान प्रत्येक देव-दिव्यशक्ति की ऋद्धि के प्रति कारणभूत तथा महती श्री के साथ जनों के अतिथि बने, इस अग्नि को हम बुलाते हैं।

प्रत्यर्धिं-अर्धिं प्रति ऋध्नोतेः

इस दिव्य अग्नि का ऐसा अद्भुत रथ है कि जिस पर सवार हो एक साधक दिव्यता की ओर प्रयाण करता है। अध्वरःअध्वा-दिव्य मार्ग को प्रशस्त करने वालों को यह अग्नि बुलाता है। प्रत्येक देव में तथा इन्द्रियों में जो ऋद्धि सिद्धि होती है या हो सकती है, उसका कारणभूत यह अग्नि ही है।

अगली ऋचा निम्न प्रकार है:-

प्र प्रायमग्निर्भरतस्य शृण्वे वि यत् सूर्यो न रोचते बृहद्भाः।
अभि यः पूरुं पृतनासु तस्थौ द्युतानो दैव्यो अतिथिः शुशोच॥

यह दिव्य अग्नि भरत अर्थात् अग्नि धारण करने वाले व्यक्ति की प्रत्येक प्रार्थना को प्रकृष्ट रूप से सुनता है। यह सूर्य की महान् दीप्ति से युक्त होकर चमकता है। और आन्तरिक युद्धों में (पूरुं) पूर्णबल वाले शत्रु को अभिभव कर देता है। यह अतिथिरूप दैव्य अग्नि खूब प्रदीप्त होकर प्रज्वलित होता है।

उपर्युक्त इन दोनों ऋचाओं में यह बताया गया है कि मन्थन से उत्पन्न दिव्य अग्नि का देव-यज्ञ अर्थात् इन्द्रियों के प्रत्येक यज्ञ में इन्द्रियों से सम्पर्क होता है, इससे इन्द्रियां दिव्यता को प्राप्त होती हैं।

दूसरे ये दोनों ऋचाएं त्रिष्टुभ छन्द में हैं। त्रिष्टुभ छन्द इन्द्रियों का क्षेत्र है। अतः इस

---

१. आतिथ्यायां स्विष्टकृतोऽनुवाक्या होतारं इत्येषा। सूत्रितं च होतारं चित्ररथमध्वरस्य प्र प्रायमग्निर्भरतस्य शृण्व इति संयाज्ये (आश्व० श्रौ० ४।५) इति।

दृष्टि से भी ये ऋचाएं इन्द्रियों से सम्बन्ध रखती हैं। कहा भी है 'त्रिष्टुभौ भवतः सेन्द्रियत्वाय'। आगे कहा है कि यह आतिथ्येष्टियज्ञ इडान्त तक ही ग्रहण करना चाहिये। शरीर में इडान्त१ ऊर्ध्व में मस्तिष्क तक तथा अधोभाग में अनुयाज के पूर्व तक है। सायणाचार्य के भाष्य में आता है—'द्विविधमिडाभक्षणम्। अनुयाजयागात् पूर्वमुत्तर-कालीनं च।' अनुयाज नाभि से नीचे के प्राणों को कहते हैं।

आगे कहा है कि इस आतिथ्येष्टि में प्रयाज-प्राणों का ही यजन होता है, अनुयाजों का नहीं। 'प्रयाजानेवात्र यजन्ति नानुयाजान्' इन प्रयाज तथा अनुयाज प्राणों के यजन के सम्बन्ध में शास्त्रकार कहते हैं कि ऊर्ध्व के प्राण२ प्रयाज हैं और अधोभाग के प्राण अनुयाज कहलाते हैं। ये अनुयाज प्राण अपान नाम से भी कहे जाते हैं। जो इन अनु-याज प्राणों को यजन करता है, वह उसी प्रकार है जिस प्रकार अपानादि नीचे के प्राणों को नीचे से काटकर सिर पर धर दिया जाये। इसका वास्तविक तात्पर्य यह है कि इस आतिथ्येष्टि में नाभि से नीचे मनुष्य का ध्यान नहीं जाना चाहिये। जो व्यक्ति इस इष्टि के समय नीचे के प्राणों का ध्यान करता है अर्थात् भोग विलास की बातें सोचता है। उदर व शिश्न सम्बन्धी कामवासना आदि को ध्यान में लाता है, तो यह आतिथ्येष्टि यज्ञ विनष्ट हो जाता है। सफल नहीं होता। एक दोष यह भी पैदा हो जाता है कि मस्तिष्क में आध्यात्मिक तथा कामवासना आदि सम्बन्धी सभी प्रकार के विचारों का मिश्रण सा बना रहता है। सदा परस्पर संघर्ष चलता रहता है। इसी तथ्य को निम्न शब्दों में इस प्रकार प्रकट किया है।

'अतिरिक्तं तत् समु वा इमे प्राणा विद्रे ये चेमे ये चेमे।' अर्थात् अतिरिक्त दोष यह पैदा होता है कि जो सिर के तथा नीचे के प्राण हैं वे 'समुविद्रे-सम्भूयैकत्र शिरस्यवतिष्ठेरन्' सिर में मिलकर एक जगह रहने लगते हैं। यह अवस्था आति-थ्येष्टि में उचित नहीं है।

अब प्रश्न यह पैदा होता है कि यदि प्रयाज प्राणों का ही यजन होगा और अनुयाज प्राणों का नहीं तो अनुयाजप्राणों का कार्य—अन्नपचन तथा कामवासनासम्बन्धी कार्य बिल्कुल निरुद्ध हो जायेंगे। इस पर शास्त्रकार कहते हैं कि ऐसा नहीं होगा। क्योंकि हर समय आध्यात्मिक विचार व साधन नहीं हो सकते। उदर व शिश्न सम्बन्धी कार्यों को भी अवकाश रहेगा ही। हां ये नियन्त्रित अवश्य हो जायेंगे। इसी तथ्य को निम्न शब्दों में कहा गया है।

तद्यदेवात्र प्रयाजान्यजन्ति नानुयाजान् तत्र स काम उपाप्तो योऽनुयाजेषु योऽनुयाजेषु।

इस प्रकार ऐतरेय ब्राह्मण के आधार पर सोम राजा का आतिथ्य तथा अग्निमन्थन द्वारा उत्पन्न दिव्य अग्नि के स्वरूप पर संक्षेप में विचार किया।

—: इतिशम् :—

---

१. इडान्तं भवतीडान्तेन वा एतेन देवा अरा-ध्नुवन्। यदातिथ्यं तस्मादिडान्तमेव कर्तव्यम्।

२ प्राणा वै प्रयाजानुयाजास्ते य इमे शीर्ष-प्राणास्ते प्रयाजा येऽवाञ्चस्तेऽनुयाजाः स योऽत्रानुयाजान् यजेद् यथेमान्प्राणानालुप्य शीर्षं धित्सेत्तादृक् तत्।

# हृद्रोग और तक्र

आचार्य ब्रह्मदत्त शर्मा आयुर्वेदालंकार, २८५।१३। सी-४बी, जनकपुरी, नयी दिल्ली ५८

गत वर्ष कुछ पत्र-पत्रिकाओं में यह शुभ समाचार प्रकाशित हुआ था कि काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के अनुसन्धानकर्त्ताओं ने हृद्रोग में गुग्गुलु की अचूक उपयोगिता का अनुसन्धान किया है। श्री डा० सुरेन्द्रनाथ त्रिपाठी का एतद्विषयक लेख भी प्रकाशित हुआ था जिसमें इस अनुसन्धान का विवरण दिया गया था। ऐसी उत्तम एवं क्रान्तिकारी उपलब्धि के लिए श्री डा० त्रिपाठी, उनके सहकारीगण एवं पूर्ववर्ती कार्यकर्तागण धन्यवाद एवं बधाई के पात्र हैं। और, अब तो दिल्ली की 'आल इण्डिया इन्स्टीट्यूट आफ़ मैडिकल साइन्सेज़' में इस विषय पर और भी कार्य चालू है। तथापि इस खोज का श्रेय मूलतः आयुर्वेद को एवं आयुर्वेद-स्नातकों को है।

गुग्गुलु की हृद्रोग में इस सफलता का रहस्य यह है कि गुग्गुलु उष्ण, दीपन एवं मेदोहर होने के कारण स्नेह का सम्यक्तया पाचन कराता है तथा रक्त में मेदोद्रव्य एवं पैत्तव (कोलिस्टीरोल, Cholesterol) की मात्रा को घटाता है, जिसके फलस्वरूप जहां मेदस्विता दूर होती है वहां रक्तवाहिनी भित्तियों में पैत्तवनिक्षेप न होने के कारण धमनीकाठिन्य (Arteriosclerosis) करम्भार्बुद (Atherosclerosma) एवं तज्जन्य स्रोतोरोध नहीं होता; फलतः हृद्रोग की निवृत्ति होती है। यहां तक कि मेदस्वी व्यक्ति में आशंकित हृद्रोग की गुग्गुलु प्रयोग द्वारा अनुत्पत्ति होती है। वस्तुतः ऐसे हृद्रोग की उत्पत्ति का सूत्रधार मेदोद्रव्य या पैत्तव (कोलिस्टीरोल) ही होता है, जिसका सफल पाचन गुग्गुलु द्वारा हो जाने के कारण यह मेदोज हृद्रोग नहीं होता या निवृत्त होता है। इसलिए गुग्गुलु को मेदोहर एवं हृद्य कहा गया है।

आनुषङ्गिक रूप में यहां यह सुपरीक्षित तथ्य भी बता देना आवश्यक है कि गुग्गुलु आमपाचन शोथहर एवं आमवातहर भी होने के कारण आमवातज हृद्रोग में भी अत्युपयोगी है।

गुग्गुलुसम्बन्धी इन क्रान्तिकारी उपलब्धियों के मूल परीक्षण-अनुसन्धान-अध्ययन मुख्यतः पिछले अर्थात् सातवें दशक (१९६.-१९७० ई०) में काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में तथा पहले जामनगर (केन्द्रीय आयुर्वेदान्वेषण संस्था) में किये गये थे। दोनों संस्थाओं के थीसिसों एवं पत्रिकाओं में तथा फाइलों में इनके विवरण विद्यमान हैं और उन्हें देखकर अन्य भी तत्सम्बद्ध अध्ययन अनुसन्धान किये जा सकते हैं। अस्तु।

जैसा कि हमने ऊपर देखा है, मेदोज हृद्रोग में गुग्गुलु की इस उपयोगिता का मूलाधार है। इसका मेदःपाचन-गुण, जिसके कारण रक्त में स्वच्छन्द पैत्तव (कोलिस्टीरोल) की मात्रा घट जाती है। ऐसी विशेषता वाले अन्य भी बहुत से द्रव्य आयुर्वेद में हैं, जिनमें से एक, तक्र की विशेषता एवं एतद्विषयक उपयोगिता का सूत्र-निर्देश निम्नलिखित पंक्तियों में किया जा रहा है।

### तक्र और स्नेहोपयोग

साफ़, उजली एवं गाढ़ी छाछ से भरी बाटी (या कटोरा, या विशाल गिलास) और उसमें तैरता मक्खन का बड़ा लौंदा—लगभग ३० वर्ष पूर्व तक भारत के पश्चिमी एवं उत्तरी प्रदेशों में प्रचलित सामान्य नाश्ते या आहार का यह चित्र सम्भवतः अभी तक भी बहुतों को भूला न होगा। और इसका सेवन करने वाले उन प्रदेशों के निवासी न केवल पूर्ण स्वस्थ, बलवान्, कष्ट-सहिष्णु एवं अतिकर्मठ होते थे, अपितु दीर्घायु भी होते थे।

इसी प्रकार शुद्ध घी में तरोतर घेवर खाकर या पूड़ी, कचौड़ी, मिठाई, तरकारी का गरिष्ठ नाश्ता खाकर ऊपर से लस्सी का कटोरा या बड़ा चूड़ीदार गिलास भर पीने की कुछ वर्ष पूर्व तक चालू परम्परा भी बहुतों को स्मरण होगी। गुजरात आदि प्रदेशों में आज भी भोजन के बाद नियमित रूप से लस्सी पीने की परम्परा है; पूरनपोली आदि के गरिष्ठ भोजन के बाद तो तक्रपान अवश्य-मेव अनिवार्यतया किया जाता है। बिहार आदि प्रदेशों में आज तक भी प्रत्येक भोज के बाद दही का उपयोग अनिवार्यतः किया जाता है; यहां तक कि प्रायः यह दही इतनी गाढ़ी एवं मक्खनमय होती है कि अंगुलियों, चम्मच आदि में चिकनाई बुरी तरह से सन जाती है। और तो और स्वयं चरक-संहिता में यहां तक कह दिया गया है कि दही में भी घी, शक्कर डाले बिना सेवन न किया जाय। 'दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम्'--चरक, सूत्र ७.६१)।

तो, आज के हृद्रोगमय युग में तथा स्नेहद्रव्यों के अत्युपयोग के द्वारा अतिपैत्तव संचार (Hypercholesterolemia) धमनीकाठिन्य (Arteriosclerosis) करम्भार्बुद (athero-scleroma) रक्तचापाधिक्य (hypertension) हार्दिकीधमनीरोध (coronary occlusion) हृद्रोग आदि रोग होने के विभीषिकामय काल में तक्र एवं दही का स्नेहद्रव्यों के साथ इतना अधिक उपयोग क्या भयावह एवं आपत्तिजनक नहीं है? जब कि आयुर्वेद में दही को अभिष्यन्दजनक एवं प्रमेह हेतु बताया गया है, तो दही और तक्र को स्नेहभोजन एवं गरिष्ठ भोजन के साथ लेने पर उपरिलिखित रोग होने का खतरा नहीं होगा क्या? विशेषतया, मेदोज हृद्रोग नहीं हो जायगा?

## 'स्नेहव्यापदि.......तक्रं दद्यात्'

उपर्युक्त प्रश्नोंका उत्तर नकारात्मक है। तक्र वस्तुतः उष्णवीर्य, लघु, रूक्ष, दीपक, पाचक होता है।१ अग्निदीपन एवं आमपाचन करके यह स्रोतः-शुद्धि करता है,२ अतएव मेदोहर, श्लेष्महर३ एवं वातहर होता है।४ स्नेहपाचन भी बड़ी सफलता के साथ करता है, यहां तक कि स्निग्धपदार्थों की व्यापदों (अतिस्नेहन, स्नेह-अविपाक, स्नेह-विभ्रम, स्नेहोपद्रव, आदि) का भी प्रशमन करता है।५ इसीलिए स्नेहव्यापदों की अवस्था में तक्रोपयोग का विधान किया गया है।६ यहां तक कि इसे 'हृद्य' कहा गया है।७

अर्थात्, तक्र मेदोविलायक, मेदःपाचक, अति-पैत्तवसंचारहर (anti hypercholestrolemic), एवं स्रोतःशुद्धिकर होता है। ऐसी अवस्था में घी,

---

१ 'तक्रं तु ... उष्णवीर्यं लघु रूक्षमग्निदीपनम्' (सुश्रुत। सूत्र। ४५।८४)।

२ 'स्रोतस्सु तक्रशुद्धेषु' (चरक-चिकि० १४।८७)

३ (क) 'कषायोष्णविकासित्वाद्रौक्ष्याच्चैव कफे हितम्।' (चरक। चिकि० १५।११८)।
(ख) तक्रं वातकफार्तानाममृतत्वाय कल्पते।' (चरक। चिकि० १३।१०७)।

४ 'तक्रं तु ... मेदःश्लेष्मानिलहरम् ...।' (सुश्रुत। सूत्र० ४५।८४)।

५ (क) 'तक्रं तु ... स्नेहव्यापत्प्रशमनम् ...।' (सुश्रुत-सूत्र० ४५।८४)।
(ख) 'तक्राभ्यासो... घृतव्यापत्प्रशमनानाम् (श्रेष्ठः)' (चरक सूत्र २५।४०)।

६ 'स्नेहव्यापदि ..तक्रं..दद्यात्।' (चरक सूत्र २७।२२९)।

७ 'तक्रं तु. हृद्यम्.. स्नेहव्यापत्प्रशमनम्..।' (सुश्रुत। सूत्र ४५।८४)।

तेल आदि स्नेहों की प्रचुरता वाले गरिष्ठ आहार के बाद अथवा मक्खन के लौंदे के साथ भी तक्र का व्यवहार करने से न केवल मेदोवृद्धि मेदस्विता एवं अन्य मेदस्सम्बन्धी व्याधियां नहीं होती, अपितु तक्र द्वारा स्नेह का सम्यक्पाचन एवं स्रोतःशोधन हो जानेके कारण ऐसे विकारों की निवृत्ति ही होती है। इसीलिए आयुर्वेद में तक्र को 'स्नेहव्यापत्प्रशमन'—'घृतव्यापत्प्रशमनश्रेष्ठ' एवं 'हृद्य' बताया गया है। अर्थात् स्नेहप्रचुर आहार वाले प्रदेशों में तथा जातियोंमें तक्रका प्रचुर प्रयोग न केवल हानिकारक नहीं है अपितु अत्यन्त लाभकर ही होता है। और यहां तक कि वात, पित्त, विष आदि के जिन विकारों में घृत आदि स्नेहों का उपयोग कराना पड़ता है, उनमें स्नेहव्यापत् उत्पन्न हो जाने पर सर्वोत्तम उपाय तक्र-उपयोग ही होता है।

### अनुसन्धान-सम्बन्धी योजना

उपर्युक्त के आधार पर तथा अपने वैयक्तिक अनुभव के आधार पर, इन पंक्तियों के लेखक ने सन् १९७० में एक अनुसन्धान अध्ययन सम्बन्धी योजना बनाकर 'भारतीय चिकित्सा एवं होम्योपैथी की केन्द्रीय अनुसन्धान परिषद्' को दी थी तथा प्रस्ताव किया था कि 'आयुर्वेदिक एवं यूनानी तिब्बिया कालेज, नयी दिल्ली' में परिषद् के 'चल एकक (मोबाइल यूनिट)' द्वारा इस अध्ययन को कराया जाय, परन्तु वह कार्य अभी प्रारम्भ नहीं हो सका। यदि परिषद् के अधिकारीगण स्मय एवं मत्सर त्यागकर अपनी फाइलों में से योजना ढूंढ कर कार्यान्वित करें तो अच्छा हो।

उस योजना का रूप संक्षेपतः यह था कि विविध नगरों, क्षेत्रों, मोहल्लों, ग्रामों, बस्तियों में जाकर वहां के विविध वर्गों (आर्थिक, सामाजिक, व्यावसायिक, लिंगसम्बन्धी, वयस्सम्बन्धी, धर्मसम्बन्धी, प्रकृतिसम्बन्धी) आदि की दृष्टि से विभाजित वर्गों के ऋतुकाल आदि के अनुसार विविध आहारों का, विशेषतः स्नेहोपयोग का, अध्ययन किया जाय तथा अग्नि, मल, मूत्र, रक्त हृदय, श्वास, नाडी, सात्म्य, स्वास्थ्य, वपुःप्रमाण आदि भावों पर ऐसे आहारों के प्रभाव का सापेक्ष एवं तुलनात्मक अध्ययन किया जाय। योजना का दूसरा पक्ष यह था कि ऐसे वर्गीय आहार में प्रयुक्त होने वाले घृत (गोघृत, महिषघृत, आविकघृत, याकघृत, पार्वत्यघृत, हैयङ्गवीन, पर्युषितघृत, नवनीत प्रभृति), तैल (तिल, सरसों, नारियल, मूंगफली, करडी, सूर्यमुखी, सोयाबीन आदि का), वसा, मज्जा, आदि के उपर्युक्त अग्नि आदि पर प्रभावका अध्ययन किया जाय तथा विविध अनुपानों का भी तुलनात्मक अध्ययन किया जाय। और तीसरा पक्ष यह था कि विविध द्रव्यों (एकाकी द्रव्यों अथवा योगों) से साधित स्नेहों को देकर अग्नि आदि पर-प्रभाव का अध्ययन, परीक्षण किया जाय। इस योजना का प्रथम पक्ष सर्वेक्षणात्मक था तथा तृतीय पक्ष परीक्षणात्मक और द्वितीय में सर्वेक्षण-परीक्षण दोनों थे। योजना को इन तीन पक्षों के अतिरिक्त अन्य भी विभागों में बांटकर क्रियान्वित किया जाना था। कहने की आवश्यकता नहीं कि अनुसन्धान की वैधानिक शैली के अनुसार यह सब अध्ययन-परीक्षण आदि होना था।

योजना का संक्षिप्त स्वरूप यहां लिखने का प्रयोजन यह है कि इस विषय में चिन्तन, अध्ययन, परीक्षण एवम् अनुसन्धान हो, विशेषतः मेदोज हृद्रोग को तथा भारतीय स्नेहप्रचुर आहार को ध्यान में रखकर स्नेहव्यापत्प्रशमन आहार, विहार, अनुपान, औषध, उपाय आदि का अध्ययन-परीक्षण अनुसन्धान करके सभी उपयोगी देन जगत् को दी जाय। केन्द्रीय-अनुसन्धान-परिषद्, विविध संस्था-प्रतिष्ठान या विद्वान् महानुभाव यह उपयोगी एवं

यशःप्रद कार्य हाथ में ले सकते हैं ।

## हमारा परीक्षण-अध्ययन

इन पंक्तियों के लेखक के पास सम्प्रति अनुसंधानसम्बन्धी कोई व्यवस्था या सुविधा नहीं है, अतएव अपने चिकित्साक्षेत्र में ही यत्किंचित् प्रारम्भिक परीक्षण-अध्ययन (पाइलट स्टडी) करना सम्भव हो सका है । यह अध्ययन ऐसे रोगियों पर किया गया जिनमें रक्तचापाधिक्य hypertension था, त्वचामें स्पर्श से सिराएं कठोर प्रतीत होती थीं, सिर के पिछले भाग कनपटी के पीछे तथा शंखदेश में स्पन्दन सहित फटने की-सी वेदना जब-तब होती थी तथा हृद्धर्ष, आकस्मिक, क्षणिक, हृच्छूल आदि हृद्रोगलक्षण भी जब-तब प्रकट होते थे । ऐसे रोगियों को दो वर्गों में बांटा गया । प्रथम वर्ग वालों में रक्तचापाधिक्य की चिकित्सा की गयी, सर्पगन्धाघनवटी दी गयी तथा स्नेह एवं लवण का उपयोग अतिन्यून कर दिया गया ।

परिणाम--रक्तचाप गिरा और शिरोवेदना एवं हृदयसम्बन्धी लक्षणों में न्यूनता हुई; परन्तु सिराकाठिन्य में न्यूनता नहीं हुई तथा रोगी में अवसाद के लक्षण आने लगे और चिकित्सा रोकने पर लक्षणों की पुनरावृत्ति हुई ।

दूसरे वर्ग में रोगियों के आहार का स्नेह एवं लक्षण यथापूर्व रहने दिया गया, सर्पगन्धाघनवटी आदि वातहर एवं रक्तचाप-अवसादक औषध कोई नहीं दी गयी, परन्तु दिन में २ वार लवण-पोदीना एवं भृष्टजीरकमिश्रित डेढ़-डेढ़ पाव तक्रका उपयोग कराया गया ।

परिणाम--अग्निदीप्ति, क्षुद्वृद्धि, रक्तचापाधिक्य का गिराव, शिरोवेदना-सम्बन्धी एवं हृदय-सम्बन्धी लक्षणों का अभाव, साथ ही, जहां रोगी में अवसाद नहीं हुआ तथा कर्मसामर्थ्य में वृद्धि हुई वहां त्वचा में से स्पर्शगम्य सिराएं भी मृदु प्रतीत होने लगीं ।

निष्कर्ष--अर्थात्, इस नैदानिक-लक्षणात्मक प्रारम्भिक परीक्षण-अध्ययन से ज्ञात हुआ कि तक्र से मेदोविलयन, मेदपचन एवं स्रोतःशुद्धि होकर रक्तचापाधिक्य-हृद्रोग एवं धमनीकाठिन्य की निवृत्ति होती है । परन्तु रक्तमें पैत्तव मात्रा का निर्धारण धमनीभित्तियों की स्थूलता का मापन एवं इलैक्ट्रोकार्डियोग्राम आदि प्रयोगशालीय परीक्षाओं से इस निष्कर्ष का सत्यापन एवं पोषण होना शेष है ।

सुझाव--मेदोज हृद्रोग, धमनीकाठिन्य, मेदस्विता, करम्भार्बुद, रक्तचापाधिक्य आदि विकारों में तक्र के 'स्नेहव्यापत्प्रशमन' गुण को आधार बनाकर उपाध्याय-त्रिपाठी, सत्यवती, चतुर्वेदी, अरोड़ा, शेषाद्रि, गिरि, झाला, शर्मा, पाठक, द्विवेदी आदि नये पुराने एवं और भी नये विद्वानों, वैज्ञानिकों को और भी अनुसन्धान करना चाहिये तथा उसका लाभ आयुर्वेद जगत् एवं आर्त मानवता को पहुंचाना चाहिये । यह अनुसन्धान आयुष्य-यशस्य एवं काम्य होगा । केन्द्रीय अनुसंधान परिषद् को भी इस सम्बन्ध में अपना कर्तव्य समझना एवं निबाहना चाहिए । ओम् शम् ।

जौलाई १९७४ से आगे—

# सामवेद-हिन्दी-पद्यानुवाद

## ( उत्तरार्चिक )

### तृतीय प्रपाठक का प्रथम अर्ध

### ( दिक्पाल छन्द )

श्री विद्यानिधि शास्त्री

( ९४२ )

**असर्जि कलशां अभि मीढ्वान्त्सप्तिर्न वाजयुः। पुनानो वाचं जनयन्नसिष्यदत् ॥**

होता हृदय कलश में अभिसृष्ट जो प्रथम है।
धन अन्न वीर्य सेचक वह सोम अश्वसम है॥
करता पवित्र वाणी उत्पन्न एकदम है।
झरना झरे रसों का, पवमान उच्चतम है॥

( ९४३ )

**सोमः पवते जनिता मतीनां जनिता दिवो जनिता पृथिव्याः। जनिताग्ने र्जनिता सूर्यस्य जनितेन्द्रस्य जनितोत विष्णोः॥**

यह सोम झर रहा है पावन मधुर रसों को।
भरपूर मिल रहा है आनन्द नीरसों को॥
जो शुद्ध बुद्धि भू द्यौ रवि अग्नि का जनक है।
प्रिय इन्द्र विष्णु में भी उसकी पड़ी भनक है॥

( ९४४ )

**ब्रह्मा देवानां पदवीः कवीनामृषिर्विप्राणां महिषो मृगाणाम्। श्येनो गृध्राणां स्वधितिर्वनानां सोमः पवित्रमत्येति रेभन् ॥**

ब्रह्मा बना सुरों में, पदवित् कवीश्वरों में।
ऋषि, भक्तविप्रगण में, वृषसम वनेचरों में॥
हो श्येन्र पक्षियों में, आयुध महा वनों में।
यह सोम कीर्ति पाता आता विमल जनों में॥

( ९४५ )

**प्रावीविपद् वाच ऊर्मिं न सिन्धुर्गिरस्तोमान् पवमानो मनीषाः। अन्तः पश्यन् वृजनेमावराण्या तिष्ठति वृषभो गोषु जानन् ॥**

यह सिन्धुसम तरङ्गें रस की हिला रहा है।
स्तुतिवाक्य के मनन में शुचिता मिला रहा है॥
देखे भला बुरा सब अन्तःसमाधि बल से।
वृष तुल्य धेनुओं में विचरे विहीन मल से॥

( ९४६ )

**अग्निं वो वृधन्तमध्वराणां पुरूतमम्। अच्छा नप्त्रे सहस्वते ॥**

बलपुत्र दीप्तिवर्धक उस अग्नि के लिये हम।
अच्छे वचन उचारें, बैठें समीप हर दम॥
जो पूज्य अध्वरों में नेता विशेष माना।
अतिशय महत्त्व वाला सर्वत्र है बखाना॥

( ९४७ )

**अयं यथा न आभुवत् त्वष्टा रूपेव तक्ष्या। अस्य क्रत्वा यशस्वतः॥**

तक्षा समान सुन्दर सब रूप जो बनावे।
इस पुण्य कर्म से शुभ यश कीर्ति खूब पावे॥
अनुकूल हो हमारे वह देव भाग्यशाली।
देवे पवित्र उज्ज्वल अपनी चमक निराली॥

( ९४८ )

**अयं विश्वा अभि श्रियोऽग्निर्देवेषु पत्यते ।**
**आ वाजै रुप नो गमत् ।।**

यह अग्नि, देवगण में ऐश्वर्य पा रहा है ।
सम्पूर्ण दिक शोभा से युक्त भा रहा है ।।
श्री अन्न शक्ति लेकर आवे निकट हमारे ।
कर दे विनष्ट चिन्ता भय रोग शोक सारे ।।

( ९४९ )

**इममिन्द्र सुतं पिब ज्येष्ठममर्त्यं मदम् ।**
**शुक्रस्य त्वाभ्यक्षरन् धारा ऋतस्य सादने ।।**

हे इन्द्र यह अमर रस अभिषुत किया हुआ है ।
पीओ इसे खुशी से, तुम ने पिया हुआ है ।।
जो शुद्ध शुक्ल भास्वर है श्रेष्ठ हर्षदायक ।
धारा झरें उसी की बन यज्ञ में सहायक ।।

( ९५० )

**न किष्ट्वद् रथीतरो हरी यदिन्द्र यच्छसे । नकिष्ट्वानु मज्मना न किः स्वश्व आनशे ।।**

जब सूर्य चन्द्र घोड़े तुम इन्द्र ! जोड़ते हो ।
निज शक्ति से उन्हें तब सानन्द मोड़ते हो ।।
तुम से बड़ा रथी या स्थिर वेग अश्व वाला ।
कोई यहां नहीं है भगवन् ! बली निराला ।।

( ९५१ )

**इन्द्राय नूनमर्चतोक्थानि च ब्रवीतन । सुता अमत्सुरिन्दवो ज्येष्ठं नमस्यता सहः ।।**

उस इन्द्र की प्रशंसा पूजा करो सभी तुम ।
स्तुतियुक्त वाक्य बोलो उसके लिये झुको तुम ।।
आह्लाद हेतु बलवान् ये इन्दु बिन्दु सोहें ।
हैं श्रेष्ठ हर्षदायक सम्पूर्ण विश्व मोहें ।।

( ९५२ )

**इन्द्र जुषस्व प्र वहा याहि शूर हरिह । पिबा सुतस्य मतिर्न मधोश्चकानश्चारुर्मदाय ।।**

हे इन्द्र शूर ! आओ प्रिय सेव्य रस बहाओ ।
हरि हो इसे यहां तुम पीओ मजे उड़ाओ ।।
दुर्भावना विनाशक हैं शक्तियां तुम्हारी ।
मदहेतु चारु मति सी स्तुतियां सुनो हमारी ।।

( ९५३ )

**इन्द्र जठरं नव्यं न पृणस्व मधोर्दिवो न । अस्य सुतस्य स्वा३र्नोप त्वा मदाः सुवाचो अस्थुः ।।**

हे इन्द्र ! दिक मधु के रस से उदर भरो न ?
मादक पवित्र वाणी अपने श्रवण धरो न ? ।।
अभिषुत हुए इसी से हमको सुखी करो न ?
बैठे स्वभक्त जन की बाधा अभी हरो न ? ।।

( ९५४ )

**इन्द्रस्तुराषाण् मित्रो न जघान वृत्रं यतिर्न ।**
**बिभेद बलं भृगुर्न ससाहे शत्रून् मदे सोमस्य ।।**

दुर्धर्ष इन्द्र ने सुख बन मित्रसम दिया न ?
दुर्वृत्त वृत्र का भी यति सम हनन किया न ?।।
बल भिन्न कर असुर का भृगुसम मजा लिया न ?
भरपूर सोममद में रिपु को मसल दिया न ?।।

**३य प्रपाठक का १ अर्ध समाप्त**

जून १९७४ से आगे--

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

श्री प्रो. जयदेव वेदालंकार

वेदों में प्रकृति का वर्णन स्पष्ट रूप से आया है। सृष्टि के विषय में जितने भी दार्शनिक प्रश्न हैं वेदों में उन सबका समाधान मिलता है। संसार का निर्माण होने से पूर्व प्रकृति का क्या रूप था, सृष्टि का निर्माण किस क्रम से हुआ अर्थात् किन२ पदार्थों की कैसे२ उत्पत्ति हुई आदि प्रश्नों का समाधान वेद के नासदीय सूक्त में रहस्यात्मक ढंग से प्रस्तुत किया गया है। इस सूक्त पर पाश्चात्य विद्वान् प्रसिद्ध वेदभाष्यकार मौक्समूलर ने लिखा है कि यह सूक्त ऋषियों के हृदय में ईश्वर द्वारा अवतरित हुआ है। वास्तव में सूक्त के अन्दर पहेलियों द्वारा सृष्टि-विद्या सम्बन्धी दार्शनिक प्रश्नों का समाधान कियागया है।

वेद में प्रलयकाल का वर्णन करते हुए स्पष्ट-रूपेण वर्णन किया गया है कि उस अवस्था में न असत् था और न सत् था और न ही अन्तरिक्ष था। उस समय कहां क्या आच्छादित हुआ और किसके आश्रय में था ?

उस अवस्था में न मृत्यु थी, न जीवित प्राणी, न रात्री थी, न ही दिन था, वह एक अर्थात् ईश्वर अपनी शक्ति से प्रकृति के साथ (स्वधा) बिना प्राणवायु के ही था, उससे परे अर्थात् श्रेष्ठ कुछ भी नहीं था१।

---

१- न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि
न रात्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं
तस्माद्धान्यन्नपरः किंचनासः ॥
ऋ०१०।१२९।२

प्रलयावस्था में सब कुछ अन्धकार में था और उस अन्धकार में व्याप्त अव्यक्त प्रकृति थी। प्रकृति की यह अव्यक्त अवस्था जल के समान एकाकार थी। जो यह ईश्वर की अपेक्षा प्रकृति तुच्छ कहलाती है वह ईश्वर के तप से व्यक्त सी होने लगी। अर्थात् संसार की रचना प्रलयावस्था के पश्चात् हो गई, ऐसा इस मन्त्र में स्पष्ट कहा गया है २।

जिसने इस नाना प्रकार के संसार को उत्पन्न किया है वही ईश्वर उसे धारण करता है। यदि वह धारण न करे तो यह संसार निश्चय रूप से नष्ट हो जायेगा ३। इन उपरोक्त मन्त्रों की व्याख्या से स्पष्ट हो जाता है कि यह सत्‌रूप जगत् अर्थात् व्यक्त संसार नहीं था परन्तु असत् प्रकृति का पूर्णरूपेण अभाव भी नहीं था। अपितु मूल प्रकृति ईश्वर के सामर्थ्य से अपनी मूलसत्ता में थी। महर्षि दयानन्द जी ने कहा है कि "प्रकृति अतीव सूक्ष्म होकर परमात्मा के सामर्थ्य से विद्यमान थी"।४ महर्षि दयानन्द सरस्वती जी

---

२- तम आसीत्तमसा गूढमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदम्। तुच्छ्येनाभ्वपिहितं यदासीत्तपसस्तन्महिना जायतैकम्। ऋ० १०।१२९।३

३- इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न। ऋ० १०।१२९।७

४- किन्तु पर ब्रह्मणः सामर्थ्याख्यमतीव सूक्ष्मं सर्वस्यास्य परमकारणं संज्ञकमेव तदानीं समवर्तत।
दयानन्द ग्रन्थमाला, भा. २, पृ० ४०१ पर।

महाराज का अभिप्राय "प्रकृति का ईश्वर के सामर्थ्य में लीन होने से नहीं है बल्कि अत्यन्त सूक्ष्मावस्था से है। प्रकृति अवश्य विद्यमान थी"। महर्षि दयानन्द का अभिप्रायः यहां यह स्पष्ट समझना चाहिये कि प्रकृति का अभाव नहीं था अपितु उसकी अत्यन्त सूक्ष्म अवस्था थी। यजुर्वेद के पुरुष सूक्त में भी सृष्टिरचना का विशद वर्णन किया गया है। इस सूक्त में स्पष्ट वर्णन है कि समस्त विश्व इक्कीस प्रकार की सामग्री से निर्मित है। एक एक लोक के चारों ओर सात-सात परिधियों का वर्णन है अर्थात् उनका निर्माण किया गया है। सूर्य, चन्द्र आदि भूमियों की रचना करके उसके पश्चात् अन्य प्राणियों की रचना की गई अर्थात् भिन्न जीवधारियों के शरीर की पृथक्-पृथक् जाति के अनुसार रचना की तत्पश्चात् मनुष्य के शरीर का निर्माण किया गया है।१ सृष्टि रचना का वर्णन वेदों में पूर्णतः वैज्ञानिक रूप में किया गया है। रूपक और अलंकारों द्वारा भी वेदों में प्रकृति का साहित्यिक वर्णन किया गया है। जैसे ऋग्वेद के दसवें मण्डल के ८१ और ८२ सूक्त में किया गया है।

उपनिषदों में भी प्रकृति की अनादि सत्ता को स्वीकार किया गया है "श्वेताश्वेतरोपनिषद्" का वचन है कि "अजा" अर्थात् कभी न उत्पन्न होने वाली प्रकृति जिसके लोहित शुक्ल और कृष्ण रूप हैं। (सत्व, रज, और तम ये तीन गुण प्रकृति के माने गये हैं। सांख्यदर्शन में इन तीनों को माना गया है)। बहुत प्रकार की प्रजा को उत्पन्न करती है।२ उपनिषदों में प्रकृति के अनादित्व का वर्णन वेदों जैसा ही हुआ है इतना अन्तर अवश्य है कि उपनिषदों की शैली रहस्यवादी शैली है।

महर्षि दयानन्द सरस्वती जी महाराज के दृष्टिकोण में प्रकृति, जीव व परमात्मा तीनों अज हैं अर्थात् जिनका कभी जन्म नही होता ३। उपनिषदों में यथार्थवाद की पुष्टि में महर्षि स्वामी दयानन्द जी के विचार पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होते हैं। क्योंकि यह बात बिल्कुल सन्देहास्पद नहीं है। छान्दोग्योपनिषद् का कथन है कि हे श्वेतकेतो ! अन्नरूप पृथिवी कार्य से जलरूप मूल कारण को तू जान। कार्यरूप जल से तेजोरूप मूल और तेजोरूप कार्य से सद्रूप कारण जो नित्य प्रकृति है उसको जान। यही सत्यस्वरूप प्रकृति सब जगत् का मूल और स्थितिस्थान है ४।

---

१– एक समुद्र दूसरा त्रसरेणु, तीसरा मेघमण्डल का वायु, चौथा वृष्टि जल और पांचवा वृष्टि और जल के उपर एक प्रकार का वायु, छठा अत्यन्त सूक्ष्म वायु जिसको धनञ्जय कहते हैं, सातवां सूत्रात्मा वायु जो कि धनञ्जय से भी सूक्ष्म है– ये सात परिधि कहाते हैं। (ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका पृ० १४४)

"सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिःसप्त समिध कृताः। देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन् पुरुषं पशुम् ।। यजु० ३१–१५) "ततो विराड-जायत विराजोऽधिपुरुषः··· पश्चात् भूमि·· (देखिये यजुर्वेद ३१वां अ०, दयानन्दभाष्य)

२– अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः।
(श्वेताश्वतरोपनिषद् उ. ४।५)

३– सत्यार्थप्रकाश पृष्ठ १९५।

४– (एवमेव खलु) सौम्यान्ने···सत्प्रतिष्ठा। छा. उ. ६।८।४ पर स्वा० दयानन्द का अर्थ देखिये सत्यार्थप्रकाश पृ० २११।

यह प्रकृति समस्त जड़ जगत् का आदि कारण है। प्रकृति से पूर्व (पहले) सब जगत् असत् के समान प्रकृति में लीन होकर वर्तमान था १। हे सोम! सत्‌रूप प्रकृति पहले ही विद्यमान थी२। उपनिषदों में भी माया शब्द का प्रयोग हुआ है यथा उपनिषदों में उल्लेख है कि माया को प्रकृति जानो और मायावी को परमेश्वर३। उपनिषद् के ऋषि ने यहां पर माया को प्रकृति माना है जो लोहित, कृष्ण व शुक्ल वर्ण की तथा न उत्पन्न होने वाली है। वह परमात्मा सृष्टि की उत्पत्ति कर देता है, जिसमें एक अन्य जीव सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणों के चक्र में पाया जाता है।

उपनिषद् दर्शन के अत्यन्त सान्निध्य में ब्रह्म-सूत्र को पाया जाता है। ब्रह्मसूत्रों में प्रारम्भ से लेकर अन्त तक माया शब्द का प्रयोग केवल एक ही बार देखने को मिलता है। और वह भी शंकराचार्य के मायावाद के अर्थ में उपलब्ध नहीं होता, बल्कि जगत् की सत्यता को स्वप्नवत् बताने और दर्शाने वालों के विरोध में आया पाया जाता है। माया शब्द जहां पर प्रयुक्त हुआ है उसका प्रसंग निम्नप्रकार से है- स्वप्नवादी (संसार को स्वप्नवत् मिथ्या मानने वाला) कहता है कि स्वप्न में जाग्रत के समान ही सब पदार्थ विद्यमान हैं। यथा स्वप्न में रथ का रथकार एवं उनके निर्माता आदि वर्तमान होते हैं वैसे ही स्वप्न सदृश ही समस्त जगत् मिथ्या है४। इसी प्रश्न का भी महर्षि बादरायण निम्नप्रकार से उत्तर देते हैं कि यह सब तो मायामात्र है क्योंकि स्वरूप से इसकी अभिव्यक्ति नहीं होती है५। शास्त्रकार का कथन है कि वैधर्म्य के होने से स्वप्न व जाग्रतावस्था के पदार्थ एक जैसे नहीं हो सकते६, जैसा कि मायावादी कहते हैं। इसीप्रकार यहां पर माया शब्द का अर्थ अज्ञानरूप में किया गया है।

सत्त्व, रज और तम प्रकृति के तीनों गुण महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती जी के दर्शन में वैशेषिकों के गुणों के समान नहीं हैं अपितु सांख्यों के अनुसार स्वयं प्रकृति के रूप हैं७। महर्षि जी कार्यकारणवाद के सिद्धान्त पर चलते हैं। सांख्यों की तरह, कारण में कार्य अव्यक्तावस्था में होता है? सांख्यों का सत्कार्यवाद का सिद्धान्त महर्षि दयानन्द जी को पूर्णतया मान्य है। यदि कारण में कार्य निहित न हो, तो किसी भी कारण से कोई भी कार्य उत्पन्न हो जाये। तब बौद्धों के शून्यवाद में क्यों कमी है। कल्प के आदि में परम पिता परमात्मा अपनी सामर्थ्य से कारणरूप प्रकृति को कार्यरूप जगत् में परिणत कर देता है। महर्षि दयानन्द सरस्वती के दृष्टिकोण के अनुसार यह सब जगत् सृष्टि से पूर्व अन्धकार से आवृत्त रात्रीरूप में जो जानने में असमर्थ हो आकाशरूप सब जगत् तथा तुच्छ अर्थात् अनन्त परमात्मा के सम्मुख एकदेशी आच्छादित था पश्चात् परमेश्वर ने अपनी सामर्थ्य से कारणरूप को कार्यरूप कर दिया८।

महर्षि स्वामी दयानन्द जी का कहने का तात्पर्य है कि जड़प्रधान स्वयं सृष्टि उत्पन्न नहीं

---

१- असद्वा इदमग्र आसीत्। तै०उ० २।७।१
२- सदेव सौम्येदमग्र आसीत्। ६।२
३- मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्। श्वेत०उ०४।१०
४- वे० दर्शन, ३।२।२
५- वे० दर्शन, पृ० २।३।३
६- वे०दर्शन, पृ० २।२।१
७- (सत्व) शुद्ध (रजः) मध्य तमः जाड्य।
८- सत्यार्थप्रकाश पृ० २०८।

कर सकता, और यदि यह कहा जाये कि प्रधान में सृष्टिकर्तृत्व स्वभाव से है। तब इस पर महर्षि दयानन्द का तर्क है कि जिन पदार्थों का जो स्वभाव होता है, वह नष्ट नहीं होता। इससे सृष्टिनिर्माण कलाप्रधान होने से विनाश का प्रश्न नहीं उठता, और यदि विनाश स्वभाव से हो तो निर्माण कभी नहीं हो सकता। और दोनों स्वभाव युगपत् द्रव्यों से मानें तो आचार्यदेव दयानन्द का उत्तर है कि इससे उत्पत्ति और विनाश दोनों की ही व्यवस्था भंग हो जायेगी[1]।

स्वामी दयानन्द स्व विचारों की पुष्टि में वेद व उपनिषदों से अनेक मन्त्र प्रस्तुत करते हैं और स्व विचारधारा को वास्तविकरूप से वैदिक साहित्य के अनुसार व अनुकूल चलाना ही उनका यत्न रहता है। महर्षि ब्रह्माण्ड की रचना में वैदिक मन्त्रों के साक्ष्य में आकाशीय पिण्डों की स्थिति व क्रियासिद्धान्तों का बड़ा रोचक वर्णन करते हैं। उनका कथन है कि हमारी पृथिवी व खगोल के अन्य आकाशीय पिण्ड परमात्मा ने पंच महाभूतों से उत्पन्न किये हैं। वेदादि शास्त्रों में परमात्मा को इसलिये विश्वकर्मा कहा है कि वह विश्व का रचने व धारण करने वाला है[2]।

देव दयानन्द की विशेषता यह है कि उन्होंने सौ वर्ष पूर्व यह सब कुछ वेद के आधार पर कह दिया था। वह आंग्लभाषा के तो प्रकाण्ड पण्डित

---

१– जो स्वभाव जगत् की उत्पत्ति होवे तो विनाश कभी न होवे और जो विनाश भी स्वभाव से जानो तो उत्पत्ति न होगी। और जो दोनों स्वभाव युगपत् द्रव्यों में मानोगे तो उत्पत्ति और विनाश की व्यवस्था कभी न होगी। स० प्र० पृ० २२०

२– स० प्र० पृ० २३२

थे नहीं। अतः वैज्ञानिक आधुनिक प्रणाली का तो उन्हें ज्ञान ही नहीं था। अतः उनकी वेद एवं वैदिक साहित्यसम्बन्धी ज्ञान-विज्ञान को एवं सूझ-बूझ को बल मिलता है। और यह भी संभव प्रतीत होता है कि यदि वेदों का वैज्ञानिक बुद्धि से अध्ययन किया जाय तो विज्ञान व ब्रह्माण्डसम्बन्धी अन्य अनेक एवं नवीन तथ्य सामने आ सकते हैं। सौर मण्डल के परिवारीय पिण्ड सूर्य के आकर्षण से अपनी कक्षा में घूमते हैं। परमदेव परमपिता परमात्मा समस्त ब्रह्माण्ड को अपने आकर्षण से थामे हुए है। स्वामी जी आगे लिखते हैं कि परमात्मा ने प्रत्येक लोक के चारों ओर सात-सात परिधियां हैं। अर्थात् पृथिवी के चारों ओर सात आवरण हैं इनमें "१ पहिला समुद्र, २ दूसरा त्रसरेणु सहित वायु, ३तीसरा मेघमण्डल का वायु, ४चौथा वृष्टि जल, ५पांचवा वृष्टि जल से ऊपर एक प्रकार का वायु, ६छठा अत्यन्त सूक्ष्म वायु जिसको धनञ्जय कहते हैं तथा सातवां सूत्रात्मा वायु जो कि धनञ्जय से भी सूक्ष्म है[1]।" स्वामी जी महाराज का इनसे क्या तात्पर्य है सो तो उन्होंने स्पष्ट नहीं किया, परन्तु वैज्ञानिकों द्वारा इसकी खोज करने पर इन सात परिधियों के वैज्ञानिक रहस्य का पता चलता है। वैज्ञानिक गवेषणाओं से सुस्पष्ट होता है कि पृथिवी के चारों ओर तीन आवरण हैं। पृथिवी के धरातल से ऊपर दस मील की वायु को टोपोस्फियर, इसके ऊपर बीस-मील स्ट्रेटोस्फियर तथा सबसे ऊपर के मण्डल को आयनोस्फियर कहते हैं। निम्नतम भाग टोपोस्फियर में आक्सीजन, नाइट्रोजन तथा कुछ और गैसें मिलती हैं। इससे उपर चलकर गैसों

---

१– ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका पृष्ठ १४१

के अणु परमाणुओं में विभक्त हो जाते हैं। उदाहरणार्थ देखिये--आक्सीजन के अणु में आक्सीजन के दो परमाणु होते हैं, स्ट्रेटोस्फियर में ये अलग२ हो जाते हैं। इससे ऊपर चलकर परमाणु भी धन विद्युन्मय व ऋण विद्युन्मय कणों में विखण्डित हो जाता है।

इस विखण्डनक्रिया का कारण यह है कि सूर्य में हो रहे विस्फोटों के परिणामस्वरूप हाईड्रोजन के कण सूर्य से निकल करोड़ों मील तक फैल जाते हैं। वैज्ञानिकों का अनुसन्धान है कि यह कण पृथिवी की तरफ आइनोस्फियर तक पहुंचते हैं। जहां पर इनकी टक्कर आक्सीजन के परमाणुओं से होती है, इसप्रकार से ये परमाणु विखण्डित हो जाते हैं। आइनोस्फियर के कारण सूर्य में हो रहे विस्फोटों का घातक प्रभाव हमारी पृथिवी तक आने से रुक जाता है। पृथिवी के चारों ओर सात परिधियां निर्माण करने से परमात्मा का क्या अभिप्राय रहा होगा महर्षि ने सम्भवतः स्थानाभाव के कारण न स्पष्ट किया हो। यह सुस्पष्ट है कि इनका तात्पर्य पृथिवी की, अन्तरिक्ष की शक्तियों के घातक प्रभाव से रक्षा करना ही रहा होगा। वास्तविकता यह है कि वेद में वर्णित सात परिधियों का वैज्ञानिक रहस्य है। इससे स्पष्ट है कि इनमें से प्रत्येक एक दूसरे से उत्तरोत्तर सूक्ष्म है। महर्षि दयानन्द जी ने इन्हीं को धनञ्जय नाम से पुकारा। है वह स्ट्रेटोस्फियर और सातवाँ सुसूक्ष्म सूत्रात्मा आइनोस्फियर से मिलते हैं। शेष इनसे पूर्व की पांच परीधियां टोपोस्फियर के ही पांच भेद हैं।

स्वामी जी की सृष्टि उत्पत्ति-क्रिया-का वर्णन अपने में वैज्ञानिक है। एवं इसकी सभी मुख्य२ बातें आधुनिक विज्ञान की खोजों से मेल सा खा जाती हैं। जिस समय महर्षि ने स्वग्रन्थों की रचना की थी (१९वीं शताब्दी के मध्य में) तब विज्ञान के वैज्ञानिकों को ब्रह्माण्ड से सम्बन्धित उन तथ्यों का पता नहीं था जो आईन्सटीन ने इसे प्रदान किये हैं।

--०--

## महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती के ९१वें निर्वाण दिवस पर अजमेर में आयोजित भव्य ऋषि मेला

श्री श्रीकरण शारदा मन्त्री परोपकारिणी सभा सूचित करते हैं कि इस वर्ष ऋषि मेला दि० १७, १८ व १९ नवम्बर को अजमेर में ऋषि उद्यान आनासागर तट पर महात्मा आनन्द स्वामी जी महाराज की अध्यक्षता में मनाया जायेगा। जिसमें यजुर्वेदपारायण महा यज्ञ, आर्य सम्मेलन, वेद-सम्मेलन आदि कार्यक्रम होंगे जिनमें देश के आर्य नेता व विद्वान् सम्मिलित होंगे। आर्य नर-नारियों से निवेदन है कि उक्त तिथियों में अजमेर ऋषि मेले में पधार कर धर्म लाभ उठावें व मेले को सफल बनावें।

--राधाबल्लभ शर्मा

# GURUKULA KANGRI VISHWAVIDYALAYA
# KARMCHARI UNION

To,

**Hon'ble Smt. Indira Gandhi;**
Prime Minister of INDIA,
NEW DELHI.

*Respcted Madam,*

We regret the arrest of our respected Chancellor Shri Swami Indravesh ji Maharaj by the Government of Haryana. There are strong feelings among us. Therefore, we request you to use your good offices to get him released and honour the commitment given in constitution i. e. freedom of expression.

If the Haryana Government persists and respected Swami ji is not released, we shall launch an agitation and Haryana Government will be responsible for all consequences.

Yours faithfully,

Kashmir Rahi
*President,*
KARMCHARI UNION
Gurukula Kangri Vishwavidyalaya,
HARDWAR

**Copy to :—**

1 Shri Uma Shankar Dixit,
Union Home Minister,
14, Akbar Road, New Delhi.

2 Shri Bansi Lal,
Chief Minister, Haryana Government,
Chandigarh.

3 Shri K. V. Raghunath Reddy,
Union Labour Minister,
New Delhi.

# गुरुकुल समाचार

श्री महावीर "नीर" विद्यालंकार

## ऋतु-रंग

समयोऽयम् आषाढश्रावणयो सम्प्रति सर्वत्र वर्षाऋतोः सौन्दर्यं दरीदृश्यते । यथा—

नितान्तनीलोत्पलपत्रकान्तिभिः
क्वचित्प्रभिन्नाञ्जनराशिसंनिभैः ।
क्वचित्सगर्भप्रमदास्तनप्रभैः
समाचितं व्योमघनैः समन्ततः ।।ऋतु०।।
वहन्ति वर्षन्ति नन्दन्ति भान्ति,
व्यायन्ति नृत्यन्ति समाश्रयन्ति ।
नद्यो घना मत्तगजा वनान्ताः,
प्रियाविहीनाः शिखिनः प्लवंगाः ।।ऋतुसंहार।।

जौलाई मास में गुरुकुलीय वातावरण कभी उमसभरा और कभी बड़ा सुहावना रहा। गुरुकुलीय गगन पर मेघों की श्यामघटा देख-देख कर समस्त कुलवासियों का मनमयूर नाच उठा। सतत वर्षाप्रवाह से कुलीय मैदान व खेत हरे-भरे हो उठे। धान की पौध का प्रत्यारोपण कर दिया गया है। चपला की चंचल चमक व मेघों की गड़गडाहट सुनकर हृदय कभी भय विकम्पित तथा अधीर हो उठता है। ब्रह्मचारी भी वर्षा में उन्मुक्त स्नान व खेल का आनन्द ले रहे हैं। पूर्वीय वायु के नमीभरे झकोरे वातावरण का संताप हर रहे हैं। मेढ़कों की टर्र-टर्र व झिल्ली तथा झिंगुरों का समवेत स्वर अद्भुत आनन्द की सृष्टि करता है। कुल में प्रातः-सायं ब्रह्मचारियों के यज्ञमन्त्रों के उद्घोष से प्रसन्न हो मेघरूप प्रभु सर्वत्र आनन्ददायिनी वृष्टि करते हैं। समीप ही अपनी शीतल तरंग लहरियों से शरीर संताप को हर लेने वाली, पुण्यप्रवाहिनी, कल-कलनिनादिनी गंग-नहर में अब रेत-मिश्रित मटमैला जल प्रवाहमान है। कुलीय मैदानों में चरती हुई गऊओं के साथ बगुलों की टोलियां बड़ी भली प्रतीत होती हैं। समीपस्थ ताल-तलैयों व गड्ढों में पानी भरने लगा है। गुरुकुल पथ पर हरे-भरे वृक्षों की झूमती शाखायें वातावरण को सुहावना बना रही हैं। जामुनों की बहार खूब रही। जमोये के वृक्षों पर नन्हे-नन्हे जमोये पकने लगे हैं। नीम की निबोलियां भी पक गई हैं। उनकी कड़वी-मीठी गंध नया समा बांध रही है। गुलमोहर और कदम्ब फूल उठे हैं। मोतिये के फूलों की मधुर गंध मन मोह लेती है। युकलिप्टस के लम्बे-लम्बे वृक्षों के पत्तों की सोंधी-सोंधी गंध वातावरण में एक नयी मादकता बिखेर रही है। कुल में प्रातः पक्षियों का कलरव बड़ा ही कर्णप्रिय लगता है। समस्त शैक्षणिक विभागों का पढ़ाईसत्र प्रारम्भ हो जाने से आज कल कुल में उमंग, उत्साह और चहल-पहल दिखलायी देने लगी है। दर्शकों की भारी संख्या नित्य प्रति आ जा रही है। ज्वर आदि का प्रकोप कुल में नहीं है। आंखों व कान तथा फोड़े-फुंसी के प्रचलित बरसाती रोगों का प्रभाव होने लगा है। मच्छर, मक्खी, व बिच्छू आदि का भय बना रहता है। समस्त कुलवासी व छात्र स्वस्थ तथा प्रसन्न हैं।

## विद्यालय-विभाग

विद्यालय-विभाग में अभी अध्ययन व अध्यापन का कार्य शिथिल रहा क्योंकि कुछ विद्यार्थी विद्यालय में प्रविष्ट हो रहे हैं। कुछ की पुनः परीक्षा है। नयी पुस्तकों आदि की व्यवस्था की जा रही है। अध्यापकों का भी अभाव है। स्टाफ ट्रेण्ड व अनुभवी है। विद्यालय में छात्रों की संख्यावृद्धि की बहुत आशा है। लगभग १२५ नवीन छात्र प्रवेश पा चुके हैं। अधिकारियों का प्रयत्न है कि विद्यालय के साथ-साथ आश्रम-व्यवस्था को भी सुन्दर बनाया जाए। एतदर्थ कुछ नवीन अधिष्ठाताओं को रखा जा रहा है। आशा है बाह्य-आडम्बरों पर ध्यान न देकर हम विद्यार्थियों के जीवन-निर्माण के प्रति सचेत होकर आगे बढ़ेंगे। आश्रम- और विद्यालय की व्यवस्था को देखने के लिए कुलपति जी, आचार्य जी व स० मुख्याधिष्ठाता जी समय-समय पर आते रहते हैं। विद्यालय अस्पताल की रिपोर्ट के अनुसार निम्न ब्रह्मचारी इस मास रुग्ण रहे:—

| | नाम | श्रेणी | रोग |
|---|---|---|---|
| १ | बलराम | सप्तम | ज्वर |
| २. | प्रदीप | पञ्चम | मोच (पैर) |
| ३. | सत्यप्रकाश | तीन | फोड़े-फुंसी |
| ४. | रामनिवास | पंचम | क्रीमी |
| ५. | जयप्रकाश | षष्ठ | आन्त्रिक ज्वर |
| ६. | कमलसिंह | तीन | चोट |
| ७. | सत्यवीर | दो | ज्वर |
| ८. | राजेन्द्रकुमार | तीन | फोड़े-फुंसी |
| ९. | बलेश्वर | चतुर्थ | फोड़े-फुंसी |
| १०. | अनूप | एक | फोड़े-फुंसी |

## नया-सत्र प्रारम्भ

ग्रीष्मावकाश के पश्चात् विश्वविद्यालय के विभिन्न विभागों में अब अध्ययन व अध्यापन प्रारम्भ हो गया है। विद्याविनोद, विद्यालंकार, एम-ए , एम-एस-सी, इन्टर साइंस, बी० एस-सी आदि की कक्षाओं में प्रवेश आरम्भ है। प्रवेश की अन्तिम तिथि ७ अगस्त है, पश्चात् ३१ अगस्त तक २० रुपये विलम्ब शुल्क सहित कुलपति जी की आज्ञा से प्रवेश हो सकेगा।

## सत्रारम्भ पर विशेष व्याख्यान

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के भूतपूर्व कुलपति तथा शिक्षाशास्त्री व मनोवैज्ञानिक तथा यशस्वी साहित्यकार श्री पं० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार ने १७।७।७४ को नये शिक्षा-सत्र का उद्घाटन किया। सभा की अध्यक्षता कुल के वर्तमान कुलपति श्री डा० सत्यकेतु विद्यालंकार ने की। आचार्य रामनाथ जी वेदालंकार ने पं०सत्यव्रत जी का सामान्य परिचय दिया। तदनन्तर अपने उद्घाटन-भाषण में श्री पं० सत्यव्रत जी ने जहां अनेक पुरानी यादें ताजा की, वहां उन्होंने कहा कि हमें गुरुकुल में एक ज्योतिपूर्ण वातावरण तैयार करना चाहिए। केवल भवन बनाने से ही काम नहीं चलेगा। यहां के प्रत्येक छात्र व अधिकारी अथवा कर्मचारी के जीवन पर गुरुकुल की अपनी एक अलग संस्कृति की छाप होनी चाहिए। प्रत्येक के हृदय में संस्था के प्रति एक दर्द होना चाहिए। कुल के प्रति हमारे मनों में अपकार भावना नहीं आनी चाहिए।' अन्त में मान्य कुलपति जी ने उनके प्रति हार्दिक आभार प्रकट किया। ज्ञात हो कि श्री पं० सत्यव्रत जी ने अपनी वर्तमान आयु के ७७ वर्षों में से ४० वर्ष गुरुकुल की सेवा में

लगाये तथा गुरुकुल को विश्वविद्यालय स्तर की मान्यता दिलाने में उनका प्रमुख उद्योग रहा। हम पण्डित जी का पत्रिका-परिवार की ओर से सादर अभिनन्दन करते हैं।

## आर्यसमाज की अपूर्व विजय व कुलपति-सम्मान

हार्दिक प्रसन्नता का विषय है कि गुरुकुल कांगड़ी की स्वामिनी सभा आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब का पंजाब सरकार के साथ 'भारत वर्ष का इतिहास' नामक पुस्तक पर चला आ रहा विवाद समाप्त हो गया है। इस पुस्तक में वेदों व महापुरुषों के विषय में अनर्गल व बेहूदी बातें लिखी हुई थीं। जिसके कारण एक भयंकर आन्दोलन की आशंका हो गयी थी किन्तु पंजाब के मुख्य-मन्त्री ज्ञानी जैलसिंह जी ने सभा प्रधान स्वामी इन्द्रवेश जी तथा महामन्त्री वीरेन्द्र जी, प्रस्तोता श्री स्वामी अग्निवेश जी तथा वरिष्ठ उप प्रधान श्री रामगोपाल जी शालवाले तथा श्री पृथ्वीसिंह जी आजाद से अपनी कोठी पर विचार विनिमय के बाद कहा कि इस पुस्तक को तत्काल ही पाठ्यक्रम से हटा दिया जायगा और दो महीने के अन्दर दूसरी पुस्तक तैयार की जाएगी। पुस्तक तैयार करवाने वाली समिति में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति श्री डा० सत्यकेतु जी भी हैं। हम आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब को इस विजय पर बधाई देते हैं।

## मान्य अभ्यागत

इस मास भूतपूर्व स० मुख्याधिष्ठाता श्री पं० धर्मपाल जी विद्यालंकार गुरुकुल पधारे। उन्होने मान्य कुलपति जी से भेंट की। साथ ही २४।७।७४ को श्री केवलकृष्ण जी स्पीकर पंजाब विधान-सभा ने गुरुकुल के समस्त विभागों का अवलोकन कर सन्तोष प्रकट किया। कुलपति जी ने उन्हे गुरुकुल की प्रगति और आदर्शों से परिचित कराया। हम मान्य महानुभावों का स्वागत करते हैं तथा आशा करते हैं कि वे गुरुकुल से अपना स्नेह बनाये रखेंगे।

## फार्मेसी-समाचार

गुरुकुल और फार्मेसी की उन्नति के लिए आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब ने कुछ नयी नियुक्तियां की हैं। ज्ञात हो कि फार्मेसी के कार्यो को गति देने और व्यवस्था को बनाये रखने के लिए श्री डा० हरिप्रकाश जी आयुर्वेदालंकार व्यवसायाध्यक्ष पद पर नियुक्त किये गए है। श्री पं० गणपति जी वेदालंकार पूर्ववत् कार्य करते रहेंगे।

## प्रबन्ध-निरीक्षक

विदित हुआ है कि श्री पं० गणपति जी वेदालंकार के नवयुवक सुपुत्र श्री देवराज को गुरुकुलीय प्रबन्ध निरीक्षक नियुक्त किया गया है। अतः प्रबन्धसम्बन्धी किसी भी कष्ट को उनसे कहा जा सकता है। हम श्री देवराज के उज्ज्वल भविष्य की कामना करते हुए आशा करते हैं कि प्रबन्ध के अति उलझनभरे कार्य को वे सुचारू रूप से करते रहेंगे तथा अनेक खामियों की ओर विशेष ध्यान देंगे।

## अतिथि सेवा-विभाग

विश्वविद्यालय के अनुभवी तथा युवक प्राध्यापक श्री भारतभूषण जी वेदालंकार को अतिथि-विभागाध्यक्ष नियुक्त किया गया है। वे "सीनेट" आदि में आए मान्य अतिथियों के प्रबन्ध को देखेंगे। आशा है भारत जी अपने मृदु-स्वभाव से सबको प्रसन्न करते रहेंगे।

## जल-विद्युत-विभाग

बड़ी प्रसन्नता का विषय है कि अनेक वर्षों से जीर्ण-शीर्ण अवस्था में पड़ी हुई अमृत-वाटिका स्थित गुरुकुल की जल-वितरण-टंकी की मरम्मत पूर्ण हो गई है। आशा है आगामी कुछ दिनों में कुलवासियों के गृहों में जल न पहुंचने की कठिनाई दूर हो जाएगी। इस उत्तम कार्य के लिए हम उक्त विभाग एवं नये अधिकारियों का हार्दिक धन्यवाद करते हैं तथा आशा करते हैं कि वे समस्त कुलवासियों की परेशानियों को दूर कर यश के भागी बनेंगे।

## आयुर्वेद-महाविद्यालय

हमें यह समाचार देते हुए अत्यधिक दुःख हो रहा है कि गुरुकुल कांगड़ी श्रद्धानन्द-चिकित्सालय के सुयोग्य आर० एम० ओ० व प्राध्यापक श्री डा० सोमप्रकाश जी खन्ना आयुर्वेदालंकार की बम्बई में दुर्घटनावश गम्भीर चोट लगने से कूल्हे की हड्डी टूट गई है तथा अन्य भी चोटें आई हैं। डाक्टर जी अभी गम्भीर अवस्था में हैं। समस्त कुलवासी उनकी चोट से चिन्तित तथा दुःखी हैं। प्रभु से प्रार्थना है कि डाक्टर जी को शीघ्र ही स्वास्थ्य लाभ हो और वे दीर्घकाल तक आयुर्वेद जगत् की सेवा करते रहें।

## प्राध्यापकों द्वारा कुलपति जी का अभिनन्दन

कुल के सुयोग्य कुलपति डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार का २९ जुलाई १९७४ को सीनेट हाल में विश्वविद्यालय के प्राध्यापकों ने हार्दिक अभिनन्दन किया। कुलपति जी ने सबका धन्यवाद करते हुए कुल की प्रगति की ओर सबका ध्यान आकर्षित किया। पश्चात् चायपान आदि हुआ।

## आर्यसमाज गुरुकुल कांगड़ी

आर्य समाज गुरुकुल कांगड़ी के साप्ताहिक अधिवेशन के उपलक्ष्य में २७।७।७४ को आयुर्वेद जगत् के लब्धप्रतिष्ठित विद्वान् तथा आयुर्वेद महाविद्यालय के वरिष्ठ प्राध्यापक श्री वैद्य रामनाथ जी का 'नमस्ते वायोः' पर सुन्दर प्रवचन हुआ। सदस्यों की भारी कमी रही। हम वैद्य जी के आभारी है।

साथ ही मन्त्री आर्य समाज ने आर्य प्र० स० प० के प्रधान तथा गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलाधिपति श्री स्वामी इन्द्रवेश जी की गिरफ्तारी के विरोध में निम्नलिखित 'रोष प्रस्ताव' पढ़ा जो कि हरियाणा सरकार के मुख्य मन्त्री श्री बंसीलाल को प्रेषित किया जाएगा।

"आर्य समाज गुरुकुल कांगड़ी आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के प्रधान तथा गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय के कुलाधिपति श्री स्वामी इन्द्रवेश जी की गिरफ्तारी पर हार्दिक रोष प्रकट करती है और हरियाणा सरकार की वर्तमान नीति का घोर विरोध करती है। पिछले चार मास में श्री स्वामी जी महाराज को दो बार गिरफ्तार करके हरियाणा सरकार ने यहां बता दिया है कि वह हरियाणा में आर्य समाज की गतिविधियों को सहन करने को तैयार नहीं हैं। यह एक ऐसी चुनौती है, जिसे आर्य समाज अवश्य ही स्वीकार करेगा। आर्य समाज आज तक किसी भी सरकार के आगे नहीं झुका और न ही हरियाणा सरकार के आगे झुकेगा।

आर्य समाज गुरुकुल कांगड़ी हरियाणा के मुख्य मन्त्री चौ० बंसीलाल जी को यह चेतावनी देना चाहती है कि उन्होंने आर्य समाज के विरुद्ध

जो अभियान प्रारम्भ किया है, वह उनके लिए बहुत महंगा पड़ेगा। आर्य समाज ने अभी तक सक्रिय राजनीति में कोई भाग नहीं लिया है। न वह लेना चाहता है। इस पर भी यदि हरियाणा सरकार उसके मान्य नेताओं को स्वतन्त्ररूप से अपने प्रचार की अनुमति देने को तैयार नहीं तो आर्य समाज सामूहिक रूप में उन सब प्रतिबन्धों को तोड़ने पर विवश हो जायेगा, जो हरियाणा सरकार की ओर से उस पर और उसके मान्य नेताओं पर लगाये जा रहे हैं। यह हरियाणा सरकार के अपने हित में होगा कि वह श्री इन्द्रवेश जी के विरुद्ध सब मुकद्दमें वापस ले और उन्हें स्वतन्त्ररूप में आर्य समाज का प्रचार करने दे। यदि उसने ऐसा न किया तो उसका जो भी परिणाम होगा, उसका उत्तरदायित्व हरियाणा सरकार पर होगा।

यह सभा, प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गान्धी से भी प्रार्थना करती है कि वह इस विषय में हस्तक्षेप करें और हरियाणा सरकार को यह आदेश दें कि वह स्वामी इन्द्रवेश जी के विरुद्ध जो प्रतिशोधात्मक कार्यवाही प्रारम्भ कर रखी है उसे बन्द करे।

महावीर 'नीर' विद्यालंकार
मन्त्री
आर्य समाज,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,"

## श्री रघुनाथ जी रेड्डी, श्रम मंत्री भारत सरकार का भव्य स्वागत

२७ जुलाई को लगभग १ बजे मध्याह्न में वेद मन्दिर के भव्यभवन में श्रममंत्री भारत सरकार के गुरुकुल पधारने पर उनके स्वागत में एक विशिष्ट सभा का आयोजन किया गया। सभा का संचालन कुलसचिव डा० गंगाराम जी ने की। संस्कृत विभाग के प्राध्यापक श्री बुद्धदेव जी के सुमधुर वैदिक राष्ट्र-गान से सभा की कार्यवाही प्रारम्भ हुई। अनन्तर कुलपति डा० सत्यकेतु जी, आचार्य श्री रामनाथ जी, कुलसचिव डा० गंगाराम जी, स० मुख्याधिष्ठाता श्री डा० वासुदेव जी चैतन्य, आयुर्वेद महाविद्यालय से श्री डा० इन्द्रसेन जी, विज्ञान महाविद्यालय से श्री सुरेशचन्द्र जी, कर्मचारी यूनियन गुरुकुल कांगड़ी व हरिद्वार युवक कांग्रेस की ओर से श्री काश्मीरसिंह राही तथा छात्रों की ओर से ब्र० वेदकुमार ने मान्य अतिथि को मालायें पहनाईं। ब्र० गणेश १३ वीं श्रेणी व ब्र० वेदकुमार व सत्यकाम १४ वीं श्रेणी ने स्वागतगान प्रस्तुत किया। श्री प्रो० वेदप्रकाश जी संस्कृत विभाग ने संस्कृत-भाषा में ही मान्य अतिथि को गुरुकुल का सामान्य परिचय दिया। श्री काश्मीर राही ने कुल के कर्मचारियों की निवासीय कठिनाई को दूर करने की अपील करते हुए श्रममन्त्री जी को मांग-पत्र भी प्रस्तुत किये। श्री अम्बरीष ने हरिद्वार क्षेत्र से मान्य अतिथि का स्वागत किया। गुरुकुल के कुलपति डा० सत्यकेतु जी ने गुरुकुल के आदर्शों की चर्चा कर मान्य अतिथि के प्रति सम्मान प्रकट किया और उन्हें इतिहास के इस तथ्य से अवगत कराया कि ऋषि दयानन्द जब पूर्व में अपने सत्यार्थप्रकाश का निर्माण कर एक सामाजिक व धार्मिक क्रान्ति का बीजारोपण कर रहे थे तो दूसरी ओर उसी समय पश्चिम में कार्लमार्क्स अपने साम्यवादी विचारों का प्रसार कर रहे थे। मान्य कुलपति जी ने कहा कि गुरुकुल शिक्षाप्रणाली ही आज की अनेक समस्याओं का समाधान बन सकती है।

प्रत्युत्तर में अपने विद्वत्तापूर्ण भाषण को आरम्भ करते हुए सबसे पूर्व संस्कृत अथवा

# स्वाध्याय के लिये चुनी हुई पुस्तकें

## वैदिक साहित्य

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| वेदोद्यान के चुने हुए फूल (सजिल्द) | ५.00 |
| वेद का राष्ट्रीय गीत (सजिल्द) | ५.00 |
| मेरा धर्म (सजिल्द) | ७.00 |
| वरुण की नौका (दो भाग) | ६.00 |
| अग्निहोत्र (सजिल्द) | २.२५ |
| आत्म-समर्पण | .५0 |
| वैदिक स्वप्न विज्ञान | २.00 |
| वैदिक अध्यात्म विद्या | .७५ |
| वैदिक सूक्तियां | .७५ |
| ब्राह्मण की गौ (सजिल्द) | .७५ |
| वैदिक ब्रह्मचर्य गीत | २.०० |
| वैदिक विनय (तीन भाग) | ६.00 |
| वेद गीतांजलि | २.०० |
| सोम सरोवर (सजिल्द) | २.00 |
| वैदिक कर्त्तव्य शास्त्र | .५० |
| सन्ध्या सुमन | .५० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी के उपदेश | ३.७५ |
| आत्म मीमांसा | २.०० |
| वैदिक पशु यज्ञमीमांसा | २.00 |
| सन्ध्या रहस्य | २.०० |
| अथर्ववेदीय मन्त्रविद्या | ३.५० |
| ईशोपनिषद्भाष्य (सजिल्द) | २.०० |
| अध्यात्म रोगों की चिकित्सा | २.५० |
| ब्रह्मचर्य संदेश | ४.५० |
| आर्य संस्कृति के मूल तत्त्व | ४.०० |
| स्त्रियों की स्थिति | ४.०० |
| एकादशोपनिषद् | २.०० |
| विष्णु देवता | २.०० |
| ऋषि रहस्य | २.०० |
| हमारी कामधेनु | २.०० |

## ऐतिहासिक तथा जीवन चरित्र

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| भारतवर्ष का इतिहास ३ य भाग | ४-५० |
| बृहत्तर भारत | ७.०० |
| योगेश्वर कृष्ण | ४.०० |
| स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज | .२५ |
| स्वामी दयानन्द का पत्र व्यवहार | .७५ |
| गुरुकुल की आहुति | .५० |
| अपने देश की कथा | .३७ |
| दी मिडिल ईस्ट ( इङ्गलिश ) | ३.०० |
| ऐशियण्ट फ्रीडम | ५.७० |

## स्वास्थ्य सम्बन्धी ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| स्तूप निर्माण कला ( सजिल्द ) | ३.०० |
| प्रमेह श्वास अर्शरोग | .२५ |
| जल-चिकित्सा विज्ञान | .७५ |
| होमियोपैथी के सिद्धान्त | २.५० |
| आसवारिष्ट | २ ५० |
| आहार | ५.०० |

## संस्कृत ग्रन्थ

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| संस्कृत प्रवेशिका प्रथम भाग | .६६ |
| संस्कृत प्रवेशिका २य भाग | .८७ |
| बालनीति कथामाला | .७५ |
| साहित्य सुधा संग्रह | .२५ |
| पाणिनीयाष्टकम् (दो भाग) | प्रतिभाग ७.०० |
| पंचतन्त्र पूर्वार्द्ध ( सजिल्द ) | २.५० |
| पंचतन्त्र उत्तरार्द्ध ( सजिल्द ) | २.०० |
| सरल शब्द रूपावली | .२५ |
| सरल धातु रूपावली | .६० |
| संस्कृत ट्रांसलेशन | .२५ |
| पंचतंत्र ( मित्र सम्प्राप्ति ) | .७५ |
| पंचतंत्र ( मित्र भेद ) | .५० |
| संक्षिप्त मनुस्मृति | .५० |
| रघुवंशीय सर्गत्रयम् | .२५ |

पुस्तकों का बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मंगाइये । धार्मिक संस्थाओं के लिये विशेष रियायत का भी नियम है।

**पुस्तक भण्डार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ( जि० सहारनपुर ) ।**

